होता है। सम्भवतः किलकिला ही कलकत्तेका अति प्राचीन नाम है। किलकिलाके अपभ्रंशसे ही आईन-इ-अकबरी प्रभृति ग्रन्थमें कलकत्ता, कलता, कल्ता, कलकत्ता, कलकत्ता, कलिकता आदि शब्दकी उत्पत्ति है। मालूम पड़ता, कि भाषाके लिखे भिन्न भिन्न आईन इ-अकबरी ग्रन्थमें पाठान्तर चलता है। सुतरां किलाकिला शब्द भाषान्तरसे लिखते कलकत्ता, कलकता, कलकत्ता हो सकता है।

गोविन्दपुर नामकी उत्पत्ति।

कलकत्तेके भूतपूर्व कलक्टर होलवेल साहबके मतमें गोविन्दराम मित्रके नामसे गोविन्दपुर बना है। फिर बड़े बाजारके सेठ बसाकोंके कथनानुसार यहां उनके इष्टदेव गोविन्दजीका मन्दिर था। उसीसे इस स्थानका नाम गोविन्दपुर पड़ गया। यह दोनों मत विशेष युक्तिसङ्गत मालूम नहीं होते। प्रथमतः गोविन्दराम मित्रके बहुत पहले गोविन्दपुर नाम विद्यमान था। द्वितीयतः यदि गोविन्दजीके नामसे गोविन्दपुर निकलता,तो सकल प्राचीन ग्रन्थोंमें गोविन्द-पुरके साथ गोविन्दजीका उल्लेख अवश्य मिलता। कविराम विरचित दिग्विजयप्रकाश नामक ग्रन्थमें गोविन्दपुरके नामकरण सम्बन्ध पर जो विवरण मिला, उसे नीचे लिखा है,—

"इदानीं शृणु राजेन्द्र आश्चर्य्यां कथां प्रभु।
कालीदेव्याः समीपे च गङ्गायां प्राक्तटे ॥ १०५२
गोविन्ददत्तो राजा च कलिदेवाब्दकः ।
सिन्धुसङ्गमतीर्थयात्रायां समागतः ॥ १०५३
गोविन्ददत्तभूपालं तीर्थात् प्रत्यागतं प्रभुम्।
कालीदेवी स्वप्नेन नौकायामुक्तवान् ह ॥ १०५४
अयं नौपुरीं राजन् मत्सत्त्व हि समागतः।
आदरं तत्र पृथिव्यां तु देवदिक्याः शर्वादिकम् ॥ १०५५
पुरं.........भवेन्मे मनुष्वजातः।
आदेशानि अत्र सुधान्ते न कर्म न चेदपि ॥ १०५६
कालीदेव्याः वचो श्रुत्वा स राजा नटावरे।
वसति भूमौ तत्र चकार हि सुरालयः ॥ १०५७
पारीन्द्र नामान् वसतिं ह्यकरोत् नरोत्तमः।
कालिका च वसति भवान् सुरसरित्तटे ॥ १०५८
तास्रो स्थित्रमृत: देवाः पुष्ठे च वनानि।
खनादेव तत्र च.........॥ १०५९
तस्मा देवि च भूते च अतिशयास्तदुर्वे निरेः।
कांचनकर्षं पुलिकाभाण्डं देवासुरेवपि ॥ १०६०
तीर्थे द्रविणादेव प्राप्य गोविन्दभूपतिः।
चतुःषष्टिं तस्येव बलिभिः पूजनं कृतम् ॥ १०६१
गोलकश्च चित्रकश्च तैलकश्च हि भूमिप।
बभूव गोविन्ददत्तो वर्द्धि श्रमवशो महान् ॥ १०६२
भागीरथ्योपूर्वतटे पुरोवर्द्धनहेतवे।
बाह्मणान् विप्रान् गोला बकार वासयति ॥"१०६३

हे नृपश्रेष्ठ! अब वरभूमिकी कथा सुनिये। काली देवीके निकट गङ्गाके पूर्व तट पर ४४०० कल्यब्दको सिन्धुसङ्गम (गङ्गासागर) तीर्थ यात्रा करने गोविन्द-दत्त राजा आये थे। वह सकुशल तीर्थसे लौट पड़े। फिर स्वप्नके छलसे काली देवीने उन्हें नौकामें ही आदेश दिया,—"हे राजन्! मेरी आज्ञासे तुम अकर्षपुरीको चलो और आदररूपा पृथिवीमें दक्षा-दिक कटा मेरे निकट एक बड़ी पुरी स्थापन करो। नहीं तो तुम्हारा अमङ्गल होगा।" काली देवीकी बात मान राजाने गङ्गातटके अन्तर पर बड़ी बसती बनायी। पारीन्द्र नामसे सब धनरत्न संग सुरसरित्के तटपर लोग बसाये गये। देवीके पृष्ठ पर दो वन रहे थे। उनके आदेशसे वनोंके नीचे खोदने पर मृत्तिकाके अभ्यन्तरमें काञ्चनका ढेर देख पड़ा, जो देवों और असुरोंको भी अलभ्य था। भूरि भूरि द्रव्य पानेसे प्रसन्न हो गोविन्द भूपने चतुःषष्टि बलि द्वारा पूजन किया। गोल, चित्त और तैल पढ़नेसे गोविन्ददत्त महान् वर्धित प्रवर भूमिप बन गये। फिर उन्होंने पुरीके वर्धन हेतु भागीरथीके पूर्व तट पर ब्राह्मणोंको बोलाकर वासयान किया।'

कविरामकी बात वर्णनासे समझ पड़ा, कि राजा गोविन्ददत्तसे इस स्थानका नाम 'गोविन्दपुर' पड़ा था।

सूतानुटी।

पहले सूतानुटीके सम्बन्धमें बहुत सी बातें कह चुके हैं। यहां अङ्गरेजोंके आनेसे पहले तन्तुवाय (जुलाहे) सूतका गोला (नुटी वा लुटी) बना (अब शामबाजार सूतानुटीके) बाजारमें (वर्तमान हटखोलेके पास) बेचते थे। इसी बाजारका नाम सूतानुटीका हाट रहा। बाजारके सामनेही सूतानुटी घाट था। यहां

इससे पहले जो सकल पत्र आदि 'लण्डनके कोर्ट अव डिरेक्टर्सको अथवा अन्यत्र लिखा गया, उस पर 'सूतानुटी' नाम पड़ा था।* फिर 'प्रेसिडेन्सी अव फोर्ट विलियम' लिखने लगे। शेषोक्त नाम अद्यापि चल रहा है। किन्तु यह निर्णय करना कठिन है—सूतानुटी, कलकत्ता और गोविन्दपुर तीनों ग्राम कलकत्ता नामसे कब अभिहित हुये। किसी किसीके मतमें ई० १७ वें शताब्दको कलकत्ता नाम निकला था। किन्तु यह मत भ्रमात्मक है। क्योंकि १७०१ ई०को दो विसम्वादी अङ्गरेज वणिक-समितियों (अर्थात् इङ्गलिश कम्पनी और ईष्ट इण्डिया कम्पनी)के सम्मिलित होनेको सनद बनी, उस पर सूतानुटी लिखी गयी। कलकत्तेका नाम कहीं नहीं मिलता। फिर भी उपरोक्त तीनों ग्राम इसी प्रकार सन्निवेशित हुये। टालीनाले (तत्कालीन गोविन्दपुरकी खाड़ी या आदिगङ्गा)से आरम्भ कर वर्तमान किले तक गोविन्दपुर रहा। यह ग्राम कुछ कच्चे मकानोंका समष्टिमात्र था। मध्यभाग वनसे परिपूर्ण रहा।

उत्तर चितपुरका नाला, (मराठा खात), पश्चिम भागीरथी, दक्षिण वर्तमान टकसाल तथा बड़ा बाज़ार और पूर्व कार्नवालिसका कुछ अंश एवं सरक्युलर रोडका थोड़ा पश्चिमांश सूतानुटी नामसे प्रसिद्ध था।† गोविन्दपुर और सूतानुटीके मध्यवर्ती स्थानको कलकत्ता कहते थे। ठीक ठीक निर्णय किया नहीं जाता, भागीरथी तीरसे पूर्व किस स्थान तक कलकत्ता विस्तृत था। बड़ा बाज़ार, पथरिया गिर्जा, पोष्ट-आफिस, कष्टम हाउस प्रभृति स्थान इसी कलकत्तेमें रहे। फलतः उक्त तीनों ग्राम और कई सामान्य पल्लियां मिल कर यह "सौधमयी नगरी" (City of Palaces) बनी है।

१७०२ ई०को जान बियार्ड साहबने "सम्मिलित पूर्वभारत वणिक्समिति" (United Company of Merchants trading in the East India)को बङ्गीय सभाके सभापति हुये। फोर्ट विलियम प्रेसिडेन्सी इलाकेका कार्यसमूह चलानेको उनके अधीन आठ कमिशनर रखे गये। इस विसम्वादी वणिक् समितिके सम्मिलनसे उक्त दोनों कम्पनियोंके कर्मचारियोंका विवाद न घटा।

इङ्गलैण्डके राजाने सम्राट् अकबरके निकट सर विलियम निवासको दूतस्वरूप भेजा था, किन्तु उनका कार्य निष्फल हुआ। सम्राट्ने अपने राज्यके मध्य समस्त युरोपीयोंको बन्दी बनानेकी आज्ञा निकाली थी। पटना और राजमहलका अङ्गरेज़ उपनिवेश लूटा गया। फिर कलकत्तेको लूटनेके लिये भी हुगलीके फौजदारने अङ्गरेजोंको भय देखाया था। किन्तु बियार्ड साहबने कलकत्तेको उत्तमरूपसे सुरक्षित कर फौजदारके भयप्रदर्शनकी उपेक्षा की। फौजदारने भी अवस्थाको समझ बूझ विशेष गड़बड़ डाला न था।

१७०६ ई०को प्रेसिडेण्ट बियार्ड साहब मर गये। उनके पदपर दोनों कम्पनियोंका हिसाब साफ़ करनेको हेजेस और रोलडन साहब नियुक्त हुये। उस समय बहुत सी तोपोंके साथ ११० युरोपीय सिपाही फोर्ट विलियमकी रक्षा करते थे। कलकत्तेकी अवस्था दिन दिन सुधरनेपर निर्विघ्न व्यवसाय वाणिज्य चलानेको चारो ओरसे लोग आकर रहने लगे। महानगरी कलकत्तेका इसी प्रकार प्रथम अवयव बना।

औरङ्गजेबकी सनदसे ठहरा था—वार्षिक ३०००) रु० देनेपर अङ्गरेजोंका सर्वप्रकार शुल्कसे अव्याहति मिलेगी। किन्तु नवाब मुरशिद-कुलीखान्ने अन्यान्य व्यवसायियोंकी भांति अंगरेजोंसे भी सैकड़े पीछे २॥) रु० शुल्क लेनेकी आज्ञा दी। कलकत्तेके तत्कालीन गवरनर हेजेस साहबने अङ्गरेजोंके प्रति यथा व्यवहारके प्रतिविधानकी आशासे दूत भेजनेके लिये १७१२ ई०को कोर्ट-अव-डिरेक्टर्स से अनुमति ली। उक्त दौत्यकार्यको जोहन-सर्मन तथा ष्टेफेन्सन नामक दो अभिज्ञ कोठीवाल, ख्वाजा सरहन्द दुभाषिया और डाक्टर

---

* Historical Notices concerning Calcutta in the days of Job Charnok (in Indian and Colonial Magazine)

† सूतानुटीके प्राचीन चिह्नसे समझते, कि बागबाज़ार, श्यामबाज़ार, सिमुलिया प्रभृति कई स्वतन्त्र ग्राम उसकी सीमासे बाहर थे।

अङ्गरेज़ वणिक् उतर तन्तुवायोंसे सूत (या सूतकी नुटी अर्थात् गोली) क्रय करते रहे। इसी बाज़ारके पार्श्वमें दूसरा बड़ा बाज़ार था। मालूम पड़ता,—युरोपीय वणिकोंने सूतानुटीघाटके निकटवर्ती समुदाय स्थानका नाम सूतानुटी रखा है। कारण अङ्गरेजों अथवा अपरापर युरोपीयोंके आगमनसे पहले किसी देशीय पत्रमें 'सूतानुटी' नाम नहीं मिलता। अङ्गरेज़ोंके अधिकार कालसे १७७८ ई० पर्यन्त यह स्थान ईष्ट इण्डिया कम्पनीके अधिकारमें रहा, फिर उसी वर्षकी १६वीं जनवरीको नवापाड़े मौजेके परिवर्तनमें महाराज नवकृष्णके हाथ लगा। ईष्ट इण्डिया कम्पनीने महाराज नवकृष्णको जो पत्र (सनद) दिया, उसमें इन कई स्थानोंका नाम लिखा है,—१ महाल सूतानुटी (२२१७ बीघा), २ हाट सूतानुटी, ३ बाज़ार सूतानुटी, ४ सूबा बाज़ार, ५ चार्लस बाज़ार, ६ बागबाज़ार (१०० बीघा) और ७ डुगलकुड़िया (२८७) बीघा। इसके लिये महाराज नवकृष्णको प्रतिवर्ष १२३७) रु० और कुछ आने महसूल लगता था।* आज भी शोभाबाज़ारके राजवंशीय उक्त स्थानोंकी तालुकदारीका स्वत्व भोग करते हैं।

विद्यालय—कलकत्तेमें ४ सरकारी (गवरनमेण्ट), ५ मिशनरी और लोगोंके यत्नसे स्थापित ५ देशीय कालेज (विद्यालय) विद्यमान हैं। डाक्टरी (चिकित्सा-विद्या) सिखानेको मेडिकलकालेज, कार्माइकेलकालेज तथा काम्पबेल मेडिकल स्कूल और शिल्पविद्याके लिये आर्ट स्कूल वा शिल्पविद्यालय (Government School of Art) खुला है। सिवा इसके ३०० अपर विद्यालय चलते हैं। इनमें १५५ बालकों और १४५ विद्यालय बालिकाओंके लिये हैं। फिर ८२ में बालकोंको अङ्गरेजी तथा ७२ में बंगला और १२० विद्यालयोंमें बालिकाओंको बंगला पढ़ाई जाती है। पुरुषों और स्त्रियोंको शिल्पकला सिखानेके लिये ३ नार्मल स्कूल भी विद्यमान हैं। इधर हिन्दुस्थानी बालक श्रीविशुद्धानन्द सरस्वती विद्यालयमें संस्कृत, हिन्दी और अङ्गरेज़ी पढ़ते हैं।

अस्पताल—कलकत्तामें ८ बड़े अस्पताल खुले हैं, मेडिकल कालेज अस्पताल, मेयो अस्पताल, कम्पबेल अस्पताल, स्थानीय पुलिस अस्पताल, बेलगछिया अस्पताल और स्त्रियोंका डफारिन तथा ईडेन अस्पताल। हरीसनरोडपर मारवाड़ियोंका भगवानदास बागला अस्पताल विद्यमान है।

धर्मसमाज—कलकत्तेमें नाना जातियोंके रहनेसे अनेक धर्मसमाज देख पड़ते हैं। हिन्दुओं, मुसलमानों और ईसाइयोंके धर्मसमाज छोड़ ५६ गिरिजा और ६ ब्राह्मसमाज भी हैं। कार्नवालिस ष्ट्रीटपर आर्यसमाज लगता है।

जल—बङ्गालके अपर स्थानोंकी भांति यहां पुष्करिणी (तालाब)का जल किसीको पीना नहीं पड़ता। म्युनिसिपालिटी कलका जल सर्वत्र पहुंचाती है। यह जल पलता नामक स्थानसे आता और कारखानेमें अच्छी तरह शोधित हो नलसे चारो ओर जाता है। आजकल प्रायः प्रत्येक गृहमें कमसे कम जलकी एक एक कल लगी है। फिर साधारणकी सुविधाके लिये राहकी मोड़ों पर भी बड़ी कल खड़ी की गयी है। बीच बीच स्नानागार बने हैं। पहले हिन्दुस्थानी लोग कलकत्तेमें आकर बीमार पड़ जाते थे। किन्तु कलका पानी पीनेको मिलनेसे अब वह बात नहीं रही। अनेक धर्मप्राण पुरुषों और विधवा स्त्रियोंके व्यवहारमें अपवित्र होनेसे कलका जल कम आता है। इसलिये उन्हें भागीरथीका जल मंगाकर पीना पड़ता है। किन्तु भागीरथीका जल समुद्रकी लहर आनेसे खार लगता और साधारणतः स्वास्थ्यके लिये ठीक नहीं पड़ता। प्रातःकालसे सायंकाल पर्यन्त भागीरथीके तट पर स्नान करनेवालोंकी भीड़ रहती है।

दीप और बिजली—सन्ध्या समय सैकड़ों कलकत्तेकी

* कलकत्ते, गोविन्दपुर और सुतानुटीके प्राचीन भौगोलिक, सामाजिक, राजनीतिक एवं वाणिज्यघटित विषय समझनेके उपायको विविध रेकार्डोंका साहाय्य अवलम्बन करना चाहिये। सदर बोर्ड, कलकत्ते या चौबीस परगनेकी कलक्टरी, महाराजके पुराने कचिहरी, विलायतको इण्डिया आफिस रेकर्ड्स और ब्रिटिश म्युजियम (अङ्गरेज़ी अजायब घर)में पुरातन दफ्तर (कागज) विद्यमान हैं। उन्हें ढूंढनेसे अनेक ऐतिहासिक तथ्य प्रकाशित हो सकते हैं।

विलियम हामिल्टन नियुक्त हुये। १७१५ ई०के प्रारम्भमें दूत लोग कलकत्तेसे युरोपजात बहुमूल्य विविध द्रव्यादिका उपढौकन ले ८वीं जुलाईको दिल्ली पहुंचे।*

उस समय सम्राट् फरुखसियारके साथ अजित्‌सिंह नामक राजपूत राजाकी कन्याका विवाह था। किन्तु सम्राट् ऐसे पीड़ित हुये कि राजकीय चिकित्सक यथासाध्य चेष्टा लगाके भी रोगको दबा न सके। फलतः विवाह रुक गया। फिर खान्‌-दौरान्‌के अनुरोधसे सम्राट्‌ने समागत अङ्गरेज दूतदलके डाक्टर हामिल्टन साहबको अपनी चिकित्सा करनेकी अनुमति दी। सौभाग्य-क्रमसे उन्होंने चिकित्सा विद्याके साथ अति अल्प कालमें ही सम्राट्‌का रोग आरोग्य किया। इस घटनासे हामिल्टन साहब सम्राट्‌के विशेष प्रियपात्र बने। रोगसे मुक्ति लाभ करने पीछे सम्राट्‌ने राजकीय वदान्यताका यथेष्ट परिचय दे प्रतिज्ञा की थी,—हामिल्टन साहब जो मांगेंगे, वह यथासाध्य पावेंगे। हामिल्टन साहबने भी बाल्टनकी भांति अपना स्वार्थ और लाभाभिलाष सम्पूर्णरूपसे छोड़ जिससे दौत्यकार्यको आये अङ्गरेजोंका मनोरथ पूर्ण पड़ता, उसीको प्रार्थना किया। सम्राट् उनका ऐसा निःस्वार्थभाव देख चमत्कृत और सन्तुष्ट हुये। उन्होंने प्रतिज्ञापूर्वक कहा था,—विवाहकार्य सुसम्पन्न होने पर आपकी प्रार्थना विशेष रूपसे सोच समझ अपने साम्राज्यकी मर्यादाके उपयुक्त देनेमें हम उठा न रखेंगे। रोगशान्तिके पीछे ही विवाह सुसम्पन्न हुआ। किन्तु १७१६ ई०में पहले अङ्गरेज् अपना आवेदनपत्र सम्राट्‌के समीप पहुंचा न सके। फिर किसतरह उज्ञायके साहाय्यसे अङ्गरेज-दूतोंका उद्देश्य सफल हुआ। १७१७ ई०के समय (हिजरी ११२८) बङ्गाल, बिहार और उड़ीसेमें वाणिज्य चलानेके लिये ईष्ट-इण्डिया कम्पनीको सम्राट् फरुखसियारसे सनद मिली थी। तद्द्वारा कम्पनीका पूर्वप्राप्त अधिकार बढ़ गया। अङ्गरेजोंने वाणिज्य द्रव्यादिकी भोकाचौकी अनुसन्धानसे अव्याहति और मुर्शिदाबादकी टकसालमें तीन दिन कम्पनीका रुपया ढालनेकी अनुमति पायी। सूतानुटी, कलकत्ते और गोविन्दपुरके लिये अङ्गरेजोंको कोई ११८१) रु० वात्सरिक देना पड़ता था। फिर ८१२१॥) रु० अधिक प्रति वर्ष बादशाही कोषमें भरना स्वीकार कर उक्त ग्रामत्रयके सन्निकट दक्षिणको भागीरथीके उभय पार पांच कोसके बीच उन्हें ३८ ग्राम मोल लेनेका आदेश मिला।*

सम्राट्‌से इस प्रकार सनद ले आनेसे नवाब मुरशिद्‌कुली-खान्‌ अङ्गरेजों पर बहुत बिगड़े थे। ग्राम खरीदनेकी सम्राट्‌की आज्ञा अवज्ञा कर प्रकाश्यमें किसी प्रकार शत्रुतास्वरूपका साहस न देखाते भी गुप्त भावसे उक्त ग्रामोंके जमीन्दारोंको उन्होंने धमका दिया। नवाब कुलीखान्‌ने चुपके कहा था,—कितना ही अधिक मूल्य मिलते भी यदि कोई जमीन्दार अङ्गरेजोंके हाथ अपनी भूमि बेचेगा, तो वह हमारे कोपका प्रमाण देखेगा। उन्होंने अपने मनमें सोचा—यह समस्त स्थान हाथ लगनेसे भागीरथी सम्पूर्ण रूपसे अङ्गरेजोंके आयत्ताधीन हो जायेगी और इच्छानुसार उभय पार दुर्गादि बनानेपर उनकी शक्ति वृद्धि पावेगी।†

बोल्ट साहबके कथनानुसार सम्राट्‌ने उक्त ३८ ग्राम अङ्गरेजोंको दे न डाले थे। उन्हें उपयुक्त मूल्य दे केवल क्रय करनेकी आज्ञा रही। जमीन्दार ग्राम बेचनेको सम्मत न हुये, किन्तु अङ्गरेजोंने उनको धनिकोंसे प्रतारणा अथवा बलपूर्वक ग्रहण किये।‡

कप्तान हामिल्टन १७१० ई०को कलकत्ते आये

* Stewart's History of Bengal, p. 395-6; Auber, Vol. I. p. 15.

* Appendix C, History of the Rise and Progress of the Bengal Army by Capt. A. Broome and East India Records, Book No. 193.

† Broome's Rise and Progress of the Bengal Army, vol. I. p. 35.

‡ Bolt's Consideration on Indian Affairs, 1772, App. p. I. note.

थे। उन्होंने लिखा,—'नदी किनारे दक्षिण गोविन्दपुर और उत्तर बराहनगरमें कम्पनीके उपनिवेशका एक सीमाचिह्न रहा। इन दोनों चिह्नोंका व्यवधान तीन कोस होगा। भूमिकी ओर आधे या तीने मिल तक सीमा थी।' फलत: निर्णय कर नहीं सकते—उस समय कलकत्तेकी प्रकृत सीमा क्या रही।

१७४२ ई०को भास्कर-पण्डितके परिचालनाधीन मराठे उड़ीसेसे मेदिनीपुर तथा वर्धमानको राह राजमहलतक नगर एवं पल्लीग्राम समस्त लूटने लगे। फिर उन्होंने कलकत्तेके सन्निकट भागीरथीके अपर पार टाना किला और हुगली लूटी। उस समय भागीरथीके पश्चिमपारवाले अधिवासियोंने कलकत्तेमें आ आश्रय लिया था। मराठोंके आक्रमणसे रक्षा करनेको अङ्गरेजोंने पूर्व पार रहते भी कलकत्तेको चारो ओर किलेको एक गहरी खाई खोदनेके लिये नवाब अलीवर्दी खान्से अनुमति मंगायी। सूतानुटीके उत्तर अंशसे गोविन्दपुरके दक्षिण अंश पर्यन्त खाई खोदनेकी बात थी। छह मासमें डेढ़ कोस (तीन मील) भूमि खुदी। किन्तु अलीवर्दीके अध्यवसायसे मराठे कलकत्तेसे ३० कोस दूर ही रहे। इस लिये खाई खोदना रुक गया। इस खाईको "मराठा खात" (Mahratta Ditch) कहते हैं। श्यामबाज़ारके निकट दमदमे जाते समय इस खात (खाई)का स्थान मिलता है। अर्मी साहबके मतानुसार अधिवासियोंके ही अनुरोध और व्ययसे यह खाई खोदी गयी।*

हलवेल साहबका कहना है—१७५२ ई०को भी सिमुलिया, मलङ्गा, मिर्ज़ापुर (कलकत्तेके एक महल्ले) और हुगलकुड़ियामें कुल १०५० बीघे भूमि थी। यह चारो स्थान उपनिवेशकी सीमामें न रहते कम्पनीने खरीदनेकी विशेष चेष्टा लगायी, किन्तु अधिकारियोंकी किसी प्रकार सम्मति न पायी।† सुतरां यह कई स्थान कलकत्तेकी सीमासे बाहर थे। किन्तु बनियापोखर, पटलडांगा, टांगरा और धमन्द मिलकर २८८ बीघे भूमि कलकत्तेके अंशमें परिगत रही। दो वर्ष पीछे अर्थात् १७५४ ई०को हलवेल साहबने कम्पनीके लिये रसिक मल्लिक और नवाबराम मल्लिकसे २२८।)६० मूल्यमें सिमुलिया खरीद ली।*

१७५६ ई०को सिराजुद्दौलाने कलकत्ता आक्रमण और अधिकार किया था। उस समय उनके आदेशसे (अल्पकालके लिये) इसका नाम 'अलीनगर' रखा गया। फिर अन्धकूपहत्या हुयी। दूसरे वर्ष ही जनवरी मास क्लाइव और वाटसनने कलकत्ता ले लिया। उमीचन्द, अन्धकूप और क्लाइव शब्द देखो। १७५७ ई० को ८वीं फरवरीको सिराजुद्दौलासे सन्धि चली। सन्धिमें ठहर गया,—"कम्पनीको सनदसे मिले सब ग्रामोंका अधिकार देना पड़ेगा और वैसनेमें जमीन्दारोंको कोई वक्तव्य न रहेगा।"

पलासी युद्धके पीछे नवाब मीरजाफर नये सूबेदार हुये। उन्होंने किसी सन्धि द्वारा अङ्गरेजोंको कलकत्तेका मौरूसी जमीन्दार बना दिया।†

पलाशी और मीरजाफर देखो।

उस सन्धि द्वारा मध्यस्थित भागको छोड़ मीरजाफरने कम्पनीको कलकत्तेकी सीमासे बाहर ११०० हस्त परिमित भूमि सौंपी थी। फिर उन्होंने कलकत्तेसे दक्षिण कुलपी तक कम्पनीको जमीन्दारी ठहरायी। मीरज़ाफरको आज्ञा थी—इस अंशके समस्त कर्मचारी कम्पनीके अधीन रहेंगे और दूसरे जमीन्दारोंकी भांति अङ्गरेज़ भी राजस्व दे देंगे।‡

दूसरे वर्ष १७८५ ई०के दिसम्बर मास फर्दसलातसे तालुक या जागीरको तौर पर कलकत्ता कम्पनीके हाथ आया। अर्थात् अङ्गरेज़ वणिकोंने अपनी कोठी सुरक्षित रखनेका अधिकार पाया। बन्दरोंकी देखभाल भी उन्हींके अधीन रहनेसे मीरजाफरने ८८३१) रु० दिया कर कम्पनीको कलकत्ता,

* Orme's History of India, Vol II. p. 15.

† Holwell's Indian Tracts, 2nd ed. 1764. p. 140.

* Selections from the Unpublished Records of the Government, p. 56.

† Bolt's Indian Affairs, p. 81.

‡ Rise, Progress and State of the English Government in Bengal, by Harry Vereleat, 1772. App. p. 154

खूबसूरत परोंकी हो कलगी होती है। २ शिरोभूषण-विशेष, सरपेंचका एक गहना। यह सुक्ता और सुवर्णसे प्रस्तुत होती है। ३ पक्षियोंकी उच्च शिखा, चिड़ियोंकी ऊंची चोटी। ४ प्रासादशिखर, ऊंची इमारतकी चोटी। ५ किसी किस्मकी लावनी। इसको गानेवाला कलगीवाज़ कहलाता है।

कलघण्टिका (सं॰ स्त्री॰) कृष्णशारिका, काली मैना।

कलघोष (सं॰ पु॰) कलो मधुरो घोषो ध्वनिर्यस्य, बहुव्री॰। कोकिल, कोयल।

कलङ्क (सं॰ पु॰) कल् चासौ अङ्कश्चेति, कल-किप् कर्मधा॰। १ चिह्न, निशान्, धब्बा। २ अपवाद, बदनामी। ३ दोष, ऐब। ४ लौहमल, लोहेका कीट। ५ क्रोड़, गोद। ६ मत्स्यभेद, एक मछली।

कलङ्ककर (सं॰त्रि॰) कलङ्कं करोति जनयति, कलङ्क-कृ-ट। १ कलङ्कजनक, बदनामी लानेवाला। २ चिह्न लगानेवाला, जो निशान् डालता हो।

कलङ्ककला (सं॰ स्त्री॰) चन्द्रकी छायामें रहनेवाली कला, चांदका अंधेरा हिस्सा।

कलङ्कधर (सं॰ पु॰) चन्द्र, चांद।

कलङ्कमय (सं॰ त्रि॰) १ चिह्नित, धब्बेदार। २ अपवाद-विशिष्ट, बदनाम।

कलङ्कष (सं॰ पु॰) करैण कषति हिनस्ति, कल-कष-खच्-मुम्। सिंह, पञ्जेसे मारनेवाला शेर।

कलङ्कषा (सं॰ स्त्री॰) कलङ्कष-टाप्। करताल, हथेलियोंकी आवाज़।

कलङ्कहृत् (सं॰ पु॰) कलङ्कं हरति नाशयति, कलङ्क-हृ-क्विप्। कलङ्क मिटानेवाले शिव।

कलङ्काङ्क (सं॰ पु॰) चन्द्रका असित चिह्न, चांदका काला धब्बा।

कलङ्कित (सं॰ त्रि॰) कलङ्कोऽस्य जातः, कलङ्क-इतच्। १ चिह्नयुक्त, धब्बेदार। २ कलङ्कविशिष्ट, बदनाम।

कलङ्की (सं॰ त्रि॰) कलङ्को-ऽस्त्यस्य, कलङ्क-इनि। १ कलङ्कित, बदनाम। २ चिह्नयुक्त, धब्बेदार। ३ लौहमलयुक्त, ज़ङ्ग लगा हुवा। (पु॰) ४ चन्द्र, चांद।

कलङ्की (हिं॰) कल्कि देखो।

कलङ्कुर (सं॰पु॰) कं जलं लङ्कयति गमयति भ्रामयति इत्यर्थः, क-लकि-णिच्-उरच्। आवर्त, गिरदाव, पानीका भंवर।

कलङ्गड़ा (हिं॰ पु॰) १ कलिङ्ग, कलौंदा, तरबूज़। २ सङ्गीत भेद, एक गाना।

कलङ्गा (हिं॰ पु॰) १ यन्त्रविशेष, लोहेकी एक छेनी। इससे ठठेरे थाल पर नक्काशी करते हैं। २ छोपियोंका एक ठप्पा। इसमें अट्ठारह फूल पड़ते हैं। ३ वृक्ष-विशेष, एक पौदा। कलगा देखो।

कलङ्गी (हिं॰) कलगी देखो।

कलचिड़ी (हिं॰ स्त्री॰) पक्षिविशेष, एक चिड़िया। इसका उदर कृष्णवर्ण, पृष्ठ धूसर और चञ्चु लोहित होता है। यह मधुर ध्वनिसे बोलती है।

कलचुरि—भारतवर्षका एक प्राचीन राजवंश। चेदि, डाहलमण्डल और कर्णाटमें किसी समय कलचुरियोंने प्रबल प्रतापसे राजत्व किया था। कर्णाट और चेदि देखो। भारतवर्षके नाना स्थानोंसे इनके खोदित शिलालेख और ताम्रशासन निकले हैं।

शिलालेखों और ताम्रशासनोंमें कालचुरी वा कलचुरी नाम मिलता है। किसी किसी प्रत्नतत्त्ववित्‌के मतानुसार इस वंशके राजा शिलाफलकोंमें 'कलत्चुरि' वा 'कलचुर्य' नामसे भी अभिहित हुये हैं।

गुप्तराजाओंके पूर्वप्रताप खोने और हीनबल तथा हीनावस्थ होनेपर कलचुरि कालञ्जर जीत अपना आधिपत्य फैलाने लगे। ६०० ई॰को नर्मदातटस्थ डाहलमण्डल जीत पहले इन्होंने छत्तीसगढ़ और पीछे कर्णाट राज्य क्रमान्वयसे अधिकार करनेको उद्योग किया।

उस समय कलचुरि-वंशीय गोदावरीके तीरपर क्षुद्र क्षुद्र राज्य जमा राजत्व रखते थे। इनमें कोई बरद राजा, कोई सामन्त और कोई मण्डलेश्वर बना। किन्तु चेदि (वर्तमान बुंदेलखण्ड और बघेलखण्ड)के राजाओंने राजचक्रवर्ती उपाधि लिया और पार्श्ववर्ती तथा अपरापर नरेशोंको अपने वश किया।

कल्याणका चालुक्य-वंश प्रबल पड़नेपर दक्षिणा-पथमें कलचुरि राजाओंका पूर्वतेज घट गया। ई॰ अष्ट

शताब्दको (५६०-६१० ई०) चालुक्यराज मङ्गलीशने किसी किसी कलचुरि राजाको हरा कर दबाया था।

फिर भी डाहल और कर्णाटके उत्तरांशमें इस वंशके राजावोंने ई० द्वादश शताब्द पर्यन्त निर्विवाद राजत्व चलाया। डाहलमण्डल देखो।

इस वंशने प्रायः जो सो वर्षकाल उत्तर जेपुर वा चेदि, पश्चिम भेलसा (विदिशा), पूर्व छत्तीसगढ़ और दक्षिण गोदावरीतट पर्यन्त विस्तीर्ण भूमिखण्ड उपभोग किया।

यह सब शैव या शक्तिके सेवक थे। चेदिवाले कलचुरिराज कर्णदेवके अनुशासनमें सुवर्ण वृषभध्वज और चतुर्हस्तपरिशोभिता हस्तिपरिवृता कमलाकी मूर्ति अङ्कित है। इनके पुत्र गाङ्गेयदेवकी स्वर्णमुद्रामें भी चतुर्हस्ता पार्वतीमूर्ति मिलती है।

देशावली नामक संस्कृतग्रन्थमें 'करचुलि' राजपूतोंका नाम लिखा है,—

"शोणनद दक्षिणत रैवोत्तरतः परम्।
करचुलिः क्षत्रियो वाऽस्ते ख्यातो रघोपमः॥
यासीन्नो वरधो भूपः बहुधा राजपुत्रकः।
राठौरो रघुवंशश्च राजाऽचरबहुर्नृपः॥
निर्भरः सदा धर्मे वर्ष्मणः परिकीर्तितः।" (देशावली विवरण).

यह करचुलि राजपूत किसी समय बघेलखण्ड (प्राचीन चेदिराज्य)में रहे। रीवासे ९ कोस उत्तर-पूर्व अनेक सम्भ्रान्त राजपूत वास करते और अपनेको 'कारचुलि राजपूत' कहते हैं। यह बताते,—"हम हैहय वंशीय सहस्रार्जुनके वंशधर हैं। हमारे पूर्व-पुरुष रायपुर-रत्नपुरसे आकर इस अञ्चलमें बसे थे।"

करचुलि वा कारचुलि राजपूत ही सम्भवतः प्राचीन शिलालिपिवर्णित कलचुरि वा कालचुरि होंगे। प्रत्नतत्त्वविद् फ्लीटने इन्हीं कलचुरिवंशीयोंको आर्जुनायन माना है। (Fleets' Inscriptionum Indicarum, Vol. III, p. 10) किन्तु इस स्थल पर हम फ्लीट साहबका मत कैसे युक्तिसङ्गत कह सकते हैं। कार्तवीर्यार्जुनके वंशधर हैहय नामसे परिचित हैं। वह किसी पुराण वा प्राचीन ग्रन्थमें आर्जुनायन लिखे नहीं गये। किसी किसी पुराण, वृहत्संहिता तथा पाणिनिके गणादिगणमें आर्जुनायन शब्द एक जनपद और उसी जनपदवासीके लिये आया है। वराहमिहिरने उक्त जनपदको भारतके उत्तरपश्चिम अञ्चलमें अवस्थित अपरापर जनपदोंके साथ उल्लेख किया है। उनका मत माननेसे आर्जुनायन पाणिनि-गणोक्त अग्र (अग्रक) जनपदके निकट पड़ता है। आर्यावर्त तथा आर्जुनायन देखो। वर्तमान जलालाबाद जाते समय उक्त स्थानको लोग 'आर्जुन' कहा करते हैं। प्राचीन कालको उसी प्रदेश और तज्जनपदवासियोंका नाम आर्जुनायन था। कलचुरिवंश समुद्रगुप्तके अनुशासन-स्तम्भका वर्णित आर्जुनायन हो नहीं सकता।

पूर्वकालको कलचुरिराज एक स्वतन्त्र संवत् व्यवहार करते थे। इनके अनुशासन तथा खोदित-शिलाफलकमें उक्त संवत् व्यवहृत हुआ है।

कलचुरि संवत्का आरम्भकाल निर्णय करना सुकठिन है। प्रत्नतत्त्वविद् कनिङ्गहमके मतमें कलचुरिराजकर्तृक कालञ्जर अधिकारके समयसे उक्त संवत् चला है। वह २४९-५० ई०को उसका आरम्भकाल बताते हैं। फिर अध्यापक किलहोर्नके मतानुसार २४८-४९को उक्त संवत् चलाया गया। (Cunningham's Indian Eras, p. 60; Archæological Survey of India, Vol. IX. p. 9; Academy, December 1887, p. 394; R. Sewell's Sketch of the Dynasties of Southern India, p. 286.)

कलछा (हिं० पु०) हस्ताकार चमस; बड़ा चम्मच।

कलछी (हिं० स्त्री०) क्षुद्रचमस, छोटा चम्मच।

कलछुल (हिं० स्त्री०) चमचा, करछी। यह लोहे या पीतलकी होती है। लम्बी डण्डीके सिरे पर कटोरी जैसा एक थोड़ा हिस्सा लगा रहता है। यह तरकारी टारने या पूरी कचौरी निकालनेके काम आती है।

कलछुला (हिं० पु०) १ हस्ताकार चमस विशेष, बड़ी कलछुल। २ चबेना भूननेकी एक छड़। यह लोहेका होता है। इसके सिरेपर एक कटोरा लगा देते हैं। भड़भूंजे चबेना या बहुरी भूनते समय भाड़में

दक्षिण सीमा-का अन्त है। पश्चिम सीमा—शेषोक्त स्थानसे लगाकर भागीरथीके पश्चिम तीर निम्न जल-रेखाके चिह्न हो क्रमशः रामकृष्णपुर, हावड़ा और सलकियाघाट छोड़ चितपुरवाले पुलके निकट (नदीके पश्चिम तीर) पूर्वोक्त जाफरपुरमें करनेल राबर्टसनके बागके उत्तर कोण होकर शेष हुयी है।

पूर्वकथित विधि (Act 56)के अनुसार स्थानीय गवरनमेण्ट सीमा बदलनेको अक्षम थी। किन्तु कलकत्तेकी सीमामें फिर कुछ हेरफेर न हुवा। किन्तु मालूम नहीं—किस समय कलकत्ते और पञ्चान्नग्राम उभयकी सीमा ठहरायी गयी। १७९४ ई॰को घोषणा-पत्र निकलनेसे इस सीमाके सम्बन्धमें कुछ गड़बड़ पड़ा। क्योंकि उसमें पूर्व सीमाके लिये लिखा था—जहां तक मराठा खात देख पड़ता, वहीं कलकत्तेकी सीमाका अन्त मिलता है।* किन्तु न तो यह खात सम्पूर्ण खोदा गया और न मछुवाबाज़ार सड़कके दक्षिण इसका कोई चिह्न देख पड़ा। यहांसे आगे सरकुलर रोड (उस समय इसको बैठकखाना रोड कहते थे) और सरकुलर रोडसे आदिगङ्गाके दक्षिण तक सीमा लगी है। स्पष्ट समझ नहीं सकते १७९४ ई॰को कहां तक पूर्वदक्षिण सीमा रही। १७५७ ई॰को कलकत्तेका जो मानचित्र बना, उसको मापमें सम्भवतः भ्रम था। अथवा कलकत्तेकी सीमा उस समय सम्पूर्ण भिन्न थी। उक्त मानचित्रमें एस्प्लेनेडकी भूमिका परिमाण असली मापसे बिलकुल आधा लगा है। फिर १८३८ ई॰को 'फीवर हसपिटाल कमिटी'के समय साक्ष्यप्रदानमें डाक्टर निकोलसन साहबने कहा था,—'३० वत्सर पूर्व साधारण तथा सामरिक अस्पतालसे आध मील दक्षिण एक स्तम्भ प्रोथित था। उसमें लिखा रहा—यहां फोर्ट विलियमका एस्प्लेनेड शेष हुवा है।'† फलतः यह निर्णय करना अतीव सुकठिन है—किस समय कलकत्तेकी क्या सीमा थी।

आदिगङ्गा और भागीरथी-सङ्गमके मुख पर एक सेतु है। वह मारक्विस अव-हेष्टिङ्गसके शासन काल साधारण अर्थसे बना था। इसीसे उसका नाम 'हेष्टिङ्गस् ब्रिज' पड़ा। खिदिरपुरसे उक्त सेतु पार कर कुलीबाज़ार जाना पड़ता है। यहां गवरनमेण्टकी कमसरियटके गुदाम हैं। १७७५ ई॰को ५ वीं अगस्तको ब्राह्मण-वंशके महाराज नन्दकुमारने यहीं फांसी पायी थी। नन्दकुमार देखो।

वर्तमान अलीपुरके सेतुसे थोड़ी दूर दो हक्ष रहे। उन्हींके नीचे वारेन हेष्टिङ्गस और सर फिलिप फ्रान्सिस्का द्वन्दयुद्ध हुवा। अलीपुरके सामरिक अस्पतालमें पहले सदर दीवानी या अपीलकी अदालत लगती थी। वही अदालतसे भिन्न जानेपर उक्त भवनमें सामरिक अस्पताल (Military Hospital) हो गया। भवनसे पूर्व नगरके सामने पागला गारद और साधारण चिकित्सालय (General Hospital) रहा। शेषोक्त भवन पहले किसी धनीका बाग था। पीछे १८८६ ई॰को गवरनमेण्टने उसे मोल ले साधारण चिकित्सालय स्थापन किया।

उक्त चिकित्सालयसे कुछ पूर्वदिक् आनेपर चौरङ्गी नामक मार्ग है। यह चितपुरसे कालीघाट तक विस्तृत है। पहले यात्री चितपुरमें चित्रेश्वरीका दर्शन कर कालीघाट जाते थे। चौरङ्गीसे पश्चिम किलेका मैदान और पूर्व सम्भ्रान्त अङ्गरेजोंके रहनेका स्थान है। पूर्वकालको यह स्थान और मैदान निविड़ वनसे आच्छन्न था। वन्य वराह व्याघ्र प्रभृति हिंस्रक जन्तु इसमें भरे रहे। वनके मध्य दुर्दान्त डाकुवोंका अड्डा था। अस्त्रशस्त्र ले कर इस पथमें चलना कठिन रहा। किसी किसीके कथनानुसार उस समय यहां गोरख-नाथके एक शिष्य वास करते थे। उनका नाम चौरङ्गी हठयोगी रहा। इसीसे लोग इस राहको चौरङ्गी कहते हैं। परन्तु चौरङ्गी नाम अधिक दिनका प्राचीन समझ नहीं पड़ता। १७५८-५९ ई॰को नवाब मीरजाफरके पुत्र मीरनने एक सनद दी थी। उसके एक अंशमें सबसे पहले चौरङ्गी-मौजेका नाम लिया गया। उस समय यह स्थान कुछ परगने कलकत्ते और कुछ परगने पार-

* Selections from the Calcutta Gazette, Vol. II by W. S. Seton Karr, C. S., p. 129.

† Census Report of Calcutta, 1876, by H. Beverly, Esqr C. S., p. 34.

गरम बालू इसमें भरकर निकालते और खपड़ीमें डालते हैं।

कलछुली (हिं॰ स्त्री॰) लौह या पित्तलपात्रविशेष, लोहे या पीतलका एक बरतन। कलछुल देखो।

कलञ्ज (सं॰ पु॰) कुक्कुट, मुरगा।

कलजात (सं॰ पु॰) कलमशालि, कलमी धान।

कलजिभा (हिं॰ वि॰) १ कृष्णवर्ण जिह्वाविशिष्ट, काली जीभवाला। २ अनिष्ट विषयका सत्यवक्ता, जिसके मुंहसे निकली बुरी बात झूठ न ठहरे।

कलजीभा (हिं॰ वि॰) १ कलजिभा। कलजिभा देखो। (पु॰) हस्तिविशेष, काली जीभका हाथी। यह दूषित होता है।

कलझंवां (हिं॰ वि॰) श्यामवर्ण, सांवला।

कलञ्ज (सं॰ पु॰) कं खञ्जयति, क-खजि-अण्। १ विषाक्तहत मृग वा पक्षी, ज़हरीले हथियारसे मारा हुआ जानवर या परिन्द। २ ताम्रकूट, तम्बाकू। ३ परिमाणविशेष, एक तौल। यह १० पलका होता है। ४ वेत्रलता, बेतकी बेल। (क्ली॰) ५ विषाक्तहत मृगपक्षीमांस, जहरीले हथियारसे मारे हुये जानवर या परिन्दका गोश्त।

कलञ्जाधिकरण (सं॰ क्ली॰) पञ्चावयव न्यायविशेष, एक मन्तिक। इसमें 'कलञ्ज न खाना चाहिये' प्रभृति वाक्य अवलम्बन किये जाते हैं।

कलट (सं॰ क्ली॰) कं जलं लटति आप्नोति, क-लट-अच्। तृणादि निर्मित गृहाच्छादन, छप्पर। इसका संस्कृत नामान्तर कुटल है।

कलटोरा (हिं॰ पु॰) कपोतविशेष, एक कबूतर। इसका समग्र शरीर श्वेत और अक्ष कृष्णवर्ण होता है।

कलट्टर, कलक्टर देखो।

कलण्डर (अं॰ पु॰ = Calendar) पञ्जिका, तक़वीम, पत्रा।

कलत (सं॰ वि॰) अकेश, गञ्जा, जिसके सरपर बाल न रहे।

कलता (सं॰ स्त्री॰) कलस्य भावः, कल-तल्-टाप्। अव्यक्त मधुरता, खुशनवायी, समझमें न आनेवाली आवाज़की मिठास।

कलतूलिका (सं॰ स्त्री॰) कं सुखं विषयत्वेन लाति गृह्णाति कलं कामं तूलयति पूरयति, कल-तूल-ण्वुल्-टाप् अत इत्वम्। १ इच्छावती, ख्वाहिश रखनेवाली। २ कामुकी, छिनाल। इसका संस्कृत पर्याय—वाञ्छिनी और लञ्जिका है।

कलत्र (सं॰ क्ली॰) गड़ सेचने अत्रन् गकारस्य ककारः। गडादेश कः। उण् ३।१०६। १ स्त्री, औरत। २ भार्या, बीबी। ३ नितम्ब, चूतड़। ४ भग। ५ दुर्गस्थान, क़िला।

कलत्रवान् (सं॰ पु॰) कलत्रमस्यास्ति, कलत्र-मतुप् मस्य वः। सस्त्रीक, जोड़वाला।

कलत्री (सं॰ पु॰) कलत्रमस्त्यस्य, कलत्र-इनि। कलत्रवान् देखो।

कलदार (हिं॰ वि॰) १ यन्त्रविशिष्ट, पेंचदार। (पु॰) २ अङ्गरेजी रुपया।

कलदुमा (हिं॰ वि॰) १ कृष्णवर्णपुच्छविशिष्ट, काली पूंछ वाला। (पु॰) २ कपोतविशेष, एक कबूतर। इसका पुच्छ कृष्णवर्ण होता है।

कलधूत (सं॰ क्ली॰) कलेन अवयवेन धूतं शुद्धम्, ३-तत्। १ रौप्य, चांदी। (त्रि॰) कलेन अव्यक्त-मधुरध्वनिना धूतं मनोरमम्। २ अव्यक्त मधुरस्वर युक्त, समझ न पड़नेवाली मीठी आवाज़से भरा हुआ।

कलधौत (सं॰ क्ली॰) कलेन अवयवेन धूतं शुद्धम्। १ स्वर्ण, सोना। २ रौप्य, चांदी।

"क्वचिदपि यत्र निपतत्कलधौतकलशकलधौतनिवर्तितमना यशो।" (माघ)

३ अव्यक्त मधुर ध्वनि, मीठी मीठी बोली।

कलध्वनि (सं॰ पु॰) कलः अस्फुटमधुरः ध्वनिर्यस्य, बहुव्री॰। १ कपोत, कबूतर। २ कोकिल, कोयल। ३ मयूर, मोर। ४ अव्यक्त मधुर स्वर, मीठी मीठी बोली।

"मधुकरीमधुकरीकलध्वनिनिनादिते।" (महानिर्वाण॰)

कलन (सं॰ क्ली॰) कल्यते लक्ष्यते दूष्यते वा, कल-ल्युट्। १ चिह्न, धब्बा। २ दोष, ऐब। कल्यते शुक्रशोणिताभ्यां अन्योऽन्यं मिश्र्यते। ३ गर्भमें मिश्रित शुक्रशोणितका प्रथम विकार, दमबमें मिले मनी और खूनकी पहली बनावट। कलल देखो। ४ गर्भवेष्टन,

स्थानमें लगता था। १८५० ई०को यहां सब परिष्कार होने लगा। चौरङ्गीको वर्तमान समस्त शोभमाला आधुनिक है। समसामयिक आपजान साहबका मानचित्र देखनेसे समझ सकते—१७८४ ई०को यहां कुल २४ मकान् थे। उस समय यहां (वर्तमान मिडलटन रो नामक गलीके 'लोरेटो हाउस' नामक मकानमें) सर इलाइजा इम्पी रहते। उनके मकानके निकट पुष्करिणी (झील) थी। यह झील पूरते समय माहामारिक विसूचिका रोगका सूत्रपात हुआ। इसीसे वर्तमान 'मिडलटन रो' नामक मार्ग कुछ दिन 'कालरा ष्ट्रीट' या विसूचिकामार्ग (हैजेको राह) कहा गया। यह समस्त स्थान इम्पीके उद्यानमें रहे।

कलकत्ता नामकी उत्पत्ति।

कलकत्ते नामके सम्बन्ध पर लोग अनेक कथा कहा करते हैं। उनमें दो एक बात हम सुनाते हैं।

१ प्रवाद है—सर्व प्रथम एक अङ्गरेज यहां आये थे। उन्होंने किसी दूसरेको न देख एक कृषकसे इस स्थानका नाम पूछा। वह अङ्गरेजी बोली समझ न सका। उसने अपने मनमें सोचा—साहबने मेरे धान्यके विषयमें प्रश्न किया। इसीसे वह कह उठा—'कल काटा' अर्थात् कल धान्य काटा था। सब साहबने इस स्थानका नाम 'क्यालकाटा' ठहरा लिया।

२ लङ्ग साहबके कथनानुसार सम्भवतः मराठा खात अर्थात् 'खाल काटा'से कलकत्ता नाम निकला है।

३ किसी किसी विचक्षण अङ्गरेजके मतमें 'कलिचूण'से कलकत्ता नामकी उत्पत्ति है।

४ कोई कालीघाट शब्दको कलकत्ते नामका आदिरूप बताता है।

ऊपर लिखी सब बातें हमारी विवेचनामें युक्तियुक्त वा प्रामाणिक मानी जा नहीं सकतीं।

अङ्गरेजोंके आगमन और मराठा-खातके खननसे पहले कलकत्ता विद्यमान था। क्योंकि यह बात अबुल फजलके आईन-इ-अकबरी ग्रन्थमें देख पड़ती है। इससे 'कल काटा' प्रवाद और 'खाल काटा'से कलकत्ता नाम बनाना कल्पना उपज मस्तिष्कको कहा है।

कालीघाट शब्दसे भी कलकत्ता नाम नहीं निकला। क्योंकि भारतीय नाना स्थानके प्राचीन तथा आधुनिक जनपद नगरादिका नाम मनोयोगपूर्वक देखनेसे समझा जा सकता—कालीके स्थानमें 'कल' और घाटके स्थानमें 'कत्ता'की तरह अपभ्रंश वा नाम परिवर्तन कभी नहीं पड़ता। विशेषतः कालीघाटके स्थानमें कलकत्ता बनना शब्द शास्त्रके नियमसे सम्पूर्ण बहिर्भूत है। भारतमें जिस स्थानके नामसे पहले 'काली' शब्द आता, वह भारतवासियों तथा मुसलमानोंके द्वारा भी विकृत होता नहीं जाता। सुतरां यह अयौक्तिक सिद्धान्त एककाल ही छोड़ना उचित लगता, कि कालीघाट नामसे 'कलकत्ता' बनता है। कालीन्द्र देखो।

इस नगरको देहाती पुराने 'कोलकाता' और हिन्दुस्थानी 'कलकत्ता' कहते हैं। बंगला भाषामें 'कलिकाता' लिखते भी 'कोलिकाता' बोला जाता है। हमारे एक विश्वस्त बन्धुने 'कोल्का ताता' या 'कोलिका ताता' नामसे 'कलकत्ता'की उत्पत्ति मानी है। उनके अनुमानानुसार प्राचीन कालको कोल अथवा कोलि जातिके लोग यहां नदी किनारे रहते थे। सम्भवतः उन्हींके वास करनेसे कोल्काता या कोलिकाता नाम पड़ गया। संस्कृत, प्राकृत, पालि और द्राविड़ भाषामें 'कोल' शब्दका अर्थ शूकर मिलता है। फिर सुन्दरवनमें अरण्य रहते समय कलकत्ता भी विस्तर शूकरोंसे भरा था। अनुमानसे उसी समयसे इस स्थानका नाम 'कोल्काता' पड़ा है। अकबरके समय (सम्भवतः उसके भी पूर्व) कलकत्ता महालके पार्श्ववर्ती नीच लोग शूकर पकड़नेका व्यवसाय करते थे। बराहनगर० इस व्यवसायका प्रधान स्थान था। ओलन्दाजों और फरासीसियोंकी ईष्ट इण्डिया कम्पनीका इतिहास पढ़नेसे अनेक स्थलोंमें इस बातका प्रमाण मिलता है। फिर भी निःसन्देह कहा जा नहीं सकता—शूकर अथवा

० बराहनगर [illegible]

कमलका लिपटाव। ५ एकमासिक गर्भ, एक महीनेका कमल।

"कललं त्वेकरात्रेण पञ्चरात्रेण बुद्बुदम्।
दशाहेन तु कर्कन्धूः पेश्यण्डं वा ततः परम्॥" (भागवत ३।३१।२)

६ पङ्क, कीचड़। ७ पाप, कीच। ८ ग्राम, समझ, अहंभाव।

"मोहमहार्णवतरणाकुलितः कलिमलसंकुलहृदयः।" (सुभाषित)
'कललमकः कार्यविपर्ययरूपः ...' (रहनाथ)

(पु०) कं सलं माति, क-मा-क; कलः सन् नमति, कल-नम-ड। ९ वेतस, बेंत।

कलना (सं० स्त्री०) कल भावे युच्-टाप्। १ वशीभूतता, तावेदारी।

"करोतु सर्वेषु च कलितवतः कामकलना।" (आनन्दलहरी)

२ कल्पना, कहासुनी, भलकना। ३ अवमोचन।

"दिव्यादयः पुरा कलनाविमोचः।" (माघ)

कलनाद (सं० पु०) कलो नादोऽस्य, बहुव्री०। १ कलहंस। २ कलध्वनि, मीठी मीठी बोली। (त्रि०) ३ कलध्वनियुक्त, गानेवाला।

कलन्तक (सं० पु०) पक्षिविशेष, किसी किस्मकी चिड़िया।

कलन्दक (सं० पु०) १ गोत्रप्रवरमुनिविशेष, किसी ऋषिका नाम। २ कलन्तक, एक चिड़िया।

कलन्दर (सं० पु०) कलं आचारविहितं वाचं शिष्टाचारं वा दृणाति, कल-दृ-खच्-मुम्। वर्णसङ्करजाति विशेष, एक दोगली कौम। सेट पुरुषके औरस और तीवर स्त्रीके गर्भसे कलन्दर निकले हैं।

क़लन्दर (अ० पु०) मुसलमान साधुविशेष, किसी किस्मका फ़क़ीर। यह संसारसे विरक्त रहते हैं। २ मदारी। यह भालू और बन्दर नचाते हैं।

कलन्दर देखो।

कलन्दर, कलन्दर देखो।

कलन्दरा (अ० पु०) १ वस्त्रविशेष, एक कपड़ा। यह रुयी, रेशम और टसरसे बनता है। २ कांटा, खूंटी। यह चौखटमें कपड़ा या रेशम लपेट कोई चीज़ टांगनेके लिये लगाया जाता है।

कलन्दरी (हिं० स्त्री०) कलन्दर लगा हुआ खेमा, खूंटीदार छोलदारी।

कलन्दिका (सं० स्त्री०) कलं ज्ञानं सर्वांशेन ददाति, कल-दा-क संज्ञायां कन्-टाप् अत इत्वम् पृषोदरादित्वात् मुम् च। सर्वविद्या, इल्म, सब ज्ञान सिखानेवाली समझ।

कलम्बु (सं० पु०) कलायाः मात्राया अम्बुरिव, शकन्ध्वादित्वाल्लोपः। कोलीशाक, एक भाजी।

कलप (हिं० पु०) १ कलफ़, कपड़े पर चढ़ाया जानेवाला एक लेप। २ खिज़ाब, बाल काले करनेका रोगन। ३ कल्प। कल्प देखो।

कलपत्तर (हिं० पु०) वृक्षविशेष, एक पेड़। यह शिमले और जौनसरमें अधिक उपजता है। इसका काठ श्वेतवर्ण तथा सुदृढ़ रहता और गृहनिर्माण एवं कृषिके यन्त्रादिमें लगता है।

कलपना (हिं० क्रि०) १ दुःख करना, बिलपना, रह रहके रोना। २ कलप चढ़ाना, कलफ़ लगाना। ३ कल्पना करना, अन्दाज़ लगाना।

कलपना (हिं०) कलना देखो।

कलपनी (हिं०) कलना देखो।

कलपाना (हिं० क्रि०) दुःख दिलाना, तरसाना, रुलाना।

कलपून (हिं० पु०) वृक्षविशेष, एक पेड़। यह वृक्ष उत्तर एवं पूर्व बङ्गालमें उपजता और सतत हरित रहता है। काठ रक्तवर्ण तथा सुदृढ़ निकलता, बहुमूल्य पड़ता और गृहके निर्माण कार्यमें लगता है।

कलपोटिया (हिं० स्त्री०) पक्षिविशेष, एक चिड़िया। इसका पोटा कृष्णवर्ण होता है।

कलप्पा (हिं० पु०) द्रव्यविशेष, एक चीज़। यह कठोर तथा श्वेत वर्ण रहता और कभी कभी नारिकेलके अभ्यन्तरमें मिलता है। चीना लोग इसे बहुमूल्य समझते और 'नारियलका मोती' कहते हैं।

कलफ़ (हिं० पु०) तण्डुल या आरारोटका तरल लेप, चावल या आरारोटकी पतली लेई। इसे माड़ी भी कहते हैं। यह वस्त्रका आस्तरण कठिन तथा समान बनानेमें लगता है। २ मुखका कृष्णवर्ण चिह्न, झांईं, चेहरेका कालापन।

कोल जातिके नामसे कलकत्ता शब्द निकलता है। इसलिये अब विवेचना करना चाहिये—कैसे कलकत्ता नाम पड़ा था।

आजकल बङ्गाली कलिकाता और हिन्दुस्थानी कलकत्ता कहा करते हैं। किन्तु आजकल इस बात पर बड़ा सन्देह है—अकबरके समयमें एवं अङ्ग-रेजोंके आनेसे पहले इस स्थानको क्या प्रकृतरूप कलिकाता अथवा कलकत्ता कहते थे? हम पूर्व बतला चुके—आईन-इ-अकबरीमें 'कलकत्ते महाल' और कविकङ्कणके मुद्रित चण्डीग्रन्थमें 'कलिकाता' नामका उल्लेख मिला है। किन्तु दूसरा विषम विभ्राट् यह उपस्थित हुवा—एशियाटिक सोसाइटीके प्रथम प्रकाशित आईन-इ-अकबरी ग्रन्थमें सातगांव सर-कारके बीच कलकत्ता महालके उल्लेखसे नीचे 'कालता', 'कल्ना', 'तलपा' आदि पाठान्तर पड़ा है। फिर मुद्रित पुस्तकमें रहते भी कविकङ्कण-रचित चण्डीमङ्गलकी कई प्राचीन पोथियोंमें 'कलिकाता' नाम नहीं मिलता। सिवा इसके अकबरके समसामयिक कवि माधवाचार्यके चण्डी ग्रन्थमें धनपति एवं श्रीमन्तकी समुद्रयात्राके प्रसङ्गमें वराहनगर, चितपुर, कालीघाट प्रभृति पार्श्वस्थ स्थानोंका उल्लेख आया है। किन्तु कलकत्ता नाम उसमें भी देख नहीं पड़ता। ईष्ट-इण्डिया-कम्पनीके पत्रादि ढूंढनेसे सर्व प्रथम १६८८ ई०की ११वीं अगस्तको कलकत्ता (Calcutta) नामका उल्लेख मिलता है। इसलिये बड़ा सन्देह उपस्थित हुवा है—ई० १६ वें शताब्दसे पूर्व 'कलिकाता' या 'कलकत्ता' नाम वर्तमान था या नहीं। कारण फोनन्दाज वालेण्टाइनके मानचित्रमें प्राचीन कलकत्ता ग्रामके उभय पार्श्वस्थ चिह्नानुटी (वा सुतानुटी) और गोवर्णपुर (वा गोविन्दपुर)का उल्लेख पड़ा है। किन्तु कलकत्तेका नाम कहीं नहीं। फिरभी दूसरे स्थान पर वालेण्टाइनने किसी कल-कत्ता (Calcuta) ग्रामकी बात लिखी है। करनेल यूल साहब उक्त स्थानको 'खोलखाली' अनुमान करते हैं। कम्पनीके समय किसी अतिप्राचीन समुद्र-यात्रीके मानचित्रमें 'कलकत्ता'के स्थान पर कलकत्ता (Calcutta) लिखा देख पड़ता है। फिर टामस किचेन नामक किसी भौगोलिकने कलकत्ता (Calcutta) की जगह 'कलकला' (Culcula) नाम व्यवहार किया है। यूलके कलकत्ताको 'खोलखाली' मानते भी आनुषङ्गिक प्रमाणसे समझ पड़ता—किसी समय कलकत्तेको कोई कोई 'कलकला' भी कहता था। वास्तविक १६८८ ई०से पहले किसी पत्रादिमें स्पष्टतः कलकत्तेका उल्लेख नहीं आया। फिर १६५६ ई०को फोनन्दाज् मानचित्रमें सुतानुटी और गोविन्दपुरका नाम मिलते भी कलकत्ता छिपा है। हां एक स्थल पर उसमें 'कलकला' नाम लिखा है। इससे अनुमान किया जा सकता कि कलकत्तेका प्राचीन नाम 'कलकला' था।

राजा राधाकान्तदेवने अपनी शेषावस्थाको वृन्दा-वनधाममें एक बंगला पदावली बनायी थी। उन्होंने अपनी मुद्रित पदावलीके मुखबन्धमें 'कलिकाता' स्थान पर 'किलकिला' नाम दिया है। इससे समझ पड़ता, कि राजा राधाकान्तको कलकत्तेका अपर नाम किल-किला अवश्य अवगत था। राजा प्रतापादित्यके सम-सामयिक कविरामने अपने बनाये दिग्विजयप्रकाशमें 'किलकिला' भूमिका विवरण लिखा है। उसे हम पहले ही यथास्थान वर्णन कर चुके हैं। इसमें सन्देह नहीं, कि उक्त भूमि ही आईन-इ-अकबरीका 'महाल कलकत्ता'* रही। यह असम्भव कैसे हो सकता, कि उसी किलकिलाको बिगाड़ कर फोनन्दाज भौगो-लिकने 'कलकला' लिखा था। कविरामके दिग्विजय प्रकाशमें एक स्थल पर किलकिलाका वर्णन मिलता है। उससे किलकिला भूमिके अन्तर्गत किलकिला नामक ग्राम भी समझ सकते हैं,—

"किलकिला दक्षिणामे योजनत्रयमध्यतः।
सहस्रधारा गङ्गा हि ग्रामा च बहिर्वोटवे॥"
(किलकिला विवरण १८० श्लो०)

उक्त किलकिला प्राचीन कलकत्ता ग्राम ही मालूम

* यह वर्तमान शहर कलकत्ता हो नहीं सकता। कारण अकबरसे बहुत पीछे ईष्ट इण्डिया कम्पनीके प्रथम अधिवेशन आदिके समय कलकत्ता एक सामान्य ग्राम कहाता था।

कलफा (हिं॰ स्त्री॰) देशीय दारचीनीकी त्वक् या छाल। यह मलयरमें उत्पन्न होती है। चीनकी दार चीनीको सुलभ बनानेके लिये इसे मिला देते हैं।

कलब (हिं॰ पु॰) एक रंग। यह टेसूके फूल उबालकर बनाया जाता है। फिर इसमें कत्था, लोध और चूना डाल अगरई रंग तैयार करते हैं।

कलबल (हिं॰ पु॰) १ उद्योगउपाय, जोड़ तोड़, दांवपेंच। (स्त्री॰) २ कोलाहल, हल्ला-गुल्ला। (वि॰) ३ अस्पष्ट, साफ़ समझ न पड़नेवाला।

कलबीर (हिं॰ पु॰) वृक्षविशेष, एक पेड़। यह हिमालय पर उत्पन्न होता है। इसका मूल रेशम पर पीत वर्ण चढ़ानेमें लगता है। कलबीर भांगके पौदेसे मिलता-जुलता रहता है।

कलबूत (हिं॰ पु॰) १ उपष्टम्भ, कालबुद, सांचा। २ जूता सीनेका ढांचा। यह काष्ठमय होता है। ३ चौगोशिया या अठगोशिया टोपी बनानेका ढांचा। यह मट्टी, लकड़ी या टीनका होता है। इसे गोलम्बर और कालिब भी कहते हैं।

कलभ (सं॰ पु॰) कलेन करेण शुण्डेन, भाति कलभा-क यद्वा कल-अभच्। कृशृशलिकलिगर्दिभ्योऽभच्। उण् ३।१२२। १ पञ्चवर्षपर्यन्त करिशावक, पांचवर्ष तक हाथीका बच्चा। इसका संस्कृत पर्याय—करिशावक, व्याल और दुर्दान्त है। २ हस्ति मात्र, हाथी। "मदा रगन्ते कलभा विकल्पैः।" (माघ) ३ उष्ट्र, ऊंट। ४ धुस्तूरवृक्ष, धतूरेका पेड़।

कलभवल्लभ (सं॰ पु॰) कलभस्य हस्तिशावकस्य वल्लभः प्रियः, ६-तत्। पीलुवृक्ष, पीलूका पेड़। इसे हाथीका बच्चा बड़ी रुचिसे खाता है।

कलभवल्लभा (सं॰ स्त्री॰) पिकी, कोकिला।

कलभाषण (सं॰ क्ली॰) बालालाप, बच्चोंकी बातचीत या बातचीत।

कलभी (सं॰ स्त्री॰) कं जलं आश्रयतया लभते, क-लभ-अच् गौरादित्वात् ङीष्। चञ्चु क्षुप, चेंचका पौदा।

कलभैरव (सं॰ पु॰) कलं भैरवश्च, कर्मधा॰। १ भयङ्कर अव्यक्त शब्द, समझ न पड़नेवाली खौफ़नाक आवाज़। "रक्षसां दिनैः कलभैरवः।" (माघ) २ तासी और नर्मदा नदीके मध्यवर्ती पर्वतका एक गभीर कन्दर या नाला।

कलम (सं॰ पु॰) कलयति अक्षरं जनयति, कल णिच्-अम। कलिकर्दोरमः। उण् ४।८४। १ लेखनी, लिखनेका औज़ार। इसका संस्कृत पर्याय—लेखनी, वर्णतुली और अक्षरतुलिका है। २ शालिधान्य विशेष, किसी क़िस्मका धान। राजवल्लभके मतसे यह कषायरस, चक्षुके लिये हितकर और रक्त दोष तथा त्रिदोषनाशक होता है। काश्मीरमें इसे महालगड़ल कहते हैं। ४ वाद्ययन्त्रविशेष, एक बाजा। आकारमें लेखनीसे मिलनेके कारण ही यह कलम कहलाता है। ईरान, अफ़ग़ानिस्तान और यूनान प्रभृति देशमें इसका नाम कलम ही चलता है। एक मुख कलमकी भांति कर्तित और अपर मुख अन्यान्य वंशोंकी भांति अनावृत रहता है। दैर्घ्य अपेक्षाकृत अल्प लगता है। तारके रन्ध्र सात होते हैं। कलम सरल भावसे बजाया जाता है। फूंकनेकी जगह सहनाईकी भांति एक छोटा नल लगता है।

कलम (अ॰ पु॰-स्त्री॰) १ लेखनी, लिखनेका एक औज़ार। यह सरकण्डेको छड़ काट कर बनायी जाती है। अंगरेज़ी कलम लकड़ीके दस्तेमें लोहेकी जीभ लगानेसे तैयार होती है। २ वृक्षकी एक शाखा, पेड़की कोयी डाल। यह काट कर दूसरी जगह लगायी या दूसरे पेड़में मिलायी जाती है। ३ कलमी पौदा। ४ धान्यविशेष, जड़हन। इसे पहले किसी खेतमें बो देते, फिर उखाड़ कर दूसरी जगह जमा लेते हैं। ५ कनपटीके बाल। यह बनानेमें छोड़ दिये जाते हैं। ६ वाद्यविशेष, किसी क़िस्मकी बांसुरी। इसमें सात छिद्र रहते हैं। ७ यन्त्रविशेष, बालोंकी कूची। यह चित्र बनाने या रंग चढ़ानेके काम आती है। ८ काचखण्डविशेष, शीशेका एक टुकड़ा। यह लम्बी रहती और झाड़में लगती है। ९ शोरे नौ-सादर वगैरहका जमा हुवा लम्बा टुकड़ा। यह रवादार होता है। १० फुलझड़ी। ११ कारुकार्यका यन्त्रविशेष, बारीक नक़्क़ाशी करनेका एक औज़ार। इसे सोनार या संगतराश व्यवहार करते हैं। १२ अक्षर

खोदनेका यन्त्रविशेष, हरफ़ खोदनेका एक औज़ार। इससे मुहर बनती है। ११ काटने, खोदने और नक़्क़ाशी करनेका यन्त्रमात्र या कोई औज़ार।

कलमष, कल्मष देखो।

कलमकार (फ़ा॰ पु॰) १ चित्रकार, मुसव्वर। यह क़लमसे तसवीरमें रंग भरता है। २ लेखनीसे कारुकार्य करनेवाला, जो कलमसे खोदी दस्तकारी करता हो। ३ वस्त्रविशेष, एक छापृता कपड़ा। इसमें तरह तरहके बेल बूटे रहते हैं।

कलमकारी (फ़ा॰ स्त्री॰) लेखनीका कारुकार्य, क़लमकी कारीगरी।

कलमकोली (हिं॰ स्त्री॰) मल्लयुद्धकौशलविशेष, कुश्तीका एक पेंच। इसमें खेलाड़ी अपने दाहने हाथका पञ्जा दूसरेके बायें पञ्जेमें फंसाता और अपना दाहना हाथ खींच उसका बायां हाथ अपनी गरदन पर लाता है। फिर खेलाड़ी अपनी दाहनी कोहिनी उसकी बायीं कलाई पर पहुंचा और नीचेको दबा उसे चित मारता है।

कलमख (फ़ा॰ पु॰) किसी क़िस्मका पत्थर। यह बलूचिस्तानमें अधिक उत्पन्न होता है।

कलमग़ (हिं॰) कलम्ब देखो।

क़लमतराश (फ़ा॰ पु॰) १ क़लम बनानेका चाकू, तेज़ छुरी। २ अक्षरकी खूंटी। यह कहारों और हाथीवानोंकी बोली है।

क़लमदान (फ़ा॰ पु॰) सम्पुटविशेष, क़लम वग़ैरह रखनेका एक छोटा सन्दूक़। यह पतला और लम्बा होता है। इसमें क़लम, दवात, चाक़ू वग़ैरह रखनेको खाने बने रहते हैं।

कलमना (हिं॰ क्रि॰) कलम काटना, टुकड़े उड़ाना।

कलमरिया (पोर्त॰ स्त्री॰) वायुके प्रवाहका प्रतिबन्ध, हवाका रुकाव।

कलमलना (हिं॰ क्रि॰) सङ्कुचित स्थानमें पड़ इतस्ततः हिलाना डुलाना, कुलबुलाना।

कलमलाना, कलबलाना देखो।

कलमा (सं॰ स्त्री॰) शालिधान्य, एक धान।

कलमा (अ॰ पु॰) १ वाक्य, जुमला। २ मुसलमानोंके धर्मका मूलमन्त्र।

कलमाच (हिं॰) कल्माष देखो।

कलमी (हिं॰) कलम्बी देखो।

कलमी (फ़ा॰ वि॰) १ लिखित, लिखा, हुआ। २ कलमसे पैदा, जो डाल काट कर लगानेसे उपजा हो। ३ कलम या रवा रखनेवाला।

कलमी शोरा (हिं॰ पु॰) रवेदार शोरा। कलमी शोरा भिगो देने और मैल उतार लेनेपर जमाकर बनाया जाता है। यह मामूली शोरेसे अच्छा रहता है।

कलमुंहा (हिं॰ वि॰) काले मुंहवाला। २ कलङ्कित, बदनाम।

कलमोत्तम (सं॰ पु॰) कलमेभ्यः शालिषु वा उत्तमः। सुगन्धशालि, एक खुशबूदार धान।

कलमोत्तमा (सं॰ स्त्री॰) कलमोत्तम देखो।

कलम्ब (सं॰ पु॰) कलते क्षिप्यते शत्रुं प्रति, कल-अम्बच्। १ शर, तीर। २ शाकनालिका, शाकका डण्ठल। ३ कदम्ब वृक्ष, कदमका पेड़। ४ सर्षप, सरसों। ५ धाराकदम्ब, कमदू।

कलम्ब (Colombo) सिंहलका एक जनाकीर्ण नगर। यह आजकल सिंहलकी राजधानी है। सिंहलवासियोंके प्राचीन पुस्तकमें इसका नाम 'कलम्' (समुद्रतट) लिखा है। १५०५ ई॰को पहले यहां पोर्तगीज़ आये थे। फिर १६५६ ई॰को अङ्गरेजोंने इसे अधिकार किया। कलम्बमें मायार उपसागरके निकट हिन्दुओंके बहुतसे देवमन्दिर बने हैं।

कलम्बक (सं॰) कदम्ब देखो।

कलम्बकुलक (सं॰ क्ली॰) एक तीर्थ। ([illegible])

कलम्बशालि (सं॰ पु॰) शालिधान्यविशेष, कड़वन।

कलम्बिक (सं॰ पु॰) पक्षिविशेष, एक चिड़िया।

कलम्बिका (सं॰ स्त्री॰) कलम्ब टाप् अत इत्वम्। १ कलम्बीशाक, करेमू। कलम्बीव कायति प्रकाशते, कलम्बी-कै-क-टाप् ह्रस्वः पृषोदरादित्वात् साधुः। २ ग्रीवापश्चाद्भाग, गरदनकी पिछली रग। इसका अपर संस्कृत नाम मन्या है।

कलम्बियन (अं॰ पु॰) मुद्रायन्त्रविशेष, छापेका-

भक्ष्य समुदाय, पिचकारी, नस्य, रक्तमोचण, व्यायाम, दन्तघर्षण, रौद्रादि सन्ताप, दुष्टवायु, बमपथमें गमन, मल एवं मूत्र वमनादिका वेगधारण, मत्सर, धान्य प्रभृति कन्द, सर्षप, मौको, पुदीना, दुष्ट जलपान तथा विरुद्ध, गुरुपाक और शीतल अन्नपानादि कासरोगमें अहितकर है। (पथ्यापथ्यसंग्रह)

एलापाथीके मतमें—काडलिवर (मछलीके कलेजे-का) तैल ५से १० बूंद तक ईषदुष्ण दुग्धके साथ पीनेसे कास निवारण होता और रोगी बलवान् रहता है।

होमियोपाथीके मतमें—टिंचर ब्राइयोनिया कासका महौषध है। उसे ५से १० बूंद तक आध छटांक जलमें डाल सेवन करनेसे भयानक कास भी अच्छा हो जाता है।

अकरकरहा और वच सर्वदा मुखमें रखनेसे सामान्य कास छूटता है। सर्वदा गोंद चुसते रहनेसे भी कासमें बहुत उपकार देख पड़ता है।

यक्ष्मा, चयकास और क्षीणकास रोगीके अमङ्गलका कारण है। यक्ष्मा देखो।

४ छिक्का, छींक। ५ इन्दुरविशेष, एक चूहा। ६ ऋषिविशेष। काशिराजके पिता सुहोत्र।

काशक (सं० पु०) काशते दीप्यते, काश कर्तरि ण्वुल्। १ तृणविशेष, कांस नामकी घास। २ सुहोत्रके पुत्र। उनका अपर नाम काशि था।

"काशकस्य सुतस्तस्य ग्रुत्समिहंदः।" (हरिवंश, ३२ अ०)

(त्रि०) ३ प्रकाशयुक्त, रोशन।

काशकृत्स्न (सं० पु०) एक ऋषि। वह भी एक आदिशाब्दिक ऋषियोंके अन्तर्भूत थे।

"इन्द्रश्चन्द्रः काशकृत्स्नापिशलिशाकटायनाः।
पाणिन्यमरजैनेन्द्रा जयन्त्याद्यादिशाब्दिकाः॥" (कविकल्पद्रुम)

काशकृत्स्नक (सं० त्रि०) काशकृत्स्नेन निर्वृत्तम्, काशकृत्स्न-वुञ्। काशकृत्स्नकर्तृक निष्पादित।

काशकृत्स्नि (सं० पु०) काशकृत्स्नके गोत्रापत्य।

काशज (सं० त्रि०) काशे जायते, काश-जन्-ड। काससे उत्पन्न।

काशनाशन (सं० पु०) कर्कटशृङ्गी, ककड़ा सींगी।

काशपरी (सं० स्त्री०) काशः परो यस्याः, ङीष्। काशाढ्य एक नदी।

काशपरेय (सं० त्रि०) काशपर्यां भवः, काशपरी-ढक्। काशपरी नदीसे उत्पन्न।

काशपुर—आसामके अन्तर्गत कछार जिलेका एक ग्राम। बराइल नामक गिरिश्रेणीकी दक्षिण दिक् जो शाखा गयी, उसीके मध्य काशपुर अवस्थित है। किसी किसी प्राचीन ग्रन्थमें उक्त स्थानका नाम 'खस्पुर,' 'कुशपुर' या 'खासपुर' लिखा है। वहां कछारके राजाओंका राजभवन था। उसका भग्नावशेष वहां है। कछारके राजाओंके समय वहां हिन्दूधर्म प्रबल था।

काशपुष्पक (सं० क्ली०) स्थावर विषान्तर्गत कन्दविष, एक जहरीला कन्द।

काशपौण्ड्र (सं० पु०) काशप्रधानः पौण्ड्रः, मध्यप०। एक जनपद।

"कोशलाः काशपौण्ड्राश्च कालिङ्गा मागधास्तथा।" (भारत, कर्ण, ८ अ०)

काशफरी, काशपरी देखो।

काशफरेय, काशपरेय देखो।

काशब्द (सं० पु०) 'का' 'कोलाहल' 'का' का शोर।

काशमय (सं० त्रि०) काशेन प्रचुरस्तद्विकारो वा, काश-मयट्। १ अधिक काशविशिष्ट, कांससे भरा हुआ। काशतृणनिर्मित, कांसका बना हुआ।

"कुशकाशमयं बर्हि रास्तीर्य भगवान् मनुः।" (भागवत, ३।२२।३०)

काशमर्द (सं० पु०) काशं मृद्नाति उपशमयति, काश-मृद्-अण्। क्षुद्र क्षुप विशेष, कसौंदीका पेड़। उसका संस्कृत पर्याय—अरिमर्द, कासमर्द, कासारि, कास-मर्दक, कास्न, कनक, अरण और दीपन है। Cassia Sophora काशमर्दको हिन्दुस्थानमें बनार, कसौंदा, कसौंदी, या बासकी कसौंदी, बंगलामें कालकासुन्दा, दक्षिणमें जंगली तकल, गुजरातमें कुवाड़िया, मार-वाड़में रनतोकल, तामिलमें पोन्ना-विराई, तैलगुमें पेदी संगेदु, मलयमें पोन्नामतकर और सिंहलमें उरुतोर कहते हैं।

वह भारतमें निम्न हिमालयसे सिंहल और बर्मा पर्यन्त सर्वत्र पाया जाता है। क्षुप क्षुद्र और पुष्प हरिद्रावर्ण होता है। उससे दुर्गन्ध निकलता

कावार (सं॰ क्ली॰) कं जलं आवृणोति, क-आ-वृ-अण्। शैवाल, सेवार।

कावारी (सं॰ स्त्री॰) कावार-ङीष्। तृणादिच्छत्र, घासकी बनी छतरी। उसका संस्कृत पर्याय—जङ्गम-कुटी और भ्रमत्कुटी है।

काविराज् (सं॰ स्त्री॰) छन्दोविशेष, एक बहर। उसमें ८+१२+८ अक्षर होते हैं।

कावी (सं॰ स्त्री॰) कवेरियम् कवि-अञ्-ङीन्-यलोपः। शार्ङ्गरवाद्यञो ङीन्। पा ४। १। ७३। कविसम्बन्धीया, शायरसे ताल्लुक रखनेवाली।

काहक (सं॰ पु॰) कुत्सितो हक इव, ईषत् हक इव वा, कोः कादेशः। १ कुक्कुट, मुरगा। २ चक्रवाक, चकवा। ३ पीतमस्तक पक्षी, पीली चोटीकी चिड़िया।

कावेर (सं॰ क्ली॰) कस्य सूर्यस्येव आ ईषत् वेरं अङ्गं यस्य ज्योतिर्मयत्वात्। कुङ्कम, रोरी।

कावेरक (सं॰ पु॰) रजत नाभिके गोत्रापत्य।

कावेरिका (सं॰ स्त्री॰) कावेरी स्वार्थे कन्-टाप् ईकारस्य ह्रस्वत्वम्। कावेरी नदी।

कावेरी (सं॰ स्त्री॰) कं जलमिव वेरं शरीरमस्याः, कवेर-अण्। तस्येदम्। पा ४। ३। १२०। १ दक्षिणापथकी एक महानदी, दक्षिणका एक बड़ा दरया। वह अक्षा॰ १२° २५' उ॰ तथा देशा॰ ७५° ३४' पू॰ पर कुरग राज्यमें पश्चिमघाटके ब्रह्मगिरिसे निकल दक्षिण-पूर्वाभिमुख महिसुर अधित्यका अतिक्रम कर मन्द्राज प्रदेशके मध्यसे वङ्गोपसागरमें जा गिरी है। कुरग राज्यमें कावेरीकी गति अति वक्रभावापन्न है। गर्भ प्रस्तरमय है। उभय तीर नाना द्रुमसमाकीर्ण हैं। कङ्कनूर, कुम्बहोल, कक्कावे, मुत्तरेमुत्त, चिकहोल और सुवर्णवती नाम्नी कई उसकी शाखानदी हैं।

कावेरी नदी महिसुर राज्यमें अपनी परिसरसे प्रवेश कर एकबारगी ही ३०० गजसे ४०० गज तक फैल गयी है। वहां खेतोंबारीके लिये उसके कई नाले हैं। नालोंके बीच बीच बांध भी लगे हैं। उनमें बड़ा नाला प्रायः ३३ कोस विस्तृत है।

कावेरीके मध्य पुण्यतीर्थ शिवसमुद्र, श्रीरङ्गपत्तन और श्रीरङ्गम् द्वीप विद्यमान है। शिवसमुद्रके समीप कावेरी-प्रपात है। प्रायः १५० हाथ ऊंचेसे जल नीचेको उतरता है। वहां दृश्य मनोमुग्धकर है। शिव-समुद्रसे कावेरीके अपर पार पर्यन्त हिन्दू राजाओंके बनाये दो सुदृढ़ प्रस्तरसेतु हैं। यात्री उन्हीं सेतुसे शिवसमुद्रके दर्शनको जाते हैं।

महिसुरमें कावेरीकी कई शाखा हैं। यथा—हेमवती, लक्ष्मणतीर्थ, लोकपावनी, शिंशा, अर्कवती, सुवर्णवती या होनुहोला। वहां तञ्जोर और त्रिचना-पल्लीके अभिमुख कई नाले निकल गये हैं। उनमें कालिदम (कोलरुण) नामक शाखा ही प्रधान है।

मन्द्राज विभागमें कावेरीकी निम्नलिखित कई शाखा हैं—भवानी, नोयेल, अमरावती।

रामायण, महाभारत प्रभृति प्राचीन ग्रन्थोंमें कावेरी पुण्यतोया मानी गयी है। हरिवंशके मता-नुसार युवनाश्वके शापसे गङ्गाने शरीरार्धभागसे युवनाश्वकी कन्या बन जन्मग्रहण किया था। उन्हींका नाम कावेरी है। जह्नु मुनिने उनका पाणि-ग्रहण किया। कावेरीके ही गर्भसे जह्नुके सुनद्ध नामक एक धार्मिक पुत्रने जन्म लिया। (हरिवंश,२७०) शरीरार्धभागसे जन्म लेनेके कारण कावेरी "अर्धगङ्गा" नामसे ख्यात हुयी हैं। स्कन्दपुराणीय कावेरीमाहात्म्यमें लिखा है,—

"ब्रह्मतनया विष्णु माया वा लोपामुद्राने पिताके आदेशसे कावेरी नामक किसी मुनिको कन्या हो जन्म-ग्रहण किया था। फिर कावेरी मुनिके आनन्दवर्धन और मानवगणके पापमोचनको वह नदीरूपसे प्रवाहित हुयी।"

तलकावेरी और भागमण्डल नामक प्रथम सङ्गम स्थान पर अति प्राचीन देवमन्दिर हैं। कार्तिक माघ सहस्र सहस्र तीर्थयात्री उस मन्दिर दर्शन और कावेरी-सलिलमें स्नान करनेको जाते हैं। दक्षिणा-पथके लोग कावेरीको "दक्षिणगङ्गा" कहते हैं।

हिन्दुस्थानमें जिस प्रकार निष्ठावान् हिन्दू गङ्गा-स्नान काल गङ्गास्तव पाठ करते, वैसे ही दाक्षिणात्यके लोग कावेरी नहाते "कावेरीस्तोत्र" पढ़ते हैं।

कावेरी-प्रवाहित प्रदेशमें 'अक्षाकोड़ग' वा कावेरी

जयादित्यका और पा ७।१।२० सूत्रके वृत्तिकाल वामनका मत ग्रहण किया है। उसीप्रकार रायमुकुटने 'अप्सरस्' शब्द साधने काल पा ८।४।४८ सूत्र का वामनकाशिका उद्धृत की है। माधवाचार्यने धातुवृत्तिमें जयादित्य और वामनका मत ग्रहण किया है। तत्कर्तृक उद्धृत जयादित्यका मत पा १।२।५८ सूत्रकी और वामनका मत पा ८।२।१० सूत्रकी काशिकामें देख पड़ता है।

इसलिये भट्टोजिदीक्षित, रायमुकुट एवं माधवाचार्यके मतमें १ से ५ अध्याय पर्यन्त जयादित्य और ७ से ८ अध्याय पर्यन्त वामनकर्तृक विरचित हैं।

राजतरङ्गिणीमें जयादित्य काश्मीरके एक विद्योत्साही राजा और वामन उन्हींके मन्त्री बताये गये हैं।

"देशान्तरादागमय्य व्याचक्षाणः क्षमापतिः।
प्रावर्तयत विच्छिन्नं महाभाष्यं स्वमण्डले ॥ ४८८ ॥
क्षीराभिधाच्छब्दविद्योपाध्यायात् संभृतः श्रुतः।
बुधैः सह ययौ वृद्धिं स जयापीडपण्डितः ॥ ४८९ ॥
'बहुना क्षत्रियाख्येन स्वीकृत्य मर्थितः।
भट्टोऽभूदुद्भटस्तस्य भूमिभर्तुः सभापतिः ॥ ४९५ ॥
स दामोदरगुप्ताख्यं कुट्टनीमतकारिणम् ॥ ४९६ ॥
मनोरथः शङ्खदत्तश्चटकः सन्धिमांस्तथा।
बभूवुः कवयस्तस्य वामनाद्याश्च मन्त्रिणः ॥ ४९७ ॥"

(४र्थ तरङ्ग)

राजा जयादित्यने नाना देशसे लोगा पण्डितोंको महाभाष्यके संग्रहमें लगाया। उन्होंने शब्दशास्त्रविद् क्षीरस्वामीके निकट * व्याकरण पढ़ा था। क्षत्रिय प्रधान पण्डित और उद्भटभट्ट उनके सभापण्डित रहे। उन्होंने 'कुट्टिनीमत'-प्रणेता दामोदरगुप्तको प्रधान मन्त्रित्व प्रदान किया। मनोरथ, शङ्खदत्त, चटक, सन्धिमान् प्रभृति कवि उनकी सभा उज्ज्वल करते थे। वामन प्रभृति पण्डित उनके अमात्य रहे।

कायस्थराज जयापीडने ६६७ शकको सिंहासनारोहण किया था। काश्मीर और कादम्ब शब्द देखो।

अध्यापक मोक्षमूलरके मतमें—"काशिकाकार जयादित्य एक स्वतन्त्र व्यक्ति रहे। जो काश्मीरराज जयादित्यसे पूर्व विद्यमान थे। चीनपरिव्राजक इत्सिङ्गने ६९० ई० (६१२ शक) को चीन भाषाके 'दक्षिणसमुद्रयात्रा' पुस्तकमें जयादित्य विरचित 'वृत्तिसूत्र' का उल्लेख किया है। यदि इत्सिङ्गका विवरण प्रकृत निकले तो ६६० ई० से पूर्व पाणिनिवृत्तिकार जयादित्य मरे थे।" *

निःसन्देह विश्वास नहीं आता उस स्थल पर चीनपरिव्राजकका विवरण कहांतक सत्य और उनका प्रकृत आविर्भावकाल क्या था। इसप्रकारके स्थलमें राजतरङ्गिणी-वर्णित घटना पर निर्भर करनेसे नितान्त अन्याय समझ पड़ता है। फिर भी यदि काश्मीरराज जयापीड़ने काशिकावृत्तिको लिखा था, तो कल्हण पण्डितने उसका कोई उल्लेख क्यों नहीं किया? सम्भवतः राज्याभिषिक्त होनेसे पहले यौवनकालमें जयादित्यने काशिकावृत्ति बनायी होगी। कारण राजा होनेसे पूर्व जयादित्यके सम्बन्धमें कल्हणने कोई बात नहीं लिखी। जयादित्य स्वयं एक वैयाकरण और महा पण्डित थे। उन्हींके समय महाभाष्यका पुनरुद्धार साधित हुवा। वामन उनके एक सचिव थे। उसी समय ललितादित्य-अमात्य लक्ष्मणके पुत्र कैयटने वाक्यपदीयवृत्ति बनायी। जयादित्यके समयका काश्मीर-इतिहास पढ़नेसे समझ पड़ता कि वास्तविक उनके राजत्वकाल पाणिनिव्याकरण विशेष आदृत हुवा था।

जयादित्यने काशिकावृत्तिके प्रथम ५ अध्याय लिखे थे। पीछे उनके मन्त्री वामनने अवशिष्ट ३ अध्याय लिख ग्रन्थ सम्पूर्ण किया।

काशिकावृत्तिप्रकाशक पण्डित बालशास्त्रीने लिखा है,—"काशिकाके रचयिता जैन या बौद्ध थे। इसीसे अमरकोषकी भांति काशिकाके प्रारम्भमें मङ्गलाचरण लिखा नहीं गया। काशिकाकारने अनेक स्थलमें पाणिनिसूत्रका परिवर्तन किया है। यदि वह ब्राह्मण रहते, तो कभी ऐसा कर न सकते। पा १।३।२६। सूत्रके लोड् धातुका आत्मनेपदपर सम्मान अर्थमें काशिकाकारने 'चार्वाकमयमाने अर्थात् लोकायत-

* क्षीरस्वामी अमरकोषके एक प्रधान टीकाकार थे।

* Max Müller's India what can it teach us ?, pp. 342—316.

दुर्गका भग्नावशेष जंगलसे भरा है। पूर्वदिक् व्यतीत तीन तरफ खाई है। उत्तरपश्चिम और दक्षिणपश्चिम दोनों दिक् दो स्थानपर दो प्रवेशद्वारका चिह्न वर्तमान है। दुर्गसे ४०० हाथ पूर्व ज्वालादेवी या उज्जयिनी देवीका मन्दिर है। छोटे छोटे मन्दिरमें नागनाथ भूतेश्वर, मुक्तेश्वर, और यक्षेश्वरको मूर्ति हैं। वह आधुनिक समझ पड़ते हैं। पुरातन मन्दिर प्रायः मृत्तिकास्तूप पर निर्मित हैं। उस प्रकारके अनेक स्तूप हैं। उनमें दुर्गको उत्तर दिक् प्राचीरके भीतर एक प्रकाण्ड स्तूप देख पड़ता है। उसे लोग 'भीमकी गदा' कहते हैं। ज्वालादेवीके मन्दिरको पूर्वदिकका स्तूप 'रामगिर गोसाईंका टीला' कहाता है।

अष्टादश शताब्दके शेष भाग नन्दराम नामक एक व्यक्ति काशिपुरके शासनकर्ता रहे। उसी समय उन्होंने स्वाधीनताका अवलम्बन किया। उनके भ्रातृपुत्र शिवलालके राजत्वकाल काशिपुर अंगरेजोंके अधिकारमें गया। अंगरेजोंने काशिपुरके राजाको मजिष्ट्रेटकी क्षमता प्रदान कर रखी है।

काशिपुरमें एक दातव्य चिकित्सालय है। वहां सूतका मोटा कपड़ा बनता है, जो स्थानान्तरमें जाकर बिकता है।

काशिपुर—बङ्गालके २४ परगनेका एक ग्रामग्राम। वह भागीरथीके तीर कलकत्तेके निकट अवस्थित है। काशिपुरमें गोलागोली बनानेका एक सरकारी कारखाना है। भगवती सर्वमङ्गला तथा चित्तेश्वरीका मन्दिर भी वहां बना है।

काशिपुरी (सं॰ स्त्री॰) काशिरेवेपुरी, मध्यप॰ काशी, वाराणस। (भारत अनुशा॰ १६८ अ॰)

काशिप्रसाद घोष—कलकत्तेके एक विख्यात ग्रन्थकार। उनके पिताका शिवप्रसाद और पितामहका नाम तुलसीराम था। ईष्टइण्डिया कम्पनीके अधीन खजांची रह तुलसीरामने प्रचुर अर्थ उपार्जन किया।

१८०८ ई॰ को ५ वीं अगस्तको उन्होंने जन्म लिया था। १२ वर्षके वयसमें उनको अक्षरपरिचय मात्र हुवा। १८२१ ई॰ को वह हिन्दू कालेजमें पढ़ने बैठे। किन्तु ४ वर्षके मध्य ही उन्होंने अच्छी योग्यता प्राप्त की थी। १८२७ ई॰को उन्होंने एक अंगरेजी पद्य लिखा "The young poet's first attempt" फिर भारत-इतिहास (History of British India.) की उन्होंने बहुत अच्छी समालोचना अङ्गरेजीमें बनायी थी। वह गवरनमेंण्ट गजट और एशियाटिक जरनलमें प्रकाशित हुयी।

कालेज छोड़ समसामयिक पत्रमें अङ्गरेजीके पद्य लिखने लगे। उनको देख अङ्गरेज लोग भी मुग्ध हो जाते थे। १८२८ और १८३० ई॰ के मध्य ही उन्होंने अधिकांश पद्य बनाये। उनके "Hindu Festivals" नामक अङ्गरेजी काव्यमें दशहरा, झूलेकी झांकी, जन्माष्टमी, दुर्गापूजा, कोजागर-पूर्णिमा, श्यामापूजा, कार्तिकपूजा, रासयात्रा, श्रीपञ्चमी, दोलयात्रा और अक्षयतृतीयादिका इतिहास तथा उत्सव वर्णित है। कप्तान रिचार्डसनने उनकी बहुत प्रशंसा की है। अर्मण्ड एलियट नामक किसी अङ्गरेजने "Views from India and China." नामक पुस्तकमें काशिप्रसादको अङ्गरेजोंसे भी बढ़ कर कवि बताया है।

गद्यमें उन्होंने निम्नलिखित पुस्तक बनाये थे,—

1. Memory of Indian Dynasties containing (a) The Scindiah of Gwalior. (b) King of Lucknow. (c) The Holkar of Indore. (d) The Nawab of Hyrabad. (e) The Giakwar of Baroda. (f) The Bhonslah of Nagpore. (g) The Nawab of Bhopal.
2. Sketches of Runjeet Singh.
3. " of King of Oudh.
4. On Bengali poetry.
5. On Bengali works and writers.
6. The Vision—a tale. (उपन्यास)

१८४५। ४६ ई॰ को उन्होंने "The Hindu Intelligencer" नामक एक बड़ा साप्ताहिक पत्र प्रकाशित किया था। वह स्वयं उसके स्वत्वाधिकारी और सम्पादक रहे। १२ वर्ष तक उक्त पत्र निकलता रहा, किन्तु १८५८ ई॰ को बलवेके कारण संवादपत्रोंके विरुद्ध कानून बनजानेसे बन्द हो गया।

"ततस्तु सौगतं रूपं निश्चाय श्रीपतिः स्वयम् ।
अतीव सुन्दरतरं त्रैलोक्यस्यापि मोहनम् ॥ ७८ ॥
श्रीः परिव्राजिका जाता नितरां सुभगाकृतिः ।......
ततः प्रोवाच पुण्यात्मा पुण्यकीर्तिः स सौगतः ।
शिष्यं विनयकीर्तिं तं महाविनयभूषणम् ॥ ८१ ॥
त्वया विनयकीर्ते यो धर्मः पृष्टः सनातनः ।
कथयाम्यहमशेषेण शृणुष्व तं वदामि ते ॥ ८२ ॥
अनादिसिद्धः संसारः कर्तृकर्मविवर्जितः ।
स्वयं प्रादुर्भवेदेष स्वयमेव विलीयते ॥ ८३ ॥
ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तं यावद्देहनिबन्धनम् ।
आत्मैवैकेश्वरस्तत्र न द्वितीयस्तदीशिता ॥ ८४ ॥
देहो यथास्मदादीनां स्वकालेन विलीयते ।
ब्रह्मादिमशकान्तानां स्वकालाल्लीयते तथा ॥ ८५ ॥
विचार्यमाणे देहेऽस्मिन् किंचिदधिकं क्वचित् ।
आहारो मैथुनं निद्रा भयं सर्वत्र यत् समम् ॥ ८६ ॥
ब्रह्मादिकीटकान्तानां तथा मरणतो भयम् ॥ ८९ ॥
सर्वे तनुभृतस्तुल्या यदि बुद्ध्या विचार्यते ।
इदं निश्चित्य केनापि नो हिंस्यः कोऽपि कुत्रचित् ॥ ८७ ॥
अहिंसा परमो धर्मः पठ्यते पूर्वसूरिभिः ।
तस्मान्न हिंसा कर्तव्या नरैर्नरकभीरुभिः ॥ ९० ॥
हिंसको नरकं गच्छेत् स्वर्गं गच्छेदहिंसकः ॥ ९८ ॥
सुखेषु भुज्यमानेषु यस्याद्देहविसर्जनम् ।
अयमेव परो मोक्षो न मोक्षोऽन्यः क्वचित् पुनः ॥ १०६ ॥
वासनाकलितस्य समुच्छेदे इति ध्रुवम् ।
विज्ञानी परमो मोक्षो निश्चितस्तत्त्वचिन्तकैः ॥ १०० ॥
प्रामाणिकी श्रुतिरियं प्रोच्यते वेदवादिभिः ।
न हिंस्यात् सर्वभूतानि नान्या हिंसा प्रवर्तिका ॥ १०८ ॥
अग्निषोमीयमिति या भ्रामिका साऽसतामिह ।
न सा प्रमाणं ज्ञातृणां पशालम्भनकारिका ॥ १०९ ॥"

(काशीखण्ड ५८ अ० )

भगवान् श्रीपतिने परमंमोहन सौगत (बौद्ध) रूप और लक्ष्मी देवीने भी उसी समय 'परम मनोहर परिव्राजिका रूप धारण किया। ...पुण्यकीर्ति नामक बौद्ध परिव्राजकरूपधारी भगवान् अपने प्रिय शिष्य विनयभूषण विनयकीर्तिको सम्बोधन कर इस प्रकार निज धर्म व्याख्या करने लगे—'हे विनयकीर्ते ! तुमने सनातन धर्म विषयक जो सकल प्रश्न किये, हम अशेष प्रकारसे उनका उत्तर देते हैं। तुम सुनो। यह संसार अनादि है। इसका कोई कर्ता नहीं। यह स्वयं उत्पन्न और विलीन होता है। ब्रह्मादि स्तम्ब पर्यन्त जितने देही हैं, एक अद्वितीय आत्मा ही उन सबका ईश्वर है। उससे स्वतन्त्र अन्य किसी सत्ताका अस्तित्व समझ नहीं पड़ता। हमारा यह देह जैसे कालवश विलीन होता, वैसे ही ब्रह्मादि देवगणसे मशक पर्यंत सकल प्राणियोंका देह स्व स्व निर्दिष्ट कालके अनुसार विलय पाता है। विचारपूर्वक देखनेसे जीवगणके देहमें परस्पर किसी प्रकार न्यूनाधिक्य नहीं आता। कारण सर्वत्र सर्वदेहमें आहार निद्रा और भय सम भावसे विद्यमान है। हमें जिस प्रकार मरण भय रहता, उसी प्रकार ब्रह्मादि कीट पर्यन्त सकल देह-धारीको मरना पड़ता है। बुद्धिपूर्वक विचार करनेसे यह स्थिर होता, कि सकल प्राणी समान हैं। सुतरां यही करना चाहिये, जिसमें किसी प्रकार प्राणिहिंसा न हो। पूर्वतन पण्डितोंने कहा है—"अहिंसा परम धर्म है।" इसी कारण नरकभीत पुरुषोंको कभी प्राणि-हिंसा करना न चाहिये। हिंसाकारी भीषण नरकमें गमन करते हैं। अहिंसक व्यक्ति स्वर्ग पाते हैं। सुख भोग करते करते देह विसर्जनका नाम ही परम मोक्ष है। एतद्भिन्न अन्य कोई मोक्ष नहीं होता। वासनाके साथ पञ्चविध क्लेशका समुच्छेद होने पर विज्ञानका नाम ही यथार्थ मोक्ष है। तत्त्वज्ञानी व्यक्ति ऐसा ही निश्चय करते हैं। वेदवादी यह प्रामाणिक श्रुति कीर्तन करते हैं—'समस्त भूतगणको हिंसा करना न चाहिये' हिंसाप्रवर्तक कोई श्रुति प्रामाणिक नहीं। 'अग्निषो-मीयमें पशुहत्या करना चाहिये' इत्यादि जो श्रुति है, वह केवल असाधुओंको भ्रान्ति बढ़ानेको है। विद्वान् पण्डित उसको प्रमाणको भांति स्वीकार नहीं करते।" इत्यादि।

काशीखण्डमें काशीवासियोंको मोहित करनेके लिये विष्णुके बौद्धरूप परिग्रहकी कथा लिखी रहते वस्तुतः इसमें कोई सन्देह नहीं कि वह रूपक वर्णना मात्र है। उक्त प्रस्तावसे इतना ही अनुमित होता किसी समयमें काशीमें बौद्धधर्मावलम्बियोंने प्रबल हो हिन्दूधर्मको अवमानना की थी। सम्भवतः रिपुञ्जय दिवोदास भी प्रथम बौद्ध रहे। काशीखण्डमें लिखा है,—

"हरिविद्यामहे राज्यमुपास्ते महेश्वरे: ॥ १० ॥
अर्द्ध धनस्विरवे सुराणामोपि दुर्लभ: ।"

असुर यह कह कर उनका ( राजा रिपुञ्जय दिवोदासका ) स्तव करते थे, 'आपके राज्यमें देव लोग रह नहीं सकते । सुतरां हम स्व स्वविभवके अनुसार आपकी सेवा करेंगे ।'

उक्त श्लोकसे यही अनुमित होता कि असुर अर्थात् देवविद्वेषी सर्वदा रिपुञ्जयके निकट रहते और देव अर्थात् देवभक्त ब्राह्मणादि उनके राज्यमें कम देख पड़ते थे । सम्भवत: हिन्दू धर्मके पुनरुत्थान समय काशीमें उक्त बौद्धराजा ही राजत्व करते थे और पीछे वही ब्राह्मणकर्त्तृक हिन्दूधर्ममें दीक्षित हुये । उन्हींके समयसे पवित्र वाराणसी धाममें फिर देवमन्दिर और देवमूर्तिकी स्थापना होने लगी । विष्णुपुराणमें भी एक स्थल पर लिखा है कि विष्णुने एक बार चक्र द्वारा वाराणसीको दग्ध किया था ।

( विष्णुपुराण ५ अंश, ३४ अ० )

वाराणसीमें एक काल बौद्धधर्म प्रबल होनेके अद्यापि अनेक निदर्शन मिलते हैं। वाराणसीका पार्श्ववर्ती सारनाथ बौद्धोंका एक पवित्र तीर्थस्थान कहलाता है । ई० चतुर्थ शताब्दकी चीन-परिव्राजक फाहि-यान और षष्ठ शताब्दके शेष भाग युएन चुयाङ्ग उक्त सारनाथ गये थे । उस समय भी वहां अनेक बौद्धकीर्तियां थीं । उनका ध्वंसावशेष अद्यापि वर्तमान है। सारनाथ देखो। काशीपुरीमें भी बौद्ध-कीर्तियोंका यत्सामान्य ध्वंसावशेष देख पड़ता है ।

यह निर्णय करना कठिन है—किसी समय काशीमें हिन्दूधर्मका पुनरभ्युदय हुआ । ई० षष्ठ शताब्द के शेष भाग चीन-परिव्राजक युएन चुयाङ्गके आते समय काशीमें हिन्दूधर्म प्रबल था । उन्हों ने वाराणसीधाममें शताधिक देवमन्दिर और प्राय: दश सहस्र देव उपासक देखे थे ।* श्रीक्षेत्रकी मादलापञ्जीके मत में उत्कलराज ययातिकेशरीने ५८८ शक को भुवनेश्वरका विख्यात शिवमन्दिर निर्माण कराया था । भुवनेश्वर वाराणसीके अनुकरणपर बना है। एकाम्र देखो । सुतरां यह अवश्य ही स्वीकार करना पड़ेगा कि उससे भी पहले काशीमें हिन्दूधर्मका पुनरुत्थान हुआ ।

पतञ्जलिके महाभाष्यमें वाराणसीका उल्लेख है और इसका भी प्रमाण मिलता कि उस समय वहां शिवोपासना भी प्रचलित थी । पतञ्जलि देखो । सम्भवत: बौद्धराज अशोकके मरने पर और महाभाष्य बनते समय वाराणसीमें हिन्दूधर्म फिर बढ़ने लगा था ।

हिन्दुओंके निकट काशीकी अपेक्षा पवित्र तीर्थ जगत्में दूसरा नहीं । प्राचीन मुनि ऋषि उक्त मुक्तिधाम काशीका माहात्म्य मुक्तकण्ठसे कीर्तन कर गये हैं ।

मत्स्यपुराण निर्देश करता है—

"इदं गुह्यतमं क्षेत्रं सदा वाराणसी मम ।
सर्वेषामेव भूतानां हेतुर्मोक्षस्य सर्वदा ॥" ( १८०।१७ )

हमारा यह वाराणसी क्षेत्र सर्वदा गुह्यतम है । यह नियत ही समस्त जीवगणके मोक्षलाभका हेतु है।

"विषयासक्तचित्तोऽपि त्यक्तधर्मरतिर्नर: ॥ ७१ ॥
इह क्षेत्रे मृत: सोऽपि संसारे न पुनर्विशेत् ॥"

धर्मके प्रति अनुराग परित्याग कर इन्द्रियभोग्य विषय एकान्त आसक्त चित्त होते भी यदि कोई वाराणसी क्षेत्रमें मरता, तो उसे संसारमें प्रवेश करना नहीं पड़ता और अवश्य मोक्ष मिलता है ।

"अविमुक्तस्य कथितं मया ते गुह्यमुत्तमम् । ७५ ।
अत: परतरं नास्ति सिद्धिगुह्यं महेश्वरि ।"

हे देवि ! महेश्वरी ! हमने तुमसे अविमुक्तक्षेत्रका अतिशय गुह्य विषय कीर्तन किया है । फलत: इसकी अपेक्षा सिद्धि विषयमें उत्कृष्टतर विषय संसारमें दूसरा नहीं ।

"अकामो वा सकामो वा ह्यपि तिर्यग्गतोऽपि वा ।
अविमुक्ते त्यजन् प्राणान् मम लोके महीयते ।" ( १८१।११ )

अकाम हो या सकाम हो अथवा तिर्यग्योनिजात हो हो, अविमुक्तक्षेत्रमें प्राणत्याग करनेसे वह निश्चय हमारे लोकमें ( शिवलोकमें ) पूजा पाता है ।

* अब प्राय वाराणसीमें १००० लाख बौद्ध हैं ।

काशीराज्यकी राजधानी थी। (१) प्रतिष्ठान (प्रयाग) पर्यन्त काशी जनपदके अन्तर्भूत था। (२)

आजकल काशी कहनेसे ही वर्तमान वाराणसी वा बनारस नामक नगरका बोध होता है। किन्तु पूर्वोक्त प्राचीन शास्त्रादि द्वारा प्रमाणित होता कि पहले यह नगर बृहदायतन था। चीनपरिव्राजक फाहियानके ग्रन्थपाठसे समझ पड़ता कि ई० पञ्चम शताब्दको काशी एक विस्तीर्ण जनपद और वाराणसी उसका प्रधान नगर कहलाता था।*

विष्णु प्रभृति प्राचीन पुराणमें वर्तमान काशी "काशीपुरी" और "वाराणसी" नामसे अभिहित हुयी है। (विष्णु पुराण ५। ३४। २८-३१)

पुराणादिमें काशीपुरीकी सीमा और परिमाण इसप्रकार निरूपित हुआ है—

"द्वियोजनन्तु तत्रैव पूर्वपश्चिमतः स्मृतम्।
अर्धयोजनविस्तीर्णं तत्रैव दक्षिणोत्तरम्॥
वरणा हि नदी यावद् यावच्छुष्कनदी तु वै।
भीष्मचण्डिकमारभ्य पर्वतेश्वरमन्तिके॥"

(ब्रह्मपुराण, १८३। ६१—६८)

यह क्षेत्र पूर्वपश्चिम दो योजन आयत और उत्तर-दक्षिण अर्धयोजन विस्तृत है। यह वरणा नदीसे शुष्क नदी पर्यन्त और भीष्मचण्डिकसे आरम्भ कर पर्वतेश्वरके निकट पर्यन्त अवस्थित है।

फिर उसके आगे—

"द्वियोजनमथार्धञ्च तत्क्षेत्रं पूर्वपश्चिमम्।
अर्धयोजनविस्तीर्णं दक्षिणोत्तरतः स्मृतम्।
वाराणसी नदी यावत् यावच्छुष्कनदी तु वै॥"

(१८४। १८—२०)

शिवपुराणकी सनत्कुमारसंहितामें कहा है—

"क्षेत्रावसानमङ्गम्य गङ्गया सह सङ्गता।
वरणा च स सर्वत्र गङ्गासिश्च परिश्रुता॥" (४१। १११)

वरणा और गङ्गासि (असि) नाम्नी दो नदी उस क्षेत्रको अलङ्कृत कर जाह्नवीमें मिल गया हैं।

शिवपुराणका ज्ञानसंहितामें लिखा है,—

"तत्र तेजसः सारं पञ्चक्रोशात्मकं स्थलम्।" (४८। ८)

वामनपुराणमें बताया है—

"यो ऽसौ ब्रह्मणो पुण्यो मध्यदेशगतो व्ययः।
प्रयागे वसते नित्यं योगशायीति विश्रुतः॥
चरणाद्दक्षिणात्तस्य विनिर्याता सरिद्वरा।
विश्रुता वरणेत्येव सर्वपापहरा शुभा॥
सव्यादन्या द्वितीया च असिरित्येव विश्रुता।
ते उभे च सरिच्छ्रेष्ठे लोकपूज्ये बभूवतुः॥
तयोर्मध्ये तु यो देशस्तत्क्षेत्रं योगशायिनः।
त्रैलोक्यप्रवरं तीर्थं सर्वपापप्रमोचनम्॥
न तादृशं हि गगने न भूम्यां न रसातले।
तत्रास्ति नगरी पुण्या ख्याता वाराणसी शुभा॥"

(३। २७—३८)

इस पवित्र ब्रह्माण्डके मध्य प्रयागमें हमारे (विष्णुके) अंशजात अव्यय पुरुष योगशायी नामसे निरन्तर वास करते हैं। उन्होंके दक्षिण चरणसे सर्व पापप्रणाशिनी शुभङ्करी वरणा और वाम चरणसे असि नाम्नी विख्यात द्वितीय नदी निःसृत हुयी है। यह उभय नदी लोकमध्य पूजनीया हैं। उनके मध्यस्थलमें योगशायी महादेवका सर्व पापनाशन त्रिलोकके मध्य सर्वश्रेष्ठ तीर्थस्वरूप क्षेत्र है। सुविख्यात मोक्षदायिनी पुण्यमयी वाराणसी नगरी उसी स्थानमें विराजित है। ऐसा स्थान, आकाश, पाताल वा भूमण्डल कहीं मिल नहीं सकता।

---

(१) "१ विदर्भ ततो राजा यदुवंशप्रतिष्ठितम्।
प्रतर्दनं काशिपतिं परिष्वज्य च भारत॥
अथोमया तथा देवः परिवृतः सह॥
तत्रावसत् काशिपुरीं वाराणसीं तदा।
रमणीयां तथा शुभां सुदारां सुनीरजाम्॥"

(हरिवंश, ३। १५—१७)

(२) "ततः काशिषु महता विश्वासपुरवासिनाम्।
निविष्टो यतो राजा प्रतिष्ठानपुरालय॥
पुरुरवसा ततः सर्वं महायशाः।
प्रतिष्ठाने पुरवरे अभिषिक्तो महायशाः॥"

(हरिवंश, ४८। १८—१९)

महाभारत, उद्योगपर्व, ११६ अ० और १२० अ० देखो।

* Fo-Kwo-Ki, Ch. XXXIV., translated by Mr Laidley, p. 310.

शिवपुराणकी ज्ञानसंहितामें लिखा है,—

"पञ्चक्रोश्याः परं नास्ति क्षेत्रञ्च भुवनत्रये।" (४८।९२)

त्रिभुवनके मध्य पञ्चक्रोशी (वाराणसी)-की अपेक्षा उत्कृष्टतर क्षेत्र जगतमें अन्य कोई नहीं।

"धर्मस्योपनिषत् सत्यं मोक्षस्योपनिषच्छमः।
क्षेत्रतीर्थोपनिषदमविमुक्तं विदुर्बुधाः॥" (५०।११)

सत्य ही जैसे धर्मकी उपनिषत् अर्थात् उत्कृष्टतम रहस्य और शान्ति ही जैसे मोक्षका गुह्यतम विषय है वैसे ही अविमुक्त क्षेत्रको बुध लोग क्षेत्र और तीर्थका उत्कृष्टतम रहस्य समझते हैं।

लिङ्गपुराणमें लिखा है,—

"नैमिषे च कुरुक्षेत्रे गङ्गाद्वारे च पुष्करे॥ ४६॥
स्नानात् संसेवनाद्वापि न मोक्षः प्राप्यते नरैः।
इह संप्राप्यते येन तत एतद्विशिष्यते॥ ४७॥
प्रयागे वा भवेन्मोक्ष इह वा मत्परिग्रहात्।
प्रयागादपि तीर्थाग्र्यादविमुक्तमिदं शुभम्॥ ४८॥
कुबेरोऽत्र मम क्षेत्रे ह्यपि सर्वार्पितक्रियः।
क्षेत्रसंसेवनादेव गणेशत्वमवाप ह॥ ५०॥
पराशरसुतो योगी ऋषिर्व्यासो महातपाः।
मम भक्तो भविष्यश्च वेदसंस्थाप्रवर्तकः॥ ५९॥
रंस्यते सोऽपि पद्माक्षि क्षेत्रेऽस्मिन् मुनिपुङ्गवः।
ब्रह्मा देवर्षिभिः सार्धं विष्णुर्वापि दिवाकरः॥ ६०॥
देवराजस्तथा शक्रो येऽपि चान्ये दिवौकसः।
उपासते महात्मानः सर्वे मामिह सुव्रते॥ ६१॥" (९२ अ०)

हे पद्माक्षि! नैमिषक्षेत्र, कुरुक्षेत्र, गङ्गाद्वार और पुष्कर सकल तीर्थमें स्नान अथवा अवस्थानपूर्वक सेवा करनेसे जीव मोक्ष नहीं पाते, किन्तु अविमुक्तक्षेत्रमें अवश्य पा जाते हैं। सुतरां इसमें सन्देह नहीं कि अविमुक्त क्षेत्र श्रेष्ठतम है। हमारे अधिष्ठानके कारण प्रयाग और काशीमें मोक्ष लाभ होता है। काशी तीर्थश्रेष्ठ प्रयागसे भी श्रेष्ठतर है। कुबेरने समस्त क्रिया समर्पणपूर्वक हमारे वाराणसी क्षेत्रकी ही सेवा करनेसे गणेशत्व पाया है। हमारे भक्त पराशरके पुत्र योगिप्रवर महातपाः ऋषिवर व्यासदेव वेदविभागकर्ता और वेदमर्यादाके प्रवर्तक होंगे। वह मुनिवर भी वाराणसीमें ही परमानन्दसे अवस्थान करेंगे। अधिक क्या कहें—देवर्षिगणके साथ ब्रह्मा, विष्णु, दिवाकर, देवराज इन्द्र और अन्यान्य महात्मा देव सभी काशीमें हमारी उपासना किया करते हैं।

कूर्मपुराणमें कहा है,—

"ज्ञानध्याननिविष्टानां परमानन्दमिच्छताम्।
या गतिर्विहिता सुभ्रु साविमुक्ते मृतस्य तु॥ ५८॥
यानि चाव्यविमुक्तानि देवैरुक्तानि विश्वतः।
पुरी वाराणसी तेभ्यः स्थानेभ्यो ह्यधिका शुभा॥ ५९॥
यत्र साक्षान्महादेवो देहान्ते स्वयमीश्वरः।
व्याचष्टे तारकं ब्रह्म तत्रैव ह्यविमुक्तकम्॥ ६०॥
भ्रूमध्ये नाभिमध्ये च हृदयेऽपि च मूर्धनि।
यथाविमुक्तमादित्ये वाराणस्यां व्यवस्थितम्॥ ६२॥
वरणायास्तथा चास्या मध्ये वाराणसी पुरी।
वाराणस्याः परं स्थानं न भूतं न भविष्यति॥ ६३॥"

हे सुलोचने! परमानन्द लाभकी वासना कर ज्ञान और ध्यानमें निविष्टचित्त जो गति पाते, अविमुक्तमें मृत व्यक्ति भी वही गति पा जाते हैं। देव जिन सकल काम्यवर्जित स्थानोंकी कथा कहा करते, उन समस्त स्थानोंकी अपेक्षा वाराणसी श्रेष्ठतमा और शुभदायिनी है। काशीमें प्राण परित्यागके समय साक्षात् ईश्वर महादेव भ्रू, नाभि और हृदयमें तारक ब्रह्म नाम कीर्तन करते हैं। आदित्यके मध्यकी भांति वाराणसीमें भी अविमुक्तक्षेत्र अवस्थित है। वरणा और असि दो नदीके मध्यस्थलमें वाराणसी पुरी प्रतिष्ठित है। वाराणसीके तुल्य स्थान आजकल न है, न हुई और न होगी।

काशीखण्डमें कथित हुआ है,—

"अविमुक्तं महाक्षेत्रं पञ्चक्रोशपरिमितम्।
न च किञ्चित् क्वचिद्दृष्टमिह ब्रह्माण्डमण्डले॥ ८१॥
ब्रह्माण्डमध्ये न भवेत् पञ्चक्रोशप्रमाणतः॥ ८२॥
यथा यथा हि वर्धेत ब्रह्माण्डस्याण्डकं च।
तथा तथोपरिष्टादिदं क्षेत्रं प्रवर्धते॥ ८४॥
क्षेत्रमेतत् विश्वनाथे ह्यविमुक्तमिति स्थिरम्।
चतुर्दिक्षु न सूचितं नैव चान्ये दुरुद्रवः॥ ८६॥" (२६ अ०)

जहां विश्वेश्वर वास करते, उस महाक्षेत्र अविमुक्त अपेक्षा मनोरम और मङ्गलदायक वस्तु इस ब्रह्माण्डगोलकके मध्य कहीं नहीं। उक्त क्षेत्र पञ्चक्रोश परिमित है। प्रलय कालको एकार्णवका जब

काशीखण्डमें कहा है—

"असिश्च वरणा यत्र क्षेत्ररक्षाकृतौ कृते ॥
वाराणसीति विख्याता तदारभ्य महामुने ।
अद्यैव वरणायाश्च सङ्गमं प्राप्य काशिका ॥" (३०।६९-७०)

सत्ययुगमें जिस दिन काशीक्षेत्र रक्षा करनेके लिये असि और वरणा नदी निकली, हे मुनि! उसी दिनसे काशिका वरणा और असि नदीका सङ्गम लाभ कर 'वाराणसी' नामसे विख्यात हुयी है।

किसी किसी पाश्चात्य पुराविद्के मतमें वरणा और असिके मध्य रहनेसे ही काशीपुरी वाराणसी नामसे प्रथित हुयी है। किन्तु यह मत नितान्त आधुनिक है*। किन्तु हमारी विवेचनामें काशी नितान्त आधुनिक नहीं ठहरती। पुराणकी कथा छोड़ उपनिषद्की बात मानते भी उक्त पौराणिक मत समधिक प्राचीन समझ पड़ता है। यथा,—

"यत्र हि जन्तोः प्राणेषु उत्क्रममाणेषु रुद्रस्तारकं ब्रह्म व्याचष्टे, येनासावमृती भूत्वा मोक्षी भवति ; तस्मादविमुक्तमेव निषेवेत ; अविमुक्तं न विमुञ्चेत् एवमेवैतद् याज्ञवल्क्य।...सोऽविमुक्तः कस्मिन् प्रतिष्ठित इति। वरणायां नास्यां च मध्ये प्रतिष्ठित इति। का वै वरणा का च नासीति। सर्वानिन्द्रियकृतान् दोषान् वारयतीति तेन वरणा भवतीति। सर्वानिन्द्रियकृतान् पापान् नाशयतीति तेन नासी भवतीति।" (जाबालोपनिषद् १—२)

इस स्थानपर जन्तुके मरण काल रुद्र "तारकब्रह्म" नाम कीर्त्तन करते हैं। जिस हेतु उसके द्वारा जीव अमृतत्व लाभकर मोक्ष प्राप्त होता है। अतएव इस अविमुक्तक्षेत्रमें वास करना एकान्त कर्त्तव्य है ; अविमुक्तको कभी छोड़ना न चाहिये। हे याज्ञवल्क्य! हमने जो कहा, उसे सत्य समझियेगा। वह अविमुक्त क्षेत्र कहां प्रतिष्ठित है? वह वरणा और नाशी दो नदीके मध्य अवस्थित है। किसीको वरणा और किसीको नाशी कहते हैं? समस्त इन्द्रियकृत दोषराशि निवारण करनेवालीको "वरणा" और समस्त कृत पाप नाशकरनेवालीको ... है।

... जाबालदीपिकामें ...

"वर्णं ... ति यथा

"असीवरणयोर्मध्ये पञ्चक्रोशं महत्तरम्।
अमरा मरणमिच्छन्ति का कथा इतरे जनाः।"
वरणानाश्योर्मध्यदेशः प्रतिनिर्दिश्यते इत्यर्थ इति।"

बौद्धोंके आधिपत्यकाल शाक्यसिंहने उक्त वाराणसी प्रदेशके अन्तर्गत ऋषिपत्तन मृगदाव नामक स्थानमें जाकर धर्मोपदेश प्रदान किया था। (ललितविस्तर २५ अ०)। यहां तक कि खृष्टीय षष्ठ शताब्दके शेष भाग चीन-परिव्राजक युयनचुयाङ्ग जब वाराणसीस्थ बौद्ध तीर्थ दर्शनको गये, तब वाराणसी-राज्य प्रायः ३३३ कोस (४००० लि) और वाराणसी नगरी डेढ़ कोस (१८-१८ लि) दीर्घ तथा प्रायः आधकोस (५।६ लि) विस्तृत थी।

अकबर बादशाहके समय बनारस एक स्वतन्त्र सरकार रहा। आईनअकबरीमें लिखा है—"बनारस सरकारका परिमाण ३१८६९८ बीघा है। ८ महल इस सरकारके अधीन हैं। प्रधान स्थान अफराद, बनारस नगर और उसका सन्निहित स्थान सियालिसी, पन्दरहा, कसवार, कतेहर, करहया हैं।"

आजकल भी बनारस एक स्वतन्त्र विभाग है। वह युक्तप्रदेशवाले लाटके अधीन है। एक कमिश्नर उसपर तत्त्वावधान रखते हैं। भूमिका परिमाण १८३१७ वर्ग-मील है। आजमगढ़, मिर्जापुर, बनारस, गाजीपुर, गोरखपुर, बस्ती और बलिया जिला इस विभागके अन्तर्गत है। इनमें बनारस जिला ९९८ वर्गमील विस्तृत है। उक्त जिलेकी उत्तरसीमा गाजीपुर तथा जौनपुर, पूर्व शाहाबाद और दक्षिण एवं पश्चिम मिर्जापुर है। प्रधान नगर बनारस (काशीपुरी) है। आजकल उसका आयतन ३४४८ एकर मात्र है। वह अक्षा० २५° १८' ३१" उ० और देशा० ८३° १' ४" पू० पर अवस्थित है। उक्त नगर हिन्दू जातिके निकट सुपवित्र महापुण्य-काशीतीर्थ नामसे परिचित है। युक्तप्रदेशमें बनारस बड़ा ... है। अवध-रुहेलखण्ड रेलवेका

* Rev. S... City tr. by F. Hal... F... Survey Repts; N... p. 196.

... -नि-मुक्त वाराणसी है।
... Western Countries, Vol. II.

जिस प्रकार रहता महादेव उसी प्रकार उस क्षेत्रमें उपस्थित होकर ऊपर उठा करते हैं। दिनवर! काशी महादेव त्रिशूलके अग्रभाग पर अवस्थित है। वह आकाश और भूमि पर अवस्थित नहीं, मूढ़ व्यक्ति कैसे समझ सकते हैं?

काशीखण्डमें कहते हैं,—

"क्षेत्रं पवित्रं हि यथाऽविमुक्तं नान्यत्तथा यत्र तिभिः प्रयुक्तम्।
न धर्मशास्त्रैश्च तैः पुराणैः साक्षाच्छ्रुत्या हि यदविमुक्तम्॥
इडेत्यभिहिता जाबालिराख्यातोऽपिङ्गला मता।
वरणा पिङ्गला नाडी तदन्तस्त्वविमुक्तकम्॥
सा सुषुम्ना परा नाडी द्वयं वाराणसी त्वसौ।
तत्रोत्क्रमति सर्वेषां जन्तूनां हि श्रुतौ हरः॥
तारकं ब्रह्म व्याचष्टे तेन ब्रह्म भवन्ति हि।
एवं श्लोकौ प्रवदेत पाहुर्व वेदवादिनः॥
नाविमुक्तसमं क्षेत्रं नाविमुक्तसमा गतिः।
नाविमुक्तसमं लिङ्गं सत्यं सत्यं पुनः पुनः॥" (६। २६—२८)

अविमुक्त क्षेत्र जैसा पवित्र है, जगतमें कोई भी स्थान वैसा नहीं। यह नहीं कि वह केवल धर्मशास्त्र वा पुराण द्वारा प्रतिपादित हुआ है, किन्तु स्वयं श्रुति उसको प्रतिपादन करती है। अतएव सर्वदा अविमुक्त क्षेत्र आश्रय करना जीवोंका एकान्त कर्तव्य है।

सुप्रसिद्ध मुनिश्रेष्ठ जाबालिने कहा है—'हे आरुणि! असि नदी इडा, वरणा नदी पिङ्गला और उभयके मध्यस्थित अविमुक्तक्षेत्र सुषुम्ना नाड़ी कहाता है। उक्त नाड़ीत्रयको ही वाराणसी कहते हैं। उक्त वाराणसीमें प्राणत्याग करनेसे भगवान् महादेव जीवके दक्षिण कर्णमें तारकब्रह्म नाम कीर्तन करते हैं। उससे जीव ब्रह्मकी स्वरूपता पाते हैं। इस विषयमें वेदज्ञ पण्डित श्लोक कीर्तन करते हैं—'अविमुक्तके समान सद्गतिदायक स्थान दूसरा नहीं। अविमुक्तस्थित शिवलिङ्गकी तुल्य अन्य शिवलिङ्ग कहीं नहीं। उक्त वाक्य निश्चय ही सत्य है। उसमें कोई सन्देह नहीं।'

"कलौ विश्वेश्वरो देवः कलौ वाराणसी पुरी।" (९९। २५)

कलिकालमें विश्वेश्वर ही एकमात्र देव और वाराणसी ही एक मात्र मोक्षपुरी है।

देवदेव विश्वेश्वर वाराणसीके अधिष्ठात्री देवता हैं। अतिप्राचीन कालसे हिन्दू विश्वेश्वररूपी भगवान्की आराधना करते आते हैं। मत्स्य, कूर्म, लिङ्ग और शिव प्रभृति पुराणमें विश्वेश्वरका माहात्म्य वर्णित हुआ है।

"पञ्चक्रोश्याः परं नान्यत् क्षेत्रमस्ति भुवनत्रये।
अथवा पापिनां पापस्फोटनाय स्वयं हरः।
मर्त्यलोके इदं क्षेत्रं समानीय स्थितः सदा।
यथा तथापि धन्येयं पञ्चक्रोशी मुनीश्वराः॥
यत्र विश्वेश्वरो देवो ह्यागत्य संस्थितः स्वयम्।
यद्दिनं हि समारभ्य हरः काश्यामुपागतः॥ ४६॥
तद्दिनं हि समारभ्य काशी वै श्रेष्ठतरा स्मृता॥"

(शिवपुराण, ज्ञानसंहिता ४८ अ०)

हे मुनीन्द्र! पञ्चक्रोशीके तुल्य उत्कृष्ट स्थान त्रिभुवनके मध्य दूसरा नहीं। अथवा पापियोंके पाप विनाशको स्वयं महेश्वर मर्त्यलोकमें परमोत्कृष्ट स्थान स्थापनपूर्वक नियत अवस्थिति करते हैं। अतएव पञ्चक्रोशी त्रिलोकमें धन्य है। यहां स्वयं देवदेव विश्वेश्वर आकर अवस्थित हुये हैं। जिस दिनसे महादेव काशी गये, उसी दिनसे वह अतिश्रेष्ठ हुयी है।

"न केवलं ब्रह्महत्या प्राक्कृता च निवर्तते।
प्राप्य विश्वेश्वरं देवं न स भूयोऽभिजायते॥"

(मत्स्यपुराण, १८२। १७)

यहां केवल ब्रह्महत्या ही नहीं, प्राक्कृत पापपुण्यादि समस्त कर्म निवृत्त हो जाता है। देवदेव विश्वेश्वरको पाकर उक्त कर्म सकल पुनर्वार उत्पन्न हो नहीं सकता, सुतरां मोक्ष मिलता है।

चीन-परिव्राजक यूएन चुयाङ्गने वाराणसी जाकर शतहस्त उच्च ताम्रमय विश्वेश्वर लिङ्ग देखा था।*

आजकल वह शतहस्त उच्च ताम्रमय लिङ्ग कहां है? प्रायः तेरह सौ वर्ष पूर्व चीन परिव्राजकने जो शतहस्त उच्च ताम्रमय लिङ्ग देखा, आजकल उसका निदर्शन अथवा तत्परवर्ती किसी प्राचीन ग्रन्थमें उसका उल्लेख तक नहीं मिला। सम्भवतः

* La Vie de Hiouen Thsang par Stanislas Julien, p. 420.

पुरातत्व—विष्णु और ब्रह्माण्डपुराणके मतसे आयुवंशीय सुहोत्रपुत्र काश (१) प्रथम राजा थे। उनके पुत्रका नाम काशिराज या काश्य था। सम्भवतः काशिराज काश्यके नामानुसार ही उनका राज्य 'काशि' वा 'काशी' नामसे विख्यात हुआ है। काशिराजके बाद उनके पुत्र दीर्घतमाने राज्य किया। दीर्घतमाके धन्व नामक एक पुत्रने जन्म लिया था। उन्होंने बहुकाल तपस्या कर धन्वन्तरि पुत्र पाया था। (२) क्षत्रियराज धन्वन्तरिने महर्षि भरद्वाजके निकट विद्यालाभ कर आयुर्वेदको आठ भागमें विभक्त किया। आयुर्वेदको विभक्त करनेसे ही वह वैद्य नामसे विख्यात हुये। काशिराज धन्वन्तरिके औरससे केतुमान्ने जन्म लिया।(३) महाभारतके अनुशासन पर्वमें राजा केतुमान् हर्यश्व नामसे अभिहित हुये हैं। सम्भवतः हर्यश्वके राजत्व काल वाराणसी नगरी बसी थी। (४) उसी समय यदुवंशीय हैहयके पुत्रोंसे काशिराजके विवादका सूत्रपात हुआ। अवशेषमें हैहयके पुत्रोंने घोरतर युद्धकर हर्यश्वको मार डाला। हर्यश्वके मरनेपर सुदेव काशीके सिंहासनपर बैठ राज्य पालन करते रहे। हैहय लोग फिर भी शान्त न हुये। उन्होंने पुनर्वार जाकर सुदेवको मार यथास्थान प्रस्थान किया। सुदेवके पुत्र महात्मा दिवोदासने(५)पितृराज्य पाया। उस समय काशीकी राजधानी वाराणसी गङ्गाके उत्तर और गोमतीके दक्षिण कूलपर स्थापित थी। दिवोदासने शत्रुके भयसे राजधानीको सुदृढ़ किया। (महाभारत अनुशासन, ३० अ०)

(१) भागवतके मतानुसार सुहोत्रके पुत्र काश और काश्यके पुत्र काशि थे। (९।१७।३) किन्तु हरिवंश और ब्रह्माण्डपुराणके मतसे सुनहोत्रके पुत्र काश और उनके पुत्र काश्य थे।

(२) विष्णु (४।८।२।), भागवत (९।१७।४) और गरुड़ पुराण (१३९। १०)-के मतसे धन्वन्तरि दीर्घतमाके [illegible] थे। किन्तु हरिवंश (२९ अ०) और ब्रह्माण्डपुराणके मतसे दीर्घतमाके पुत्र धन्व और उनके पुत्र धन्वन्तरि थे।

(३) "तस्य गेहे समुत्पन्नो देवो धन्वन्तरिस्तदा।
काशिराजो महाराजः सर्वरोगप्रणाशनः॥ २१॥
आयुर्वेदं भरद्वाजप्रकार स भिषक्क्रियम्।
तमष्टधा पुनर्व्यस्य शिष्येभ्यः प्रददाववत्॥ २२॥ (ब्रह्माण्डपुराण)
"धन्वन्तरिसुतश्चापि केतुमानिति विश्रुतः।" (गरुड़पुराण १३९। १
(४) हर्यश्वके राजत्वकालमें सर्व प्रथम वाराणसीका उल्लेख है।
(भारत अनु० ३० अ०)

(५) विष्णु, ब्रह्माण्ड, गरुड़ और भागवतके मतमें दिवोदास भीमरथके पुत्र हैं।

हरिवंश, पद्म मत्स्य और ब्रह्माण्डपुराणके मतसे दिवोदासके पूर्व हैहयवंशीय राजा भद्रश्रेण्यने वाराणसीको अधिकार किया था। पीछे दिवोदासने उन्हें मार बहुकष्टसे पितृराज्य छीन लिया। उस समय निकुम्भके शाप और क्षेमक राक्षसके उत्पातसे महासमृद्धिशालिनी वाराणसी हतश्री एवं जनशून्य हो गयी थी। इसीसे दिवोदास गोमतीतीर एक नगर बसा राजत्व करते रहे।* हैहयवंशीय भद्रश्रेण्यके दुर्दम नामक एक पुत्र था। राजा दिवोदासने बालक समझ उसे छोड़ दिया। कालक्रमसे वही बालक हैहयवंशका उत्तराधिकार पा प्रबल पराक्रान्त हो गया। उसने दिवोदासको जीत वाराणसीको अधिकार किया।

दिवोदासके औरस और दृषद्वतीके गर्भसे प्रतर्दन † नामक एक महाबल बालकने जन्म लिया था। उसने राजा दुर्दमको युद्धमें जीत काशीराज्य अधिकार किया। कौषीतकी ब्राह्मण उपनिषत्में प्रतर्दन एक परम धार्मिक राजा कहे गये हैं। वह रामचन्द्रके समसामयिक थे। रामायण उत्तर काण्ड ४।११।१७ प्रतर्दनके पुत्र वत्स रहे। उन्हें लोग ऋतध्वज और कुवलयाश्व कहते थे।‡ परमज्ञानशीला तत्त्वदर्शिनी मदालसा उनकी पत्नी रहीं। मदालसाके गर्भसे वत्सके अलर्क नामक पुत्रने जन्म लिया अलर्कके राजत्वकाल काशीराज्य अति विस्तृत था। उन्हीं महात्माने शापावसानमें क्षेमक नामक राक्षसको मार फिर वाराणसी नगरीको प्रतिष्ठित और परम रमणीय वेशमें सज्जित किया। अलर्कके पीछे पुत्रपरम्परामें सन्नति, सुनीथ, क्षेम, सुकेतु, धर्मकेतु, सत्यकेतु, विभु, सुविभु, सुकुमार, धृष्टकेतु (यह कुरुक्षेत्रपर कुरुपाण्डव-युद्धमें उपस्थित थे) **, वेणुहोत्र, भर्ग और भार्गभूमि राजा हुये। यह सभी 'काश्य' वा 'काशेय' नामसे विख्यात हैं। परपृष्ठमें पुराणोक्त काशिराजोंकी एक तालिका दी गयी है—

* काशिराज दिवोदासका नाम अथर्व और ऋग्वेदमें दिखाई देता है। किन्तु सन्देह है—दोनों एक व्यक्ति थे या नहीं।

† महाभारतके मतानुसार दिवोदासके औरस और माधवीके गर्भसे प्रतर्दनका जन्म था (उद्योगपर्व ११६ अ०)। ‡ मार्कण्डेयपुराणमें २० से २६ अध्याय पर्यन्त कुवलयाश्व वर्णित है। उसके आगे १० अध्यायमें अलर्कचरित वर्णित हुआ है।

** "धृष्टकेतुश्चेकितानः काशिराजश्च वीर्यवान्" (भगवद्गीता १।५)

उपस्थित हुआ। जिस दिन महाराज कलसने राजधानीको त्याग किया, उसी दिन उत्कर्षके लोगोंने हर्षदेवको किसी स्वतन्त्र स्थानमें बांध दिया था। दूसरे दिन उन्होंने पिताके मरने और उत्कर्षके राजा बनने का संवाद सुना। पिताके मृत्यु से उनका हृदय बहुत घबराया और अधीर हो उन्होंने रोना मचाया था। उसी समय उत्कर्षने वाद्यभाण्ड सह नगरमें प्रवेश कर उनके निकट लोगोंको भेज उन्हें स्नान करनेका अनुरोध किया। हर्षदेवने सोचा सम्भवतः उत्कर्ष उन्हें राजा बनानेवाले थे। किन्तु अनेक क्षण बीत गया उसका कोई लक्षण देख न पड़ा। अन्तको उन्होंने स्वयं आदमी भेज कहलाया था—"यदि आप चाहें तो हमें राज्यसे निकाल छोड़ दें और नहीं तो यदि हमें राज्यमें ही रखना चाहें तो हमारा प्राप्य राज्य हमें दे दें।" उत्कर्ष भी उन्हें राज्य सौंपनेकी आशा दे वृथा कालक्षय करने लगे।

उत्कर्षने राजा हो राजत्वके शासनादिका कोई प्रबन्ध बांधा न था। वह केवल इसी चेष्टामें लग गये कैसे कोषमें धन बढ़ेगा। उससे उन पर सब लोग विरक्त हुये। सुबुद्धि मन्त्री हर्षदेवको राजत्व देनेका परामर्श करते थे। उधर जयराज और विजयमल्लको उनका मासिक प्राप्य रीतिके अनुसार न मिला। विजयमल्लने स्वीय राजत्वको लौटनेका उद्योग लगाया था। उसी समय हर्षदेवने विजयमल्लसे अपनी मुक्ति की बात बतायी। विजयमल्ल और जयराजने ज्येष्ठ भ्राताके लिये दुःखित हो सैन्य संग्रहपूर्वक राजधानीको आक्रमण किया था। उधर नोनक प्रभृति कुमन्त्रियोंके परामर्शसे उत्कर्षने हर्षदेवको मारनेके लिये कारागारमें कई सैनिक भेजे थे। उन्होंने वहां पहुंच हर्षदेवके सौजन्यमें मुग्ध हो पक्षावलम्बन किया। उसके पीछे उत्कर्षने शूर नामक मन्त्रीके हाथ राजदेशकी प्रतिभू स्वरूप वधज्ञापक अङ्गुरी न भेज भ्रमक्रमसे मुक्तिज्ञापक अङ्गुरी भेज दी थी। हर्षदेव मुक्त होनेपर उत्कर्षसे जा कर मिले। उस समय भी विजयमल्लसे नगरके बाहर युद्ध हो रहा था। उत्कर्षके अनुरोधसे हर्षदेव युद्ध निवारण करने गये। विजयमल्लने ज्येष्ठको मुक्त देख आनन्दसे उत्फुल्ल हो युद्ध रोक दिया। हर्षने फिर उत्कर्षके निकट जानेको प्रासादमें प्रवेश किया था। किन्तु मन्त्री विजयसिंहने उन्हें रोककर कहा—"क्या जान बूझ कर वैरी पैरोंमें उलझाते हैं? राजप्रासादमें जाकर एक बारगी ही सिंहासन अधिकार कीजिए।" उक्त कथा कह विजयसिंह उन्हें लेकर राजप्रासादके मध्य सिंहासनकोष्ठमें उपस्थित हुये। फिर उन्होंने हर्षदेवको सिंहासन पर बैठा अन्यान्य सुबुद्धि मन्त्रियोंको संवाद दिया था। उन्होंने आकर हर्षदेवके अभिषेकका आयोजन किया। उधर विजयसिंहने स्वयं जा उत्कर्षको प्रहरिवेष्टित किसी घरमें रख छोड़ा। विजयमल्ल संवाद पाकर पहुंचे थे। नव भूपति हर्षदेव उनसे कहने लगे "भाई! तुम्हारे उद्योगसे ही हमने प्राण पाया और राज्य भी पाया है।" विजयमल्ल भ्रातृस्नेहमें मुग्ध हो गये।

कारागारमें नोनकने उत्कर्षसे मिल उन्हें स्वीय परामर्शसे कार्यकरनेको अनुयोग किया था। उत्कर्षने अनुयोगसे भग्नहृदय अन्य किसी गृहमें प्रवेश कर आत्महत्या की। सहजा और अप्या नाम्नी दो प्रेयसीने उनके साथ गमन किया था। अपर पर्वतमें उनकी दूसरी भी कई प्रियतमा उक्त संवाद सुनकर चितापर चढ़ गयीं। पर दिनमें शवदाह हुआ। किञ्चिदून २२ वर्ष वयसमें २४ दिन राजत्व कर उत्कर्ष परलोकको चले गये।

दूसरे दिन हर्षदेवने नोनक, बिम्बार, भट्ट, प्रशस्तकलस प्रभृतिको मुक्त कारागारमें डाला था। उनको बन्दी करनेके पीछे राज्यमें उसी दिन मानो शान्ति स्थापित हो गयी। विजयमल्ल हर्षदेवके दक्षिणहस्त हुये। कन्दर्प द्वारपति, मदन कम्पनपति, वज्रपुत्र सुन्न प्रधानमन्त्री और सुन्नके कनिष्ठभ्राता जयराज राजानुचराध्यक्ष बने थे। प्रहस्त और कलशादि क्षमा प्रार्थना करनेसे पूर्वपदपर नियुक्त हुये। केवल नोनकको सकल दुर्घटनाका मूल समझ फांसी दी गयी। कुछ दिन पीछे दुष्टके परामर्शमें पड़ विजयमल्लने राज्य हरण करनेकी आशासे दरद देशके डामरोंका

जालन्धर और लोहर प्रदेश सैन्यको पुरस्कारमें दिया। उनने जितने देश जीते थे, उनके प्रत्येक राज्यमें जय स्तम्भ स्थापित किया। उनने सुनिश्चितपुर, दर्पितपुर, परिहासपुर और फलपुर नगर निर्माण करा नाना प्रकार वासभवन और प्रमोदभवन सजाये थे। दिग्विजयकाम राजप्रतिनिधिने ललितादित्यके नामानुसार 'ललितादित्यपुर'* नगर स्थापन कराया। किन्तु उससे ललितादित्य उन पर अप्रसन्न हुवे। ललितादित्यने अनेक देवमन्दिर, देवमूर्ति और बौद्धस्तूप बनाये थे। उनने ललितापुरमें सूर्यमूर्ति, हुष्कपुरमें मुक्तास्वामी, परिहासपुरमें परिहासकेशव नाम्नी (८४ तोले) सोनेकी विष्णुमूर्ति, पापापमय स्वर्णनखशोभित महावाराहमूर्ति, गोवर्धनधर और बुद्धमूर्तिको प्रतिष्ठा किया। उनकी महिषी कमलावतीने कमलाकेशव, प्रधान मन्त्री मित्रशर्माने मित्रेश्वर नामक शिवलिङ्ग और सामन्तराज कय्यने श्रीकय्यस्वामी नाम्नी विष्णुमूर्ति तथा 'कय्यविहार' नामक एक विहारको स्थापना की। उसी विहारमें रह सर्वज्ञमित्र नामक किसी बौद्धने योगबलसे बुद्धपद पाया था। उनके चङ्कुन नामक किसी दूसरे मन्त्रीने चङ्कुनविहार तथा स्तूप और सोनेकी बौद्ध प्रतिमाको प्रतिष्ठा किया। चक्रमर्दिका नाम्नी ललितादित्यकी एक प्रियतमाने चक्रपुर नामक नगर बसाया था।

ललितादित्य परिहासपुरमें अन्नाध्यम स्थापन कर नित्य लाख लोगोंके भोजनोपयोगी पात्र और खाद्यका संस्थान कर देते थे। फिर उनने मरुभूमिमें एक नगर बना श्रान्त पिपासितोंके जलपानकी सुविधा लगायी।

ललितादित्यने परिहासकेशव मन्दिरके पार्श्व पर सलग्न रौप्यमन्दिरमें रामस्वामी नामक विष्णुमूर्ति और महिषी चक्रमर्दिकाने चक्रेश्वरके पार्श्व पर रूप्यस्वामी नामक दूसरी विष्णुमूर्तिको स्थापित किया। कह्लणने लिखा है—किसी समय गौड़राज ललितादित्यके निकट उपस्थित हुये थे। ललितादित्यने उनसे कहा कि श्रीपरिहासकेशवके अनुग्रहसे उनने उनका प्राणमात्र बचा दिया था। उसके पीछे त्रिग्रामी नामक स्थानपर किसी नरहत्ता द्वारा उनने उनको मरवा डाला। उस समय गौड़राज अति पराक्रान्त था। गौड़के कितने ही राजभक्त वीर काश्मीरराजके उक्त दुष्कार्यका प्रतिशोध लेनेको आशामें सरस्वती दर्शनके छलसे काश्मीर पहुंच किसी दिन श्रीपरिहासकेशवका मन्दिर लूटनेको अग्रसर हुवे। ललितादित्य उस समय वहां न रहे। गौड़वासीके मन्दिर आक्रमण करनेका सन्धान पा ब्राह्मणोंने भीम कपाट बन्द कर दिये। विदेशियोंने पार्श्ववर्ती रामस्वामीके रौप्यमय मन्दिरको ही श्रीपरिहासकेशवका मन्दिर समझ ध्वंस और देवमूर्तिको विचूर्ण किया था। उसी समय काश्मीरी सैन्य पहुंच गया और उस मुष्टिमेय गौड़ीय सेनासे युद्ध होने लगा। सभी राजभक्त गौड़वासियोंने एक एक कर प्राणदान किया। धन्य राजभक्ति! गौड़ीयोंका किसी समय उतना साहस, उतना अध्यवसाय था! रामस्वामीके मन्दिरका भग्नावशेष भूमण्डलमें गौड़वासियोंको विपुल यशोराशिकी घोषणा करता है।*

ललितादित्यने शेष अवस्थामें फिर उत्तरापथको युद्धयात्रा की थी। उसी युद्धयात्रामें उनका मृत्यु हुवा।

ललितादित्यके दो पुत्र थे—कुवलयापीड़ (कुवलयादित्य) और वज्रापीड़ (वज्रादित्य), महिषी कमलादेवीके गर्भजात ज्येष्ठ कुवलयादित्यको राज्य मिला। वह अतिशय दानशील थे। कुछदिन भ्रातृविद्रोहसे उनके राज्यमें महा विशृङ्खला रही। शेषको कुवलयापीड़का जय हुवा और वज्रापीड़को ज्येष्ठका अधीनत्व स्वीकार करना पड़ा। कुछ दिन पीछे कोई मंत्री विद्रोही हो उनके प्राण लेने पर उद्यत हुवे। महाराज कुवलयादित्यने उक्त विषयका संवाद पा मंत्रीको दलबलके साथ मारनेके लिये संकल्प किया था। किन्तु शेषको वह यह सोच राज्य परित्याग कर प्रव्रज्या अवलम्बनपूर्वक श्रीपर्वताश्रय नामक स्थानमें रहने

* ललितादित्यपुरका वर्तमान नाम लतापुर है। आजकल वह सामान्य ग्राममात्र है। लतापुर सुदरोंसे ३ कोस दक्षिण-पूर्वमें अवस्थित है।

* "अद्यापि दृश्यते शून्यं रामस्वामिपुरास्पदम्।
ब्रह्माण्डं गौडवीराणां सनाथं यशसा पुनः॥" (राजतरङ्गिणी, ४।३३५)

मार्तण्ड मन्दिरमें हर्षदेव कुछ कर न सके।

किसीदिन हर्षदेव कर्णाटराजकी परमासुन्दरी पत्नी चन्दलाकी छवि देख उनको प्राप्त करनेके लिये आकुल हो गये और राजसभामें कर्णाटराज्य ध्वंस करनेकी प्रतिज्ञा कर बैठे। कम्पनापति मदन इस कार्यमें राजाको साहाय्य करने पर उद्यत हुवे। कारण उन्होंने वह तसवीर संग्रह की थी। फलतः वह कर्णाट जा न सके। उसके बाद वह विटपथानुसार पितृव्य-पत्नी और पितृव्य-कन्यागणका सतीत्व हरण करने पर प्रवृत्त हुये।

कुछदिन बाद राजपुरीके राजा संग्रामपालने कितना ही स्वाधीन भाव अवलम्बन किया था। इसीसे राजा हर्षदेवने स्वयं बहुतर सैन्य ले राजपुरीको जा घेरा था। थोड़े दिन बाद दुर्गमें खाद्यका अभाव हुवा। संग्रामपालने सन्धिका प्रस्ताव किया था। किन्तु हर्षदेव सम्मत न हुवे। शेषको संग्रामपालने दण्डनायकको उत्कोच दे अन्य भावसे काम निकाल लिया। दण्डनायकने तुरुष्क सैन्यके आक्रमणका भय देखा, काश्मीर लौट गये।

उसके बाद हर्षदेव दरदोंके हाथसे दुग्धघात दुर्ग उद्धार करनेके लिये डामरोंके साथ मिलकर दरदराजके विरुद्ध आगे बढ़े थे। पथिमध्य उन्होंने मंत्री चम्पकको मण्डलाधिपकी आख्या प्रदान की। दुग्धघातदुर्गमें प्रथम युद्ध हुवा था। उस समय तन्वङ्गके कनिष्ठ भ्राता गर्गके पौत्र उच्चल और सुस्सलने अतिशय विक्रम प्रकाश किया। जो हो, उस युद्धमें काश्मीरराज हारे और सैन्य सामन्त छोड़ कई अनुचरोंके साथ ले भागे थे। उच्चल और सुस्सल अनेक कौशलसे छत्रभङ्ग सैन्यको विपक्षमुखसे बचा ले गये। इसीसे उक्त दोनों भाइयोंके प्रति काश्मीरके प्रजावर्गकी भक्ति आकर्षित हुयी।

उसके पीछे हर्षदेवके कौशलसे कलशराज ठक्कुर, उदय और कम्पनापति मदन निहत हुवे।

उस समय (७५ लौकिकाब्द) काश्मीरमें भयानक दुर्भिक्ष पड़ा था। अन्न और स्वर्णमुद्राओंका मूल्य बढ़ गया प्रतिदिन सैकड़ों लोग अनाहार मरने लगे। राजाने प्रजाका कष्ट देखा न था। फिर उसके ऊपर कायस्थ भी अत्याचार करने लगे। डामर विद्रोही हुवे। हर्षदेवने उन्हें समूल उच्छेद करनेके लिये मण्डलाधिप चम्पकको भेजा था। चम्पक लोहरसे ले कर समस्त डामर-राज्य लोकशून्य करने लगे। डामरवासी ब्राह्मण भी बचे न थे। शेषको जब वह क्रमराज्य (कामराज) पहुंचे, तब वहांके डामर हताश हो प्राण छोड़ युद्धमें प्रवृत्त हुवे। उस युद्धमें हार मण्डलाधिप कुछ कुछ रुक गये।

उधर लक्ष्मीधर नामक किसी व्यक्तिके घरके निकट मल्लपुत्र सुस्सल रहते थे। लक्ष्मीधरकी आकृति बिलकुल बानरके सदृश रही। इसीसे उसकी स्त्री उन्हें देख न सकती थी। सुस्सलका कार्त्तिक निन्दितरूप देख वह रमणी पागल हो गयी। लक्ष्मीधर ईर्ष्यासे राजाको पुनः पुनः अनुरोध करने लगे—"आपने अपने जब अन्यान्य क्षमताशाली आत्मीयोंको मार डाला है, तब किसी दिन सिंहासन ले सकनेवाले उच्चल और सुस्सलको क्यों बचा रखा है?" चक्रला नाम्नी किसी वेश्याको उक्त संवाद मिला था। उसने सब वृत्तान्त उच्चल और सुस्सलसे आकर कहा। दर्शनपाल नामक उनके किसी बन्धुने भी उक्त विषय समर्थन किया था। इसीसे रात को ही तीन अनुचर ले उभय भ्राता काश्मीर छोड़ गये। (७६ लौकिकाब्द, अग्रहायण)

उच्चलने* संग्रामपालका आश्रय लिया था, उत्कोच ले भ्रातृद्वयके वध करनेकी चेष्टा लगायी। उच्चलको उक्त संवाद मिल गया। उन्होंने राजपुरी छोड़ पलायन किया था। संग्रामने सुना कि शिकार भागा था। वह उसी समय ससैन्य उनके अनुसन्धानको चलते दिये। शेषको किसी स्थान पर उच्चलने युद्ध करनेकी ठानी थी। उस समय खशराजने उन्हें सन्धिकी छलना कर बुला लिया। उच्चलने भी वीरदर्पसे संग्रामके सम्मुख जा कहा था—"अब लोग देखें जिस वंशकी एक शाखा स्त्रीके अनुग्रहसे काश्मीर आज भी राजत्व रखती, उस वंशको दूसरी शाखाको बाहुबलसे राज्य मिलता है या नहीं।"

* उच्चलने संग्रामपालके सम्मुख अपना वंशका इस प्रकार परिचय दिया था

महती सेनाके समभिव्याहार परिहासपुरके निकट लड़ाई करनेको सम्मुखीन हुये। घोरतर लड़ाई हुई थी। उसमें मुगलराजकी बहुतसी सेना मारी गयी। वह अपने स्थानको भगे थे। दौलत अतिशय निष्ठुर रहे। किसी दिन फल चोरानेके अपराधमें उनने एक बालकके दोनों हाथ काट डाले थे। फिर उनके प्रताप-शाली पुत्रने मातुलके प्रति कोई अत्याचार किया था। दौलतने उसे भी मार डाला। उनके राज्यमें १८ मन्त्री रहे। अवशेषको वह गलित कुष्ठरोगसे आक्रान्त हुवे। उनने इहलोकमें नरकयन्त्रणा भोग अन्तत्व पाया था।

दौलतके बाद उनके भ्राता हुसेनखान्ने राज्यलाभ किया। वह दाता और प्रजारञ्जक थे। खान् जमान् नामक मन्त्रीने उन्हें हटा स्वयं थोड़े दिन राज्य किया। वह प्रति दिन सौ लोगोंको वध करता था। यहां तक कि दिलावरखान् द्वारा उनने अपने पुत्रको भी मरवा डाला। हुसेनखान्ने फिर जाकर मन्त्रिको मारा था। पीछे अपस्मार रोगसे हुसेनखान्का मृत्यु हुवा। उनने ७ वर्ष राजत्व किया था।

फिर उनके भ्राता अलीखान् राजा हुवे। वह प्रजा को सुखी करने पर तत्पर रहे। उसी समय घोर दुर्भिक्ष पड़ गया। ८ वर्षके राजत्व बाद अलीखान् मरे थे।

अलीखान्के बाद उनके पुत्र यूसुफशाहने राजत्व ग्रहण किया। किन्तु उनके पितृव्य अब्दुलखान्ने किसी दूतसे कहला भेजा था—"भ्राताके मरने पर भ्राता ही राजपद पाता है। आप क्यों राजलाभको आशा करते हैं।" सिकन्दरपुरमें अब्दुल और यूसुफ की लड़ाई हुई। अब्दुलने प्राणत्याग किया था। उसके बाद मुबारकखान् यूसुफसे लड़ने चले। यूसुफके सेना-पति मुहम्मदखान् उस लड़ाईमें मारे गये। उसके बाद मुबारकखान् काश्मीरके राजा हुवे। यूसुफने अकबर बादशाहसे निकट दिल्ली जा साहाय्य मांगा था। उसी समय अकोंने मुहम्मदखान्को हरा लोहर-चकको काश्मीरका राज्य दे डाला। यूसुफने अकबरके निकट से लौट वितस्ताविष्टित खयपुर ग्राममें अवस्थान किया था। लोहरचक उनसे लड़ने लगे। उस लड़ाईमें लोहर चकके मन्त्री अब्दुलमीर मारे गये। फिर यूसुफने काश्मीरका सिंहासन पाया था। उस समय लोहरखान् ने याकूबका शरण लिया। किन्तु याकूबने सुविधा देख उनके और उनके भाईके नेत्र फोड़ डाले। फिर हैदर-चकके साथ याकूबका युद्ध हुवा। उसमें हार हैदर अकबर बादशाहके पास भाग गये। यूसुफने काश्मीर जीत बहुतर उपढौकनसह अपने पुत्रको सम्राट् अक-बरके निकट भेजा था। अकबरने यूसुफके भेजे उप-ढौकन पाते भी काश्मीरके जयका अभिलाष न छोड़ा। उन्होंने भगवान्दास सेनापतिको काश्मीर भेजा था। युसुफ भगवान्दासको बहुतर धनरत्न उपहार दे अक-बरके शरणागत हुये। कुछ दिन राज्य कर वह अक-बर सम्राट्के सेवार्थ चले गये। फिर उनके पुत्र याकूब ने काश्मीरका राजत्व किया। उस समय शम्सचक अत्यन्त क्रुद्ध हो याकूबसे लड़े थे किन्तु शेषको हार गये।

फिर सम्राट् अकबरको काश्मीर विजयकी स्पृहा बढ़ी थी। उन्होंने बहुतर सैन्यके साथ कासिमखान्के अधीन २२सेनाध्यक्ष काश्मीर भेजे। कासिमखान्के आगमनको बात सुन याकूबने पलायन किया था। उनका सैन्य सकल छिन्न भिन्न हो गया। फिर शम्स चकने अल्प संख्यक सैन्य ले कासिमसे लड़ाई की। किन्तु मुगल जीते थे। हैदरचक कासिमखान्की जाति देखे गये। उसीसे लोगोंने उनका पक्ष अवलम्बन किया। कासिमखान्ने हैदरचकके साथ अनेक व्यक्तियोंको देख कर पकड़ा था। उससे काश्मीरकी बहुतसी प्रजा भयसे वनको भाग गयी। वनमें सब लोग मिले थे। लड़ाई करनेको कृतसङ्कल्प हो प्रजा याकूबखान्को ले गयी। कासिमने मोमारखान्को याकूबके विरुद्ध भेजा था। याकूबने सदाशिवपुरमें मोमारखान्की सेना पर आक्रमण किया। कासिमखान्ने काश्मीरका बहुतर सैन्य देख कारागृह-स्थित हैदरचकका मार डाला। उसके बाद कासिम और याकूबकी लड़ाई हुई। किन्तु जय पराजय समझ न पड़ा। याकूब काठराट चले गये। उस समय याकूबके पिता यूसुफ और अन्यान्य प्रधान व्यक्तिने सन्धिके लिये प्रार्थना की। कासिमने यूसुफ प्रभृति व्यक्तिको अकबरके पास भेजा था। अक-बरने उन्हें समादरसे लिया।

स्वयं युद्ध करनेको चल दिए। मन्त्रियोंने परामर्श दिया कि जानेसे पहले भोजदेव ( हर्षदेवके ज्येष्ठपुत्र ) को दुर्गमें उपयुक्त रक्षियोंके हाथ सौंपना उचित था। वही किया भी गया। यद्यपि पुत्र राजाकी विपक्षता रखते थे, तथापि उच्चलके पिता मल्ल राजा हर्षदेवके वशीभूत रहे। किन्तु हर्षदेवने वृथा कुत्सामें पड़ सर्वाग्र उनका भवन आक्रमण किया था। मल्लने स्वीय अपर सन्तान भेज राजाकी अभ्यर्थना की। किन्तु राजाने शांत न हो उनको युद्धार्थ बुलाया था। मल्लदेव उस समय देवसेवामें रहे। वह उसी वेशमें असि लेकर निकल पड़े। उस युद्धमें मल्ल उदयराज, रयावट्ट तथा विजय नामक ब्राह्मणद्वय, पौरगव, कोष्टक चार सब्बा का निहत हुवे। अन्तःपुरमें राज्ञी कुसुमलेखा, राजवधू आममती तथा मरला, ( सह्रण और रह्लणको पत्नी ), राज्ञी नन्दा ( उच्चल और सुस्सलकी माता ) और चण्डा नाम्नी धात्रीने चितापर चढ़ जीवन विसर्जन किया।

पिता मरनेके दूसरे दिन सुस्सलने वह्निपुरमें विजयचेत्र पर्यन्त अधिकार किया था। युद्धमें कम्पनापति चन्द्रराज, अक्षोटमल्ल और चावरमल्ल मारे गये। उसके बाद सुस्सल क्रमशः सुवर्णसानुर और शूरपुर जीत राजधानी जा पहुंचे। हर्षदेव उस समय राजधानी छोड़ उच्चलसे लड़ने गये थे। इसीसे सुस्सलने अनायास राजधानीको हस्तगत किया। भोजदेव राजधानी आक्रान्त होने का समाचार सुन स्वयं सैन्य ले लड़ाईमें प्रवृत्त हुवे। उस लड़ाईमें भोजने जय पा सुस्सलको राजधानीसे निकाल दिया था। अल्पदिन बाद ही भोजदेवने सुना कि उच्चल ससैन्य उपस्थित हुए थे।

इधर राजा हर्षदेवने जयाख्या नदीके तीर जाकर देखा कि उसीका निर्मित नौसेतु लेकर विपक्षी सावधान रक्षा करते थे। उधर उच्चलने राजधानीको अधिकार किया था। हर्षदेव लोहरके अभिमुख चले। पथमें अनुचर उनको छोड़ कर अलग हो गये। शेषको कोई एक मंत्री, आत्मीय स्वजन और दो एक अनुचर साथ ले हर्षदेव लोहर पहुंचे थे। कपिलने आश्रय देना चाहा, किन्तु राजाने स्वीकार न किया। उसी समय राजाके अपर पुत्र भी विद्रोही हो गये और उनको छोड़ इधर उधर चल दिए। जब हर्षदेव जोहिलदेवके मन्दिरके निकट पहुंचे, तब उनका कनिष्ठ भ्राता ससुराल जानेको कह भाग गये। दण्डनायकने भी राजाका साथ छोड़ा था। उनके साथ अकेले भृत्य प्रयाग रहे। हर्षदेव फिर क्या करते। जीवनरक्षाके लिये निकटवर्ती श्मशान अरण्यके मध्य सोमेश्वर मन्दिरके निकट भिक्ष नामक किसी तपस्वीके कुटीरमें उन्होंने आश्रय लिया था।

उधर भोजदेव राज्यसे भागे थे। हस्तिकर्ण नामक स्थानमें वह २। ३ अश्वारोही अनुचरोंके साथ पहुंचे। वहां वह विद्रोही टक्कठक्क आक्रान्त हुवे और युद्धमें अपने मातुलपुत्र पद्मकके साथ मारे गये।

यथाक्रम उच्चलके साथ सुस्सल मिले थे। उच्चलने सुना कि हर्षदेवने पितृवनमें वास किया था। उसने हर्षदेवको कैद करनेके लिये डामरोंको लगाया था। उन्होंने बहु अनुसन्धानसे राजाको पकड़ लिया। छुरिका मात्र सहायतासे हर्षने अनेकोंको मारा था। शेष को कई लोगोंने मिल कर उन पर अस्त्राघात किया। वह सामान्य शृगाल कुक्कुरकी भांति कालग्रासमें पतित हुवे। यथासमय हर्षदेवका मुण्ड उच्चलके निकट लाया गया था। उच्चल घूम कर उस ओर देख न सके उन्होंने अन्त्येष्टिक्रिया करनेका आदेश भी दिया न था। किसी काठुरियाने उनके देहका सत्कार किया।

हर्षदेवके अधीन वेतनभोगी १०० तुरुष्क योद्धा रहे। उनके समय तुरुष्क महा प्रतापशाली और विस्तृत राज्यके अधीश्वर हो गये थे। यहां तक कि हर्ष के अत्याचारसे काश्मीरकी बहुतसी प्रजा म्लेच्छदेशमें जाकर रहने लगी।

उदयराजके वंशमें ६ राजाओंने ८० वर्ष ११ मास २४ दिन राजत्व किया था।

महाराज हर्षदेवके पीछे उच्चल राजा हुवे। सुस्सलने वीरदर्पसे राज्यके मध्य अत्याचार आरम्भ किया था। डामरराज्यमें उनका अत्याचार अधिक न चला। उसीसे उन्होंने उच्चलको डामर राज्य जलानेका परामर्श दिया था। उसने उसको कार्यमें परिणत न किया सही, किन्तु भ्राताके अत्याचारसे राजा पीड़ित देख उनको

-महती सेनाके समभिव्याहार परिहासपुरके निकट लड़ाई करनेको सम्मुखीन हुये। घोरतर लड़ाई हुई थी। उसमें मुगलराजकी बहुतसी सेना मारी गयी। वह अपने स्थानको भगे थे। दौलत अतिशय निष्ठुर रहे। किसी दिन फल चोरानेके अपराधमें उनने एक बालकके दोनों हाथ काट डाले थे। फिर उनके प्रताप-शाली पुत्रने मातुलके प्रति कोई अत्याचार किया था। दौलतने उसे भी मार डाला। उनके राज्यमें १८ मन्त्री रहे। अवशेषको वह गलित कुष्ठरोगसे आक्रान्त हुये। उनने इहलोकमें नरकयन्त्रणा भोग अपत्य पाया था।

दौलतके बाद उनके भ्राता हुसेनखान्ने राज्यलाभ किया। वह दाता और प्रजारञ्जक थे। खान् जमान् नामक मन्त्रीने उन्हें हटा स्वयं थोड़े दिन राज्य किया। वह प्रति दिन सौ लोगोंको वध करता था। यहां तक कि दिलावरखान् द्वारा उनने अपने पुत्रको भी मरवा डाला। हुसेनखान्ने फिर आकर मन्त्रिको मारा था। पीछे अपस्मार रोगसे हुसेनखान्का मृत्यु हुआ। उनने ७ वर्ष राजत्व किया था।

फिर उनके भ्राता अलीखान् राजा हुये। वह प्रजा को सुखी करने पर तत्पर रहे। उसी समय घोर दुर्भिक्ष पड़ गया। ८ वर्षके राजत्व बाद अलीखान् मरे थे।

अलीखान्के बाद उनके पुत्र यूसुफशाहने राजत्व ग्रहण किया। किन्तु उनके पितृव्य अब्दुलखान्ने किसी दूतसे कहला भेजा था—"भ्राताके मरने पर भ्राता ही राजपद पाता है। आप क्यों राज्यलाभको आशा करते हैं।" सिकन्दरपुरमें अब्दुल और यूसुफ की लड़ाई हुई। अब्दुलने प्राणत्याग किया था। उसके बाद मुबारकखान् यूसुफसे लड़ने चले। यूसुफके सेना-पति मुहम्मदखान् उस लड़ाईमें मारे गये। उसके बाद मुबारकखान् काश्मीरके राजा हुये। यूसुफने अकबर बादशाहके निकट दिल्ली जा साहाय्य मांगा था। उसी समय चकोंने मुहम्मदखान्को हरा लोहर-चकको काश्मीरका राज्य दे डाला। यूसुफने अकबरके निकट से लौट वितस्तावेष्टित स्वय्यपुर ग्राममें अवस्थान किया था। लोहरचक उनसे लड़ने लगे। इस लड़ाईमें लोहर चकके मन्त्री अब्दुलमीर मारे गये। फिर यूसुफने काश्मीरका सिंहासन पाया था। उस समय लोहरखान् ने याकूबका शरण लिया। किन्तु याकूबने सुविधा देख उनके और उनके भाईके नेत्र फोड़ डाले। फिर हैदर-चकके साथ याकूबका युद्ध हुवा। उसमें हार हैदर अकबर बादशाहके पास भाग गये। यूसुफने काश्मीर जीत बहुतर उपढौकनसह अपने पुत्रको सम्राट् अक-बरके निकट भेजा था। अकबरने यूसुफके भेजे उप-ढौकन पाते भी काश्मीरके जयका अभिलाष न छोड़ा। उन्होंने भगवान्दास सेनापतिको काश्मीर भेजा था। युसुफ भगवान्दासको बहुतर धनादि उपहार दे अक-बरके शरणागत हुये। कुछ दिन राज्य कर वह अक-बर सम्राट्के सेवार्थ चले गये। फिर उनके पुत्र याकूब ने काश्मीरका राजत्व किया। उस समय शम्सचक अत्यन्त क्रुद्ध हो याकूबसे लड़े थे किन्तु शेषको हार गये।

फिर सम्राट् अकबरको काश्मीर विजयकी इच्छा बढ़ी थी। उन्होंने बहुतर सैन्यके साथ कासिमखान्के अधीन २२सेनाध्यक्ष काश्मीर भेजे। कासिमखान्के आगमनको बात सुन याकूबने पलायन किया था। उनका सैन्य सकल छिन्न भिन्न हो गया। फिर शम्स चकने अल्प संख्यक सैन्य ले कासिमसे लड़ाई की। किन्तु मुगल जीते थे। हैदरचक कासिमखान्को जाते देखे गये। उसीसे लोगोंने उनका पक्ष अवलम्बन किया। कासिमखान्ने हैदरचकके साथ अनेक व्यक्तियोंको देख कर पकड़ा था। उससे काश्मीरकी बहुतसी प्रजा भयसे वनको भाग गयी। ~~वर्त्तमान लोग~~ मिले थे। लड़ाई करनेको कृतसङ्कल्प हो प्रजा याकूबखान्को ले गयी। कासिमने मोमारखान्को याकूबके विरुद्ध भेजा था। याकूबने सदाशिवपुरमें मोमारखान्की सेना पर आक्रमण किया। कासिमखान्ने काश्मीरका बहुतर सैन्य देख काराग्रह-स्थित हैदरचकका मार डाला। उसके बाद कासिम और याकूबको लड़ाई हुई। किन्तु जय पराजय समझ न पड़ा। याकूब काष्ठवाट चले गये। उस समय याकूबके पिता यूसुफ और अन्यान्य प्रधान व्यक्तिने सन्धिके लिये प्रार्थना की। कासिमने यूसुफ प्रभृति व्यक्तिको अकबरके पास भेजा था। अक-बरने उन्हें समादरसे लिया।

लोहर राज्य देकर वहाँ पहुंचाया था। सुस्सल अनर्घ्य हय हस्ती, धन्य·मल्ल और सर्वकके पुत्र प्रतापको साथ ले चल दिये। क्रमक उसी समयमें बन्दी थे। पथिमध्य वह भाग खड़े हुये और काशी जाकर गङ्गा-जलमें डूब मरे। उधर जनकचन्द्र राज्यमें ऐसा कार्य करने लगे, कि वहाँ सबके ऊपर समझ पड़े। उच्चल नाममात्रको राजा रह गये।

इरावतीराज अभयकी कन्या विजयमती हर्षदेवके पुत्र भोजदेवकी पत्नी थीं। भोजदेवके अनेक सन्तान होकर मर गये, केवल २ वर्षके कोई पुत्र जीवित रहे उनका नाम भिक्षाचार था। जनकचन्द्रके अनुरोध और कुछ कुछ दयाके परवश उच्चलने उस शिशुको विनाश न किया। उस समय समझ पड़ा जनकचन्द्र जिस भावसे कार्य करते, उससे वह स्वयं राजा होनेकी आशा रखते या उस शिशुको राजा बनाना चाहते थे। उच्चलने शेषमें जनकचन्द्रको भी द्वारपतिके पदपर अभिषिक्त कर राज्यसे दूर भेज दिया। भीमदेव उससे चिढ़े थे। शेषको जनकचन्द्रसे भीमदेवका युद्ध होने लगा। संग्राममें कालपाल नामक भीमदेवके किसी सेनानीके हाथ जनकचन्द्र आहत और भीमदेवके हाथ निहत हुये। गग्ग और मड्ड नामक जनकके दो भ्राता भी आहत हो लोहरको भगे थे। संग्रामस्थलमें उच्चल ससैन्य उपस्थित रहे। उनने कोई पक्ष लिया न था। कारण जनकको क्षमताको खर्व करना उनको भी ईप्सित रहा। शेषको उच्चल क्रमशः राज्यमें शान्ति स्थापन कर मडवराज्य चले गये। वहाँ उनने विद्रोही डामरोंके प्रधान कालिय प्रभृति और हलाराजको मारा था। फिर देशको शासन कर उच्चलने प्रस्थान किया। गग्ग उसी समयसे उनके विश्वासपात्र बन गये।

उच्चलने दग्धावशिष्ट नन्दीशेव मठादि चक्रधर, योगेश और स्वयम्भू मन्दिरको पुनर्निर्माण कराया। हर्षदेव कर्तृक श्रीपरिहासकेशवमूर्ति विनष्ट हुयी थी। उच्चलने उसे फिर प्रतिष्ठा किया। त्रिभुवनस्वामी के मन्दिर और तत्संलग्न सुकावली प्रासादको भी हर्षदेवने भस्मी कर डाला था। उच्चलने उसे फिर पूर्वकी भांति अलङ्कारी और सौन्दर्यपूर्ण कर दिया।

जयापीड़ जयपीड़ने जो सिंहासन बनाये थे, उच्चलके राजधानी अधिकार करते समय वह कुछ कुछ जल गया। उनने फिर उसे नूतन निर्माण कराया था।

उच्चलने कायस्थोंका अत्याचार देख सर्वथा समस्त कायस्थोंको राजकाजसे अलग कर दिया। लोटधरादि दुष्ट कायस्थोंको यथारीति शास्ति मिली थी। कम्पनापतिके टंगक महाप्रतापशाली होनेसे उच्चलके क्रोधभाजन बने और विपनाटाको भाग जाते भी खसों द्वारा विनष्ट हुये। द्वारपति रक्क उसी दोषसे विजयसिंहको निकाले गये और उनको दी हुयी सामान्य संख्यक मुद्रासे जीविका चलाने लगे। माणिक्य, तिलक, जनका प्रभृति और भी उसी प्रकार देशसे निकाले गये थे। फिर मड्डके पुत्र रड्ड, छुड्ड और व्यड्ड मन्त्री हुये। यम, ऐल, अभय और याच प्रभृति अपरिचित व्यक्तियोंने द्वारपति आदि उच्चपद पाये थे। हद कन्दर्प भी कार्यपक्ष्यार्थ आहूत हुये। किन्तु उच्चलकी मति बिगड़ी देख वह न गये।

उधर सुस्सलने लोहरमें रह राज्य लोभसे उच्चलके विरुद्ध अस्त्रधारण किया था। वराहवर्त नामक स्थानमें दोनों भ्राताओंमें प्रथम लड़ाई हुई। सुस्सल पराजित हो लोहरको भगे थे। उच्चलको किन्तु संवाद मिला कि सुस्सल दूसरे दिन लौटनेवाले रहे। उसीसे गग्गचन्द्रके साथ एक दल सैन्य भेजा गया। पथिमध्य सुस्सलसे लड़ाई होने लगी। लड़ाईमें सुस्सलके अच्छे अच्छे योद्धा निहत हुये। शेषको उच्चलने भी क्रमराज्य पर्यन्त भ्राताका अनुसरण किया था। शिल्पपुरकी लड़ाईमें हार सुस्सल लोहरके पार्वत्य पथसे स्वराज्यको लौट गये। उच्चलने मेक्ष्यपुरके डामरराज लोद्दकको मार डाला। कारण उनने स्वराज्यसे सुस्सलको भागनेमें सहायता की थी। उच्चल भ्रातृद्वेषमें पड़ लोहर पर्यन्त सुस्सलके पीछे न गये।

उधर भीमदेव राजाने कलशके एक सन्तान भोजको सिंहासन पर बैठा दरदराज जगद्दलको सहायार्थ बुलाया था। दर्शनपालके भ्राता यशपालभी हर्षदेव-पुत्र पक्षमें मिल गये। दरदराज राहमें सब सबे बढ़नेके लिये उनको ओर बढ़े थे। किन्तु उथापमें अर्थ

बन्धुभावसे ग्रहण कर मिष्ट कथामें स्वराज्यको लौटा दिया। मल्लणभी दरदराजके साथ चले गये। भोजराज्य और स्वदेशका भरी थे। किन्तु पथिमध्य वह पकड़े गये उन्हें दस्यु की भांति शास्ति मिली थी। देवेश्वरके पुत्र विहृकने डामरोंके साहाय्यसे राज्यलाभकी चेष्टा लगायी, किन्तु उनसे कुछ बन न पड़ा। रामल नामक किसी स्वाद्यविक्रेताने अपनेको मल्लका पुत्र बता राज्य पानेकी चेष्टा की थी। अनेक निर्बोध राजाओंने भी उसको साहाय्य करना चाहा। किन्तु राजभृत्योंने कौशलसे पकड़ उसकी नाक काट डाली।

उस समय भिक्षाचार (भोजदेवके पुत्र) किशोर अवस्थापन्न थे। उच्चलने सुना कि वह रानी जयमती पर आसक्त थे। उसीसे उनको विनाश करनेकी आज्ञा निकली। घातकोंने उनको वितस्ताके खरस्रोतमें फेंक दिया। भाग्यवलसे वह किसी ब्राह्मण द्वारा रक्षित हुवे। राजीराजकन्या दिद्दा उक्त संवाद पा भिक्षाचारको अपने घर ले गयीं। फिर उनने निरापद रखनेके लिये उनको मालवराज्य भेज दिया। मालवराजने परिचय पा भिक्षाचारको लड़का जैसा और पढ़ना लिखना सिखाया था।

उसी समय उच्चलने पिता और भगिनीके नाम पर एक एक मठ स्थापन किया। रानी जयमतीने भी एक मठ और एक विहार बनवाया था। उसके बाद उच्चल क्रमराज्यके वर्द्धटक्क नामक तीर्थको दर्शन करने गये। पथिमध्य चण्डाल दस्युओंने उनको आक्रमण किया था। साथमें अधिक अनुचर न रहनेसे वह भागने पर बाध्य हुवे। शेषको वनमध्य दिक् भ्रम होनेसे उनने घने जंगलमें प्रवेश किया। उधर नगरमें संवाद पहुंचा कि उच्चलको चण्डालोंने मार डाला था। कामदेव-वंशीय रड्डके भ्राता नगराध्यक्ष कुड्ड नगरमें शान्ति स्थापन कर राज्यलाभार्थ परामर्श करने लगे। कायस्थोंके परामर्शसे कुड्डने ही राजा बननेकी चेष्टा लगायी थी। किन्तु उच्चलके जीवित रहनेका संवाद सुन वह उनको मार डालनेकी चिन्तामें पड़ गये। उधर उच्चलने किसी कारण जयमती पर विरक्त हो वर्तुलाकी राजकन्या विज्जलासे विवाह कर लिया था।

उसी समय राजपुरीके राजा संग्रामसिंह मर गये। उनके पुत्र सोमपाल ज्येष्ठको बन्दी बना राजा हुवे। इसलिये उच्चल क्रुद्ध हो लड़ने चले थे। किन्तु सोमपालका राज्यशासन और प्रजाप्रियता देख उनने उनके साथ स्वीय कन्याका विवाह कर दिया। फिर उच्चलने भोगसेन पर विरक्त हो उनको पदच्युत किया था। उसके बाद भोगसेन एवं रड्ड और व्यड्ड तथा सड्ड कई लोगोंने मिलकर उच्चलको मार डालनेके लिये चण्डालोंको लगा दिया। राजा किसी रातको प्रियतमा विज्जलाके घर जाते थे। उसी समय सकल दुर्वृत्तोंने मिलकर उनपर आक्रमण किया और उपर्युपरि अस्त्र चला भूमिपर उनको गिरा दिया। शेषको सड्डके अस्त्राघातसे काश्मीरीय ८७ लौकिकाब्द पौष मासकी शुक्लपक्षीके दिन ४१ वर्षके वयसमें महाराज उच्चल इहलोकसे चल बसे।

रड्ड रक्ताक्त कलेवर उसी रातको सिंहासन पर बैठे थे। उसीसे उनके बन्धु उनसे लड़ पड़े। वह अप युद्ध होने पर रड्ड मारे गये। रड्डने महाराज उपाधि धारणकर रातको एक पहर और एक दिन राजत्व किया था। उसके बाद गर्गचन्द्रने विद्रोहियोंमें किसीको मार, किसीको पकड़ और किसीको देशसे निकाल उपद्रव मिटाया। रानी विज्जला चिता पर चढ़ गयीं।

सबने गर्गको राजा बनाना चाहा था। किन्तु गर्गने अपनी ओरसे उच्चलके शिशु पुत्रको राज्य देनेका प्रस्ताव किया। महाराजके औरस और रानी श्वेताके गर्भसे सल्हण, लोठन एवं रल्हण नामक तीन पुत्रोंने जन्म लिया था। उनमें रल्हण पहले ही मर गये। महाराज (रड्ड) के भयसे लोठन और सल्हणने नवमठमें आश्रय लिया था। विद्रोह मिटने पर मन्त्रियोंने उन्हें गर्गके निकट ले जाकर उपस्थित किया। गर्गने सल्हण-को राजा बनाया था। उसके बाद गर्गने सुस्सलके निकट दूत भेजा। वह काश्मीरके अभिमुख चले थे। किन्तु पथिमध्य सल्हणके राजा होनेका संवाद मिला। सुस्सल उस समय राजपुरीसे वाहवाट पहुंचे थे। गर्ग भी उस ओर ससैन्य हुष्कपुर गये। भोगसेन और मल्लकोष्ठ-ने सुस्सलके साथ योग दिया था। किन्तु भोगसेन पथमें

उसके बाद सन्धि हुयी। किसी दिन राजा स्नानागारमें उनको जाते देख बिगड़े थे। उनने उनको तत्क्षण निरस्त्र कर बन्दी बनाया। कल्याण, विदेह प्रभृति गर्गके पुत्र और उनकी पत्नी मल्लादेवी सब लोग पकड़े गये। ३ मास पीछे (८४ लौकिकाब्दको) गर्गादि राजाके आदेशसे निहत हुये।

फिर मल्लकोट, पृथ्वीहर, विजय प्रभृति सबने मिल कर भिक्षाचारका पक्ष अवलम्बन पूर्वक सुस्सलके साथ हिरण्यपुर और महाश्मरित् स्थान पर लड़ कर राजधानीमें प्रवेश किया। राज्य भिक्षाचारके अधिकारमें गया था। राजा सुस्सलने अवशेष (८६ लौकिकाब्द) को अग्रहायण मास कम्पनराज्यमें आश्रय लिया। तिलकसिंहने समस्त अपमान भूल उन्हें यत्नसे रखा था। तिलक सैन्य संग्रह कर फिर युद्धका उद्योग लगाने लगे। उधर नगराध्यक्षकी कन्याके साथ भिक्षाचारका विवाह हो गया। उसके बाद भिक्षाचार राजसिंहासन पर बैठे।

कुछ दिन बाद भिक्षुने हो सुस्सलके विरुद्ध आगे बिम्बको भेजा था। पर्णोत्स, विटोला और सदाशिव नामक स्थानमें युद्ध हुवा। बिम्बके पराजित होने पर सुस्सलने सम्पूर्ण जयलाभ किया था। भिक्षाचार भाग गये। किन्तु अल्प दिन बाद पृथ्वीहर और भिक्षाचार मिल विजयक्षेत्रमें जय पा राजधानीके अभिमुख अग्रसर हुवे।

उसके बाद नाना स्थानोंमें युद्ध हुवा। भिक्षाचार या सुस्सल कोई सम्पूर्ण जय पा न सका। सुस्सलके अनुपस्थिति काल डामर राजधानीमें नाना स्थानों पर आग लगाने लगे। वितस्ताके उभय पार जितने काष्ठ निर्मित घर रहे, प्रायः सभी जल गये। निरीह प्रजा राजधानी छोड़ भगने लगी। सुस्सल राजधानीको लौटे। उसी समय उत्पल व्याघ्र प्रभृति साजिश कर राजाके प्राणनाशकी चेष्टा करने लगे। सुस्सलने उसका आभास पाया, किन्तु विश्वास आया न था। किसी दिन वह स्नानागारमें नहा रहे थे। उसी समय उत्पल और व्याघ्रने आकर देखा कि राजाका कोई रक्षक न था। उत्पलने द्वार बन्द कर दिया। सुस्सल उनका काण्ड देख "राजद्रोह" कह कर चिल्ला उठे। किन्तु उनके तीक्ष्ण आघातसे महाराज चिरदिनके लिये निद्रित हुवे। उनका छिन्नमस्तक भिक्षाचारके पास भेजा गया। राजपूत सिंहदेवको उक्त संवाद मिला था। सिंहदेव राजा बने। उन्होंने मन्त्रियोंके परामर्शसे राजधानी सुरक्षित रखनेको चारो ओर पहरो बैठाये थे। दूसरे दिन मध्याह्न काल भिक्षाचारने ससैन्य नगरमें प्रवेश किया। उसी समय गर्गपुत्र पञ्चचन्द्र विस्तर सैन्य ले राजासे जा मिले। घोरतर युद्ध हुवा था। भिक्षाचारने गड़बड़ देख राजधानीको परित्याग किया। उसके बाद विजयक्षेत्र प्रभृति कई स्थानों पर घोरतर लड़ाई हुई। किन्तु भिक्षाचारकी मनस्कामना सिद्ध न हुई।

सुस्सलके पुत्र जयसिंहने राजा हो राज्योन्नतिकी ओर दृष्टिपात तो किया किन्तु प्रतीहार पर राज्यका प्रधान भार डाल दिया। प्रतीहारने शान्ति स्थापनके लिये राजविद्रोहियोंसे सन्धि की थी। जयसिंह अनेक कीर्ति कर गये। उनके समय कल्हण पण्डितने राजतरङ्गिणी नामक संस्कृत इतिहास प्रणयन किया।

जयसिंहने राजा हो २२ वर्ष राजत्वके बाद ३० लौकिकाब्दको फाल्गुणकी शुक्ला द्वादशीके दिन परलोक गमन किया। वह नियत प्रजागणके हितसाधनमें तत्पर रहे। उसके बाद जयसिंहके पुत्र परमाणुक काश्मीरके सिंहासन पर बैठे। उन्होंने पहले प्रजा रक्षणादि कार्य परित्याग पूर्वक किसी न किसी प्रकार स्वीय धनकोष भरनेकी चेष्टा की थी। अवशेष को उनके धूर्त मन्त्रियोंने बालककी भांति उन्हें फुसला और भय दिखा समस्त धन अपहरण किया। वह ८ वर्ष ६ मास १० दिन राजत्व कर ४० लौकिकाब्दको कालग्रासमें पतित हुवे। परमाणुकके बाद उनके पुत्र वर्तिदेवने राजा हो ७ वत्सर राजत्व किया। वर्तिदेवके मरने पर वोप्पदेवको राजसिंहासन मिला था। उन्होंने ८ वर्ष ४ मास २१ दिन राजत्व किया। यह मूर्खोंके शिरोमणि रहे। फिर उनके कनिष्ठ भ्राता जस्सदेव राजा हुवे। उन्होंने १८ वर्ष ११ दिन

राजत्व किया था। वह भी अतिशय मूर्ख रहे। सुप्प और भीम नामक २ धूर्त ब्राह्मण उनको बहुत प्रिय थे। फिर उनके पुत्र जगद्देवने राज्य पा १४ वर्ष ३ दिन राजत्व किया। वह विनयी और प्रजाप्रिय थे। इनने क्रौंच राज्यके मध्य सुव्यवस्थाको स्थापन और राज्यका समस्त शत्रु संहार किया। राहुल नामक उनके सर्वगुणाकर मन्त्री रहे। उनके सत्परामर्शसे राजाने समस्त शत्रुओंको विनाश किया। महाराज जगद्देवने रुद्रपुरमें स्वर्णशिखरका प्रासाद बनाया था। द्वारपति पद्मने इन्हें गुप्त भावसे विष दे कर मार डाला। जगद्देवके मरनेके पीछे उनके पुत्र राजदेवने राजा हो २१ वर्ष ३ मास १० दिन राज्य शासन किया। उनने दिक्पालक पद्मके भयसे काष्ठवाट नामक स्थान पर स्थापित दुर्गमें आश्रय लिया था। द्वारपतिने जाकर उन्हें चारो ओरसे वेष्टन किया। द्वारपति समस्त हो गये थे। उसी समय किसी चण्डालने उन्हें मार डाला। राजदेवने शत्रुको विनाश कर और प्रजापुञ्जको विशेष निष्कण्टक किया।

उनके पीछे उनके पुत्र संग्रामदेव सिंहासन पर बैठे थे। उन्होंने १६ वर्ष १० दिन राजत्व किया। संग्रामदेवने विजयेश्वर नामक स्थानमें गोब्राह्मणगणके निमित्त २१ उत्तम धर्मशाला बनायी। वह सर्वदा प्रजागणके मङ्गल साधनको व्यस्त रहते थे। पद्मवंशीय राजाओंने उन्हें मार डाला।

संग्रामदेवके मरनेके पीछे उनके पुत्र रामदेव राजा हुये। उन्होंने स्वीय प्रभूत शौर्यबलसे समस्त विद्रोहियोंको विनाश किया। रामदेवने लेदरीके दक्षिण पार महार नामक स्थानमें स्वनामचिह्नित दुर्ग बनाया और उदयपुरके विष्णुका जीर्ण एवं भग्नदशापन्न प्रासाद उत्तमरूपसे सुधरवाया था। उन्होंने २१ वर्ष १ मास १२ दिन राजत्व किया। चन्दनतरुवर पुष्पकी भांति विधाताने उन्हें पुत्र दिया न था। उनने भिवायकपुरस्थित किसी ब्राह्मणके लक्ष्मण नामक पुत्रको गोद ले काश्मीर राज्यपर अभिषिक्त किया। उनकी समुद्रानाम्नी महिषीने वितस्ताके नदीके तीरदेश पर समुद्रामठ बनाया था।

रामदेवके पीछे लक्ष्मणदेव राजा हुये। उनके राजत्व काल मध्य यवनोंने राज्यमें विषम उत्पात आरम्भ किया था। महिमानाम्नी उनकी पापपरिशून्या महिषीने स्वीय गुरुनिर्मित मठके पार्श्वदेशमें एक नूतन मठ बनवाया। लक्ष्मणदेव १३ वत्सर ३ मास १२ दिन राजत्व कर तुरुष्कराज कज्जलके हाथ मारे गये।

लक्ष्मणदेवके परलोक गमन करने पर अन्य वंशजात नीतिविशारद लेदरीनायक सिंहदेवने काश्मीर राज्यके राजा हो १४ वत्सर ५ मास २७ दिन राजत्व किया। उनने गुरुके साथ मिल ध्यानोद्दार नामक स्थानमें नृसिंहदेवका मन्दिर बनाया था। उनके मन्त्रोपदेष्टा गुरुका नाम शङ्करस्वामी रहा। राजाने उनको पद्मादम मठका ऐश्वर्य दक्षिणास्वरूप देकर पूजा था। किन्तु शेषको सिंहदेव भ्रान्तिकबुद्धि और विनयादि विसर्जन कर भगिनीके साथ आसक्त हुये। उनके भगिनीपतिने छलपूर्वक उनको मार डाला।

अनन्तर उनके भ्राता सुहदेव राजा हुये। उनके निकट सुखलाभ करनेको दिन दिगन्तरसे अनेक ब्राह्मणादि प्रजाने आकर आश्रय लिया था। वह पञ्चगह्वर देशमें पार्थकी भांति पूजित हुये। उनके पुत्र अभ्युदयगने गर्भेश्वरपुर स्थापन किया था। उनका राज्य १८ वर्ष ९ मास २५ दिन रहा।

सुहदेवके मरने पर म्लेच्छराज कज्जलने आकर उनका राज्य नाश किया था। दारगोस भोटवंशोद्भव (तिब्बत देशवासी) रिञ्चन काश्मीरराजके सिंहासन पर बैठ गये। वह इन्द्रतुल्य पराक्रमशाली रहे। उनके शासनकाल प्रजाकुलको सन्तोषवृद्धि और उन्नति साधित हुयी। उनने ३ वर्ष २ मास १८ दिन राजत्व कर ८८ लौकिकाब्दको परलोक गमन किया था। फिर उनकी पत्नीने ४ मास तक मन्त्रीके साथ राज्य किया। उनने काश्मीरमण्डलमें कोटा पत्तन किया था। उसी समय सिंहदेवके ज्ञाति उद्यानदेवने राज्यपद आक्रान्त कर राज्य पा १५ वर्ष १ मास १० दिन शासन किया था। उनके गतासु होनेपर कोटादेवी ६ मास १५ दिन रानी रहीं।

उनके बाद शाहमीर नामक मन्त्रीने अन्यान्य मन्त्रियों और विप्रोंके साहाय्यसे प्रमुख राजाओंको मार स्वयं

राज्यशासन किया। उसी समयसे काश्मीर राज्य मुसलमान शासकोंके अधीन हो गया। शाहमीर शम्स उद्दीन नामसे विख्यात रहे। पश्चगह्वर देशजात १८ मुसलमान काश्मीर देशके सिंहासन पर बैठे। उनमें ताहराज कुलजात शम्स-उद् दीन काश्मीरके प्रथम मुसलमान राजा थे। वह अतिशय बलशाली रहे। उनने भिक्षणभट्टोंको मार बलपूर्वक राज्य लिया था। शम्स उद् दीनके मरनेपर उनके पुत्र जमशेदने साम्राज्य पाया। उनने १वर्ष १० मास राजत्व किया। अनन्तर उनके कनिष्ठ भ्राता अला उद् दीन राजा हुवे उनने १२वत्सर ११ मास १३ दिन सुनियममें प्रजापालन किया अनन्तर उनके पुत्र शहाब उद्-दीन दिग्विजयी राजा हुये। उनने २० वर्ष राज्य बलपूर्वक समस्त राजाओंके साथ प्रतिस्पर्धाको प्रकाश किया था। फिर उनके कनिष्ठ भ्राता कुतुब उद् दीन १५ वर्ष ५ मास २ दिन तक राजा रहे। कुतुब-उद् दीनके बाद उनके पुत्र सिकन्दरने २२ वर्ष ८ मास ६ दिन राजत्व किया। उन्होंने बहुतर संस्कृत पुस्तक अग्निमें फेंक जला डाले थे। सिकन्दरके मरने पर उनके पुत्र अली शाहने राजा हो ६ वर्ष ८ मास राजत्व किया। अली शाहके बाद प्रजादिके पुण्यबलसे उनके सहोदर प्रजारञ्जक जिन-उल्-अब-दीनको राज्य मिल गया।

वह अतिशय विद्योत्साही रहे। अपने निकट किसीके हृदयग्राहिणी कविता अथवा कोई उत्कृष्ट शिल्प उपस्थित करनेसे वह यथायोग्य पुरस्कार देते थे। सिन्धु और हिन्दुवाड़ादि देश जयकर उन्होंने विविध शिल्पसमन्वित एक यन्त्रागार निर्माण कराया। उनके आदम खान्, हाजीखान् और बहरमखान् नामक तीन पुत्र हुवे। हाजीखान्से बहरमखान् लड़ पड़े थे। उसमें हाजीखान् जीत गये। जिन-उल-अब-दीन्‌ने राज्यका बहुविध मङ्गलकर कार्यसाधनकर ५२ वर्ष राज्य शासनपूर्वक शरीर छोड़ा था। उसके बाद हाजी खान् राजा हुवे। उनने मुद्रापर "हैदरशाही" नाम अङ्कित कराया था। रिक्षेतर नामक कोई नापित राजाको अत्यन्त प्रिय रहा। वह मन्त्री हो प्रजाको अतिशय कष्ट देता और राजाको कुकार्यमें फांस दीन दुःखी प्रजासे उत्कोच लेता था। हाजी खान्‌ने स्वीय कर्मचारी और मंत्री प्रभृतिको प्रवर्तनासे द्विजोंको सताया और अपनी पितृप्रदत्तसम्पत्तिसे ब्राह्मणोंको दूर भगाया। उनने १ वर्ष २ मास राजत्व किया।

बाद उनके पुत्र हसनशाह राजा हुवे। उनने दिद्दामठके निकट मनोहर राजधानी बनायी थी। वहीं उनकी माताने एक धर्मशाला भी निर्माण करायी। राजा हसन खान्‌ने अनेक मसजिद धर्मवास प्रभृति बनाये थे। फलतः उन्होंने मठ, अग्रहार दान, देवमन्दिरनिर्माण, अतिथिपूजा आदि सत्कार्य द्वारा अपनी राजसम्पत्तिका साफल्य सम्पादन किया। वह अनेक संस्कृत पद समझते थे। हसन संगीतशास्त्रज्ञ भी रहे। वह स्वयं उत्तम रूपमें राग आलाप कर सकते थे। उनके समय प्रजाने सुखसे कालातिपात किया। पितृव्य बहरामखान् राज्यलाभकी वासनामें हसनसे लड़कर हारे थे। उनने ६० लौकिकाब्दकी चैत्रमास १२ वर्ष ५ दिन राज्य भोगके बाद प्राण त्याग किया।

हसनके बाद उनके पुत्र मुहम्मद शाह काश्मीरका राज्यलाभ कर २ वर्ष ७ मास राजा रहे। उनका राज्य मंत्रियोंकी दुष्ट अभिसन्धिसे डोल उठा था। वह सैयदवंशीयोंके दौहित्र रहे। इसीसे सैयदोंने उनके राज्यमें प्राधान्य पाया था। मुहम्मदके समय मद्रों और सैयदोंका महाविप्लव उपस्थित हुवा। बाद उनके पितृव्य फतेहशाहने काश्मीरका सिंहासन आरोहण किया। उनके समय प्रजाने स्वधर्मनिरत और दयादाक्षिण्यादि विभूषित हो सुखसे समय बिताया था। वह ८ वर्ष १ मास शासन कर राज्यभ्रष्ट हुवे। उनके कोई चन्द्रवंशीय व्यसनशून्य सोमराजानक नामक विनयी मंत्री रहे। किन्तु उनने मीर शेखके आदेशसे ब्राह्मणोंसे पूर्वप्रदत्त सकल भूमि छीन देवालयस्थित भृत्योंको प्रधान बनाया था।

अनन्तर मुहम्मदशाहने पुनर्वार काश्मीरके राजा हो ११ वर्ष १० मास १० दिन शासन चलाया। उनके समय कण्ठभट्टादि महोदयोंने सोमराजानककर्तृक विलुप्त हिन्दू क्रियाका पुनरुद्धार किया था। किन्तु खोजा मीर अहमदने यत्न बाह कर निर्मलादि ब्राह्म-

कुण्डसंयोग—काश्मीरके दक्षिण भागमें देवसर पर गनेके बीच वासुकिनागकुण्ड है। उससे प्रायः १० कोस दूर पीरपंजालके दूसरे पार्श्वपर गुलाबगढ कुण्ड पड़ता है। आश्चर्यका विषय है कि उन दोनों कुण्डोंसे एकमें जल रहने पर दूसरा सूख जाता है। इसी प्रकार प्रत्येकमें छह छह मास जल रहता है।

जटागङ्गा—श्रीनगरके दक्षिण छेसू परगनामें चनहामा ग्राम है। उस ग्राममें जटागङ्गा नामक कोई कुण्ड है। वह संवत्सर शुष्क रहता है। केवल भाद्रमासकी शुक्लाष्टमी तिथिको उच्च भूमिमें जल आ अकस्मात् उसको परिपूर्ण कर देता है। उसीप्रकार काश्मीरमें नित्य कई अद्भुत नैसर्गिक व्यापार होते हैं। सामान्य मानव उनके प्रकृत तथ्यके निर्णयमें अक्षम है।

जाति—काश्मीरमें नाना जातिका वास है। इनमें प्राचीन अधिवासी ब्राह्मण हैं। कितने ही ब्राह्मणोंने मुसलमान धर्म ग्रहण कर लिया है। काश्मीरका वर्तमान राजपरिवार डोगरा राजपूत जातिभुक्त है। डोगरा लोग जम्बू उपत्यकामें अधिक देख पड़ते हैं। इस जातिके मध्य सकल ही प्रायः हिन्दू होते हैं।

पश्चिमांशमें सिन्धुप्रवाहित गिरिप्रदेश अवधि छिबी तथा बम्बा जाति और दक्षिणांश एवं झिलमके पश्चिम गक्खर, गुज्जर, खतीर, अवन, जच्छू प्रभृति लोगोंका वास है। पूर्वांशमें लादख और बलतिस्तानमें प्रधानतः भोट जाति रहती है। जम्बूमें डोम, मेघ, हिन्दूपहाड़ी, गद्दी, चांवाल प्रभृति मिलते हैं। उत्तरांशमें प्रायः सर्वत्र चम्पा और दरद जाति देख पड़ती है।

* काश्मीरके सम्बन्धमें विस्तृत विवरण मालूम करनेकी इच्छा हो तो निम्नलिखित पुस्तक द्रष्टव्य हैं—कल्हण पण्डित राजतरङ्गिणी; जोनराजकृत राजावली; श्रीवरपण्डित जैनराजतरङ्गिणी; प्राज्यभट्टकृत राजावलिपताका, शाकभाजपक्ष काश्मीरतीर्थसंग्रह, तारीख-ई-काश्मीरी, नवादिर-उल्-अखबार, गुलशन्-ई-आजिमका वाकियात काश्मीर, बदर-उद्-दीनका तारीख-ई-आजम-दीदमारी, तबकात-काश्मीरी, तबकात अकबरी, Malleson's Native States; Moorcroft's Travels, Forester's Journal, Vol II; Baron Hugele's Travels in Kashmir; Vigne's Travels; Cunningham's Ancient Geography of India; Drew's Jummoo and Kashmir; Schonberg's Travels in Kashmir; Bellew's Kashmir etc.



(त्रि०) ५ काश्मीरदेशवासी, कश्मीरका रहनेवाला।

काश्मीरक (सं० त्रि०) काश्मीरे भवः, काश्मीर-वुञ्। १ काश्मीरदेशीय, कश्मीरमें पैदा होनेवाला। (पु०) २ काश्मीरदेशवासी, काश्मीरका बाशिन्दा। ३ काश्मीर देशका राजा।

काश्मीरज (सं० क्ली०) काश्मीरे जायते, काश्मीर-जन-ड। सप्तम्यां जनेर्डः। पा ३।२।९७। १ कुङ्कुम, जाफरान, केसर। २ कुष्ठभेद, एक दवा। ३ पुष्करमूल। ४ अतिविषा।

काश्मीरजन्मा (सं० क्ली०) काश्मीरे जन्म यस्य, बहुव्री०। कुङ्कुम, जाफरान, केसर।

काश्मीरजा (सं० स्त्री०) अतिविषा, अतीस।

काश्मीरजीरक (सं० क्ली०) शुक्लजीरक, सफेद जीरा।

काश्मीरपुष्प (सं० क्ली०) गाम्भारी वृक्ष, गम्भारीका पेड़।

काश्मीरा (सं० स्त्री०) काश्मीरे भवः, काश्मीर-अण्-टाप्। तत्र भवः। पा ४।३।५३। १ अतिविषा, अतीस। २ कपिल-द्राक्षा, काला दाख। ३ स्थल पद्मिनी।

काश्मीरा (हिं० पु०) १ वस्त्रविशेष, कोई कपड़ा। यह मोटे ऊनसे तैयार होता है। २ किसी किस्मका अंगूर।

काश्मीरिक (सं० त्रि०) काश्मीरे भवः, काश्मीर-ठञ्। काश्मीरदेशीय, कश्मीरमें पैदा होनेवाला।

काश्मीरी—काश्मीर देशकी भाषा। यह किसी अपभ्रंश भाषासे उत्पन्न हुई है। इसके पहले पिशाची प्राकृत भाषा थी। वर्तमानकी काश्मीरी भाषा उसका दूसरा संस्करण है। इसको बोलनेवाले दशलाखसे ऊपर मनुष्य हैं।

काश्मीरी (सं० स्त्री०) काश्मीर-ङीप्। १ गाम्भारी वृक्ष, गम्भारीका पेड़। २ कपिलकृष्णनाभि, काली कस्तूरी।

काश्मीरी (हिं० वि०) १ काश्मीरदेश-सम्बन्धीय, काश्मीरसे तअल्लुक रखनेवाला। २ काश्मीरदेशवासी, कश्मीरका बाशिन्दा। (पु०) ३ बबरका पेड़। ४ काश्मीरका ब्राह्मण। काश्मीरमें नाना स्थानों पर विदेशीय लोग देख पड़ते भी पुरातन हिन्दू अधिवासी मात्र ब्राह्मणके नामसे अभिहित हैं। भारतवर्षमें नाना स्थानों पर जो शाखाभेद रहता है, वह काश्मीरियोंमें देख नहीं पड़ता। सब अपनेको 'काश्मीरिक' या 'सारस्वत' शाखाभुक्त बतलाते हैं। अति पूर्वकालसे काश्मीर

कासन्दीवटिका ( सं॰ स्त्री॰ ) १ कासघ्न औषध, खांसी मिटानेवाली दवा । २ एक अचार, कसौंदी । राजवल्लभ के मतानुसार वह रुचिकारक, अग्निवर्धक, वायु एवं मल अनुलोमक और वातश्लेष्मज रोगनाशक होती है।

कासपीडित ( सं॰ त्रि॰ ) कासेन कासरोगेण पीडितः, ३-तत् । कासरोगी, खांसीका बीमार, जिसको खांसी आती हो।

कासभञ्जन ( सं॰ पु॰ ) पटोल, परवल ।

कासमर्द ( सं॰ पु॰ ) कासं मृद्नाति, कास-मृद्-अण् । कर्मण्यण्। पा। ३।२।१। स्वनामख्यात पत्रशाकविशेष, कसौंदा।

कासमर्दका पञ्चनरसमें प्रयोग करते हैं, वह अग्निदीपन और स्वादु होता है। (राजवल्लभ) कासमर्द तिक्त, उष्ण, मधुर, कफवातघ्न, अजीर्णघ्न, कासपित्तघ्न और कण्ठशोधन है। (राजनिघण्टु) कासमर्दका पर्ण-पाकमें कटु, हृद्य, उष्ण, लघु और श्वास, कास तथा अरुचिघ्न है। पुष्प श्वास-कासघ्न तथा वातविनाशन होता है। (वैद्यकनिघण्टु)

२ वेशवारविशेष, कसौंदी। ३ पटोल, परवल। ४ कासघ्न औषध, खांसीको मिटानेवाली दवा।

कासमर्दक, कासमर्द देखो

कासमर्दकपत्र ( सं॰ क्ली॰ ) कासमर्दकदल, कसौंदेका पत्ता।

कासमर्ददल, कासमर्दकपत्र देखो।

कासमर्दन (सं॰ पु॰) कासं मृद्नाति, कास मृद् कर्तरि ल्यु। पटोल, परवल।

कासमर्दिका ( सं॰ स्त्री॰ ) कासमर्द, कसौंदा।

कासर ( सं॰ पु॰ ) के जले आसरति, क-आ-सृ-अच् । महिष, भैंसा; उसे अधिक समय तक जलमें रहना अच्छा लगता है। ( हिं॰ स्त्री॰ ) २ काली भेड़। इसके पेटके रोयें लाल होते हैं।

कासरोग ( सं॰ पु॰ ) रोगविशेष, खांसीकी बीमारी। कास देखो।

कासलक्ष्मीविलास—वैद्यकोक्त औषधविशेष, खांसीकी कोई दवा। वङ्ग, लौह, अभ्र, ताम्र, कांस्य, पारद, गन्धक, हरिताल मनःशिला और खर्पर प्रत्येक एक पलके हिसाबसे एकत्र मिलाना चाहिये। फिर केशराजके रस तथा कुलत्थ कलायके क्वाथमें तीन दिन भावना दे उसमें इलायची, जायफल, तेजपात, लौंग, अजवाइन, जीरा, त्रिकटु, त्रिफला, नागपादुका, गुड़त्वक् और वंशलोचन प्रत्येक दो दो तोला डालते हैं। अंतको केशराजके रस और कुलत्थ कलायके क्वाथमें लपेट चणक प्रमाण वटिका बना ली जाती है। अनुपान शीतल जल है। मत्स्य, मांस, दुग्ध और स्निग्ध आहार पथ्य होता है। शाकाम्लको छोड़ देना चाहिये। उक्त औषध सेवन करनेसे कास, यक्ष्मा, श्वास, ज्वर, पाण्डुरोग, शोथ, शूल, अर्श प्रभृति रोग शान्त होते हैं। फिर कासलक्ष्मीविलास बलवर्धक और तृष्णा तथा अरुचिनाशक भी है। (भैषज्यरत्नावली)

कासलनाडू—तैलङ्ग ब्राह्मण जातिका ६ ठा भेद। ऐलिस्वरोपाध्यायने यह भेद डाले थे।

काससंहारभैरव ( सं॰ पु॰ ) वैद्यकोक्त कासरोगका औषधविशेष, खांसीकी एक दवा। पारद, गन्धक, ताम्र, शङ्खभस्म, कौड़ीकी भस्म, लौह, मरिच, कुष्ठ, तालीशपत्र, जातीफल, लवङ्ग प्रत्येकका चूर्ण दो दो तोले एकत्र मिला भेकपर्णी, केशराज, निर्गुण्डी, काकमाचिका, द्रोणपुष्पी, शालची, मीनसुन्दर, भार्गी, हरीतकी तथा वासाके रससे घोंटना चाहिये। पञ्चगुञ्जाके समान वटिका सेवन करनेसे कासरोग दूर होता है। (रसरत्नाकर)

कासहरवर्ग ( सं॰ पु॰ ) कासरोगनाशक दश द्रव्य समूह, खांसीकी बीमारी दूर करनेवाली दश चीजोंका जखीरा। इसमें द्राक्षा, अभया, आमलक, पिप्पली, दुरालभा, शृङ्गी, कण्टकारी, वृश्चीर, पुनर्नवा और तमालका डालते हैं। ( चरक)

कासहाक्वाथ (सं॰ पु॰) १ कण्टकारीजात पिप्पलीचूर्णयुक्त कासहर क्वाथ, खांसीका कोई काढ़ा। वह कण्टकारीसे बनता और उसमें पिप्पलीचूर्ण पड़ता है। २ धूमपान विशेष। उसमें धूमकी नाड़ी १६ अङ्गुली रहती है। धूम द्रव्यको अङ्गारकोषणमें जलाना चाहिये।

कासाम्लकरस (सं॰ पु॰) कासाधिकारका रसविशेष, खांसीकी एक दवा। पारद, गन्धक, शङ्खविष, शाल-

चर्बी और धान्यक प्रत्येकका चूर्ण समभाग तथा सर्व-चूर्णके सम परिमाण चीनी डाल कर गुड़ाके तुल्य मधुके साथ सेवन करनेसे कासरोग आरोग्य होता है।

(रवीन्द्रनाथ घोष)

कासार (सं॰ पु॰) कास-आरन्, कस्य जलस्य आसारो यत्र। (उणादि॰ ३। १३८।) १ हृहत् सरोवर, बड़ा तालाब। २ दण्डकजातीय छन्दोविशेष। इस छन्दमें ३० रगण रहते हैं। ३ भावप्रकाशोक्त पक्वान्नविशेष, एक मिठाई। माषचूर्ण (उड़द), शृङ्गाटक (सिंघाड़ा), कसेरु, शालूक प्रभृति द्रव्य पेषण कर चतुष्कोण खण्ड बनाना पड़ते हैं। उसके पीछे उन खण्डोंको तप्त घृतमें भून चीनीको चाशनीमें डालते हैं। कासार—रुचिकारक और अधिक रुच तथा पिच्छिल न होनेवाला है। यह वमनेच्छा, कफ और पित्तका नाश करता है। (भावप्रकाश)

कासारि (सं॰ पु॰) कासस्य अरिः नाशकः, ६-तत्। कासमर्द, कसौंदा।

कासालु (सं॰ पु॰) कासजनक आलु, मध्यपदलो॰। गौड़प्रदेशप्रसिद्ध आलुविशेष। इसका संस्कृत पर्याय—कासकन्द, कन्दालु, आलुक, आलु, विशाल-पत्र और वनालु है। राजनिघण्टुके मतसे यह मधुर-रस, उष्णवीर्य, शिरःशोधक, अग्निकारक और कण्ठ, वायु, प्रमेहरोग तथा मद्यविनाशक होता है।

कासिका (सं॰ स्त्री॰) १ कफ, खांसी। २ वगमुख, बगलेकी चोंच।

कासिद (अ॰ पु॰) पत्रवाहक, हरकारा।

कासिप—राजपूतोंकी एक जाति। कासिप लोग युक्त-प्रदेशमें रहते हैं। अपने मतसे यह कश्यपवंशीय क्षत्रिय हैं। परन्तु बहुतसे लोग इन्हें क्षत्रिय नहीं मानते।

कासिम—बसराके शासनकर्ता हजाजके भ्रातुष्पुत्र। खृष्टीय अष्टम शताब्दको भारतललनाके रूपकी कथा सुलतान खलीफाके अन्तःपुरमें निकली थी। खलीफा-को लोभ लग गया। शासधारी अब उसकी मनस्तुष्टि के लिये अर्थवर्षणमें लग दिये। सिन्धुप्रदेशके देवल नामक बन्दरमें भारतवासियोंने अरबी पोतको आक्र-मण किया था। उक्त घटनाका समाचार खलीफाको मिला। अरबोंकी मानरक्षाके लिये विंशतिवर्षीय मुह-म्मद कासिम ६०० पदातियों और १००० अश्वारोहियोंके साथ भेजे गये। युवकने विपुल साहससे देवलबन्दर आक्रमण किया। उस समय समस्त सिन्धुदेश मुल-तान सह हिन्दू राजा डाहिरके अधीन था। महाराज डाहिर राज्यकी रक्षाके लिये आसिमसे बहुत लड़े। वह स्वयं हाथी पर चढ़ रणमें गये थे। घटनाक्रमसे मुसलमानोंके फेंके अग्निगोलक द्वारा उनका हस्ती आहत हुआ और प्रबल वेगसे आरोहीके साथ नदीके अभ्यन्तरमें गिर पड़ा। हिन्दुओंका सैन्य राजाकी यह अवस्था देख भागा था। और कासिम उस समय सुविधा देख अपनी मुष्टिमेय सैन्यसे डाहिरकी अगार महती विपुल वाहिनीको विध्वस्त करने लगे। शत शत ब्राह्मण और राजपूत मुसलमानोंके हाथ निहत हुये। दुर्भाग्य क्रमसे हिन्दूराजने यादवकुल कालका आतिथ्य स्वीकार किया था।

कासिम देवलक्षेत्र परित्याग कर ब्राह्मणाबादसे अभिमुख अग्रसर हुये। राजभक्त ब्राह्मण और राजपूत डाहिरकी आकस्मिक विपद् देख अधीर गये थे। सुतरां सामर्थ्य रहते भी किसीने राजधानीकी रक्षा-के लिये विशेष यत्न न किया।

मुहम्मद कासिमने ब्राह्मणाबाद नगरमें जाकर देखा कि एक ओर गगनस्पर्शी प्रज्वलित चिता सज्जित रही और दूसरी ओर महाराज डाहिरकी वीर महिषी ससैन्य विपक्षके गतिरोधार्थ उपस्थित थीं। हिन्दू वीरबाला अनेक चेष्टा करने पर भी राज्य बचा न सकीं। उन्होंने देखा कि भीरु ब्राह्मणोंको देखा देखी उनका राजपूत सैन्य भी पृष्ठ प्रदर्शन करता था। उस समय पतिके मानकी रक्षाको रानीने सपत्नी और पुरमहिलाओंके साथ उसी ज्वलत् चितापर आरोहण किया। कासिम अनेक उपायोंके पीछे दो राजकन्याओं-को बन्दी बना स्वदेश लौट गये। सुलतान खलीफाने शासनकालकी सभामें उन दोनों राजकन्याओंको बुलाया था। ज्येष्ठा कन्या सभामें आकर रोने लगी। खलीफाने रोनेका कारण पूछा था। राजबालाने उत्तर दिया—

(क्ली०) ८ मांस, गोश्त। (त्रि०) ८ काश्यप प्रजापतिवंश वा गोत्रसम्बन्धीय।

काश्यपायन (सं० पु०) कश्यपस्य गोत्रापत्यम्, कश्यप-फक्। अश्वादिभ्य-फञ्। पा ४।१।११०। काश्यपके गोत्रापत्य वा वंशधर।

काश्यपि (सं० पु०) कश्यपस्य अपत्यम्, कश्यप बाहुल-कात् इञ्। १ अरुण, सूर्यके सारथी। २ गरुड़।

काश्यपिन् (सं० पु०) काश्यपेन प्रोक्तं अधीयते इति, काश्यप-णिनि। शौनकादिभ्यश्छन्दसि। पा ४।३।१०६। काश्यप-प्रणीत शाखाविशेषके अध्ययनकर्ता।

काश्यपी (सं०स्त्री०) कश्यपस्य इयम्, काश्यप-अण्-ङीप्। तस्येदम्। ४।३।१२०। १ पृथिवी, जमीन्। २ प्रजा, रैयत।

काश्यपीबालाक्यामाठरीपुत्र (सं० पु०) वेदशाखा प्रवर्तक एक ऋषि।

काश्यपेय (सं० पु०) काश्यपी अदितिः तत्र भवः, काश्यपी-ढक्। १ सूर्य, सूरज।

"जवाकुसुमसङ्काशं काश्यपेयं महाद्युतिम्।
ध्वान्तारिं सर्वपापघ्नं प्रणतोऽस्मि दिवाकरम्॥" (सूर्यप्रणाम)

२ देवमात्र। ३ असुरमात्र। ४ गरुड़।

काश्यायन (सं० पु०) काश्यस्य काशिराजस्य गोत्रा-पत्यम्, काश्य-फक्। काशिराजवंशीय।

काश्मरी (सं० स्त्री०) काश-वनिप् ङीप् रश्च। वनो-र च। ४।१।७ क्षुद्र गाम्भारी वृक्ष, गम्भारीका छोटा पेड़।

काष (सं० पु०) कष्यते अनेन, कष करणे घञ्। १ कष्टि-प्रस्तर, कसौटी। २ ऋषिविशेष।

काषाय (सं० त्रि०) काषायेण रक्तम्, कषाय-अण्। कषायद्रव्य द्वारा रञ्जित, सुर्ख लाल।

"काषायपरिवीतस्तु कथं रामो भविष्यति।" (रामायण २।१२।८८)

काषायकन्थ (सं० पु०) काषाया कन्था यस्य, बहुव्री०। कषाय द्रव्य द्वारा रक्तवर्ण कन्थाधारी भिक्षुकविशेष।

काषायण (सं० पु०) कषस्य ऋषेः गोत्रापत्यम्, काष फक्। काषऋषिगोत्रीय कोई ऋषि। वह वाजस-नेय शाखायुक्त थे।

काषायवसन (सं० त्रि०) काषायं कषायरक्तं वसनं यस्य, बहुव्री०। काषायवस्त्र वर्जित, गेरुवे कपड़े पहने हुआ।

काषायवासिक (सं० पु०) काषाये कषायरक्तवस्त्रे वासोऽस्यास्ति, काषाय-वास-ठन्। कीटविशेष, एक कीड़ा। वह सौम्य और सविष होता है। उसके काटने-से श्लेष्मजन्य रोग हो जाता है।

काषायी (सं० पु०) कषायिणा प्रोक्तमधीते, कषाय शौन-कादित्वात् णिनि। १ कषाय ऋषिकथित शाखाध्यायी। (स्त्री०) २ सविष मक्षिका विशेष, कोई जहरीली मक्खी।

काष्ठ (सं० क्ली०) काशते दीप्यते अनेन, काश-क्थन्। हनि कुषिनीरमिकाशिभ्यः क्थन्। उण् २।२। दारु, लकड़ी, काठ। काष्ठका लक्षण इस प्रकार कहा गया है—

"असारमतिशुष्कं यत् मुष्टिमध्ये समेयति।
तत्काष्ठं काष्ठमित्याहुः खदिरादिसमुद्भवम्॥"

खदिर प्रभृति वृक्ष समूहका जो खण्ड सारयुक्त, अत्यन्त शुष्क और मुष्टि द्वारा ग्रहण करनेके उपयुक्त होता, वही काष्ठ कहाता है।

काष्ठक (सं० क्ली०) काष्ठं सत् कायति, काष्ठ कै-क। यद्वा काष्ठं विद्यतेऽस्य, काष्ठ-क कुक्-कस्य लुक्। १ अगुरु। २ काष्ठागुरु। ३ कृष्णागुरु। (त्रि०) ४ काष्ठयुक्त।

काष्ठकदली (सं० स्त्री०) काष्ठवत् काष्ठमा कदली, मध्यपदलो०। वन्य कदलीविशेष, कठकेला। उसका संस्कृत पर्याय-सुकाष्ठा, वनकदली, काष्ठिका, शिला रम्भा, दारुकदली, फलाढ्या, वनमोचा और अश्म-कदली है। राजनिघण्टुके मतानुसार वह रुचिकारक, रक्तपित्तनाशक, शीतल, गुरु, मन्दाग्निकारक, दुष्पच्य और मधुररस होती है। उसके खानेसे तृष्णा, दाह, मूत्रकृच्छ्र, रक्तपित्त, विस्फोटक और अश्मिरोग दूर होता है। (वैद्यकनिघण्टु)

काष्ठकीट (सं० पु०) काष्ठे जातः कीटः काष्ठच्छेदको कीटो वा, मध्यपदलो०। काठको काटनेवाला कीड़ा, घुण, घुन।

काष्ठकीय (सं० त्रि०) काष्ठस्य इदम्, काष्ठ-छ। अगुरु काष्ठसम्बन्धीय।

काष्ठकुटक, काष्ठकुट्ट देखो।

काष्ठकुट्ट (सं० पु०) काष्ठं कुट्टति, काष्ठ-कुट्ट-अण्। शत-च्छद, कठफोड़वा। उसका मांस लघु, वातहर, अग्नि-

"मैं आपके अयोग्य हूं। कासिमने मेरा धर्म बिगाड़ डाला है।" यह बात सुनते ही खलीफाने आदेश निकाला था,—"शीघ्र ही उस दुर्दान्त कासिमको खाल खींच कर यहां ले आओ।" आदेश पालित हुआ। कासिमका देह राजसभामें लाया गया था। राजकन्याने हंसकर कहा—"मेरी मनस्कामना सिद्ध हुयी मैंने जो दोष लगाया, प्रकृत पक्षमें कासिम उसका पात्र न था। जिसने मेरा पितृवंश नाश किया, उसीसे मैंने बदला चुका लिया।"

७१४ ई० को मुहम्मद कासिम मर गये।

कासिम—१ जाफरनामा-अकबरी नामक ग्रन्थके रचयिता। इस पुस्तकमें दोस्त मुहम्मद खान्‌के पुत्र अकबर खान्‌के विजयका वर्णन है। इसे कासिमने १८४४ ई० को सम्पूर्ण किया था। पुस्तक पद्यात्मक है। अंगरेजोंके काबुल-युद्धका विषय भी इसमें सन्निविष्ट है। आगरेमें रहनेसे लोग इन्हें कासिम अकबराबादी कहते हैं। २ अकीस मीर कुदरत-उल्लाका उपनाम। उन्होंने एक तजकिरा ( कवियोंका जीवनवृत्तान्त ) लिखा था।

कासिम अलीखान् ( मीर )—बङ्गालवाले नवाब मीरजाफर अलीखान्‌के जामाता। साधारणतः इन्हें लोग मीरकासिम कहते थे। १७६० ई० को अङ्गरेजोंने इन्हें ससुरके पदपर प्रतिष्ठित किया। कारण इन्हें बङ्गालकी आर्थिक अवस्था भली भांति विदित रही। किन्तु थोड़े दिन पीछे ही इन्होंने मुङ्गेरमें जा निवास किया और अंगरेजोंको बङ्गालसे निकालनेका बीड़ा उठा लिया। मीरकासिमको अंगरेजोंके राजनीतिक अधिकार और व्यवसायिक प्रसारकी वृद्धि अच्छी लगती थी। १७६३ ई० को २री अगस्तको उदयनाले पर युद्ध हुआ। उसमें इनकी सेना हारी थी। फिर यह बङ्गालके सिंहासनसे उतारे गये। नवाब जाफर अलीको पुनः अपना पद प्राप्त हुआ। मीरकासिम यह हाल देख पागल बन गये थे। इन्होंने मुङ्गेरसे भाग पटनेमें जा आश्रय लिया और वहांके समस्त अंगरेजोंको वध करनेका आदेश दिया। उस समय छोटे बड़े सब मिलाकर १५० अंगरेज रहे। ५वीं अक्तोबरको सोम्बर नामक किसी जर्मनकी आज्ञासे सबके सब मारे गये। अक्तोबर मासमें ही अंगरेजोंने मुङ्गेर अधिकार किया था। फिर ६ठीं नवम्बरको पटने पर आक्रमण पड़ा। मीरकासिम अपनी फौज और दौलत ले लखनऊको भागे थे। १७६४ ई० की २३वीं अक्तोबरको बक्सरमें जो युद्ध हुआ, उसमें सुजा-उद-दौलाकी फौजको मेजर कारनाकने पूर्णरूपसे हरा दिया। दूसरे ही दिन मुगल-बादशाह शाह आलम अंगरेजोंसे आ मिले। फिर अंगरेजी फौज अवधको आक्रमण करनेके लिये चली थी। मीरकासिमको लूट लेते भी लखनऊके नवाबने अंगरेजोंके हाथ सौंपना न चाहा। मीरकासिम फिर रुहेलखण्डका भगे और वहां आनन्दसे रहने लगे। इनके पास कुछ बहुमूल्य रत्न और मित्र बच गये थे। किन्तु अपने कपट-प्रबन्धके कारण इन्हें वहांसे भी भाग गोहादके राजाके पास जाकर रहना पड़ा। कुछ वर्ष पीछे फिर यह योधपुर गये और वहांसे दिल्ली पहुंच १७७४ ई०को शाह आलमके नौकर बने। १७७७ ई० को इनका मृत्यु हुआ। इन्हींके साथ बङ्गालकी सुबेदारी मिटी थी।

कासिम अलीखान् नवाब—रामपुरवाले नवाबके चाचा। १८६८ ई० को यह बरेलीमें रहते थे। १८६८ ई० को २२ वीं दिसम्बरको ही इनकी दुहिताका वध हुआ।

कासिम कादिरी शेख—एक मुसलमान साधु। इन्हें लोग शाह कासिम सुलेमानी भी कहते थे। कब्र चुनारमें बनी है। इनके पुत्र शेख कबीर १६४४ ई० को कनौजमें मरे और गड़े थे। साधारणतः लोग इन्हें बालापीर कहते रहे। शाह कासिम सुलेमानीके मकबरेका व्यय कररहित भूमि और मास रोजीना पेनशनसे चलता है।

कासिम कादी मौलाना—एक सैयद। इनका यथोचित नाम नजम-उद-दीन् और उपाधि अबुल कासिम रहा। यह अबदुल रहमान्‌जामीके शिष्य थे। इन्होंने हिरातसे बादशाह हुमायूंके भ्राता मिर्जा कामरान्‌के साथ

सकलेकी दासा थीं। फिर १५४० ई० को उनके मरने पर यह बादशाह अकबरके समय भारत आये थे। इन्होंने बहुत समय तक अलीकुली खान्‌के भ्राता बहादुर खान्‌के साथ कामोंमें निवास किया और उनके मारे पर वहाँसे लौट आगरेमें डेरा डाल दिया। १५८० ई० को १० वीं वर्षमकी आगरेमें ही इनका मृत्यु हुआ।

कासिम खान्—१ बङ्गालके कोई नवाब। इसलामखान्‌के मरने पर जहांगीरने कासिमखान्‌को बङ्गालका सूबेदार बनाकर भेजा था। उस समय निम्नबङ्गमें मग लोगोंका उत्पात रहा। यह दौरात्म्य निवारण कर न सके। इसीसे पदच्युत होने पर १६१८ ई० को दिल्ली-को लौट गये।

२ मीरजाफरके भाई। सीराज-उद्-दौलाके समय कासिमखान् राजमहलके एक सेनाध्यक्ष रहे। सीराज-उद्-दौलाने अंगरेजोंके भयसे जब राजधानी छोड़ दाना-शाह नामक मुसलमान फकीरका आश्रय लिया, तब कासिमखान्‌ने खबर पाते ही गुप्तभावसे जाकर नवाबको बांध लिया और मीरजाफरके पास भेज दिया। सीराज-उद्-दौला और मीरजाफर देखो।

कासिम खान् जवीनी—बङ्गालके कोई मुसलमान नवाब। नवाब फिदाखान्‌के मरने पर दिल्लीश्वर शाहजहान्‌ने १६२० ई० कासिमको बङ्गालकी सूबेदारी दी थी। यह धर्मभीरु, साहसी, वीर और सुकवि रहे। उनके समय पोर्तगीज बङ्गालमें प्राधान्य लाभ करते थे। कासिमने शाहजहान्‌की अनुमति ले १६३२ ई० को हुगलीमें उन्हें आक्रमण किया। ३ मास अवरोधके पीछे पोर्तगीजोंने हुगली छोड़ी थी। प्रायः सहस्राधिक पोर्तगीज मारे और चार हजार पकड़े गये थे। उस समय अनेक पोर्तगीज-रमणी शाहजहान्‌के अन्तःपुर-गोमायें दिल्लीको प्रेरित हुयीं। पोर्तगीज देखो। हुगली जयके अल्पकाल पीछे ढाकानगरमें कासिम मर गये।

कासिम खान् जवीनी मवाफ—बादशाह जहांगीर और शाह-जहांकी सभाके एक सभासद। इनके अधि-कारमें ५००० सवार रहे। यह हसनारके अधिकारी थे। मनीजा बेगमसे इनका विवाह हुआ। यह नूरजहांकी भगिनी रहीं। इसीसे कभी कभी सभासद इन्हें हंसीमें खानीम खान् मनीजा कहते थे। यह एक दीवान्‌के दस्तकार रहे। उपनाम कासिम था। १६२८ ई० को इन्हें शाहजहांके समय फिदाई खान्‌के स्थान पर बङ्गालकी सूबेदारी मिली। इन्होंने और १०००० पोर्तगीजोंको मार और बालकोंको भगा हुगली अधिकार किया। इस घटनाके ३ दीन पीछे १६३१ ई० को इनका मृत्यु हुआ। इन्होंने आगरेमें २० बीघे भूमि पर एक बृहत् भवन बनाया और १० बीघे भूमि पर एक उद्यान लगाया था। किन्तु अब उसका कोई चिह्न देख नहीं पड़ता।

कासीम खान् शेख—इसलाम खान्‌के भ्राता। इनका निवासस्थान फतेहपुर-सीकरी और उपाधि मुहतशिम खान् रहा। बादशाह जहांगीरके समय इन्हें ४०००० सवारोंपर अधिकार मिला था। १६१३ ई० को भाईके मरने पर जहांगीरने इन्हें बङ्गालका सूबेदार बनाया। इन्होंने आसाम आक्रमण किया था। किन्तु आसामि-योंने रातको धावा कर इनकी बहुतसी फौज मार डाली थी। इसीसे यह दिल्ली वापस बुलाये गये। फिर इनका मृत्यु हुआ।

कासिम बरीद शाह १—दक्षिणमें बरीदशाहीवंश-के प्रतिष्ठाता। यह एक तुर्की या जार्जीय गुलाम रहे। धीरे धीरे ये दक्षिणके २य मुहम्मदशाह नवाबके वजीर हुये और अपने प्रभावसे राज्यके प्रभु बन गये। फिर १४९२ ई० को इन्होंने आदिल शाह, निजाम शाह और इमाद शाहके परामर्शानुसार अपने-को स्वतन्त्र बनाया तथा अपने नामका सिक्का चलाया। नवाबको केवल अहमदाबाद बीदरका नगर और दुर्ग मिला था। १२ वर्ष राज्य करनेके पीछे इनका १५०४ ई० को मृत्यु हुआ। फिर इनके पुत्र अमीर बरीदने राज्य-का उत्तराधिकार पाया था। इन्होंने अपना वैभव खूब बढ़ाया और महम्मद शाहको अपने पितासे भी अधिक नीचा दिखाया। इस वंशके जिन सात पुरुषोंने अहमदाबाद बीदरका राज्य चलाया, उनका नाम नीचे लिखे अनुसार है —

काष्ठरजनी (सं० स्त्री०) दारुहरिद्रा।

काष्ठरज्जु (सं० स्त्री०) लकड़ी बांधनेकी रस्सी।

काष्ठलेखक (सं० पु०) काष्ठं लिखति, काष्ठ-लिख ण्वुल्। घुणकीट, घुन।

काष्ठलौही (सं० पु०) काष्ठेन युक्तं लौहं विद्यते यत्र, यद्वा काष्ठञ्च लौहञ्च ते स्तोऽत्र, काष्ठ-लौह-इनि। बाणादि, लौहयुक्त मुद्गर।

काष्ठवल्लिका, (सं० स्त्री०) काष्ठवत् शुष्का वल्लिका, मध्यपदलो०। १ कटुका, कुटकी। २ कटुकवल्ली, एक लता

काष्ठवाट (सं० पु०) काश्मीरदेशस्य स्थानविशेष काश्मीरकी एक जगह।

काष्ठवान् (सं० त्रि०) काष्ठं अस्यास्ति, काष्ठ-मतुप् मस्य वः। काष्ठविशिष्ट, लकड़ी रखनेवाला।

काष्ठवास्तुक (सं० पु०) वास्तुकशाकभेद, किसी किस्मका बथुवा।

काष्ठविवर (सं० क्ली०) काष्ठस्य विवरम्, मध्यपदलो०। तरुकोटर, पेड़की खोह।

काष्ठशारिवा (सं० स्त्री०) काष्ठमिव शुष्का शारिवा, उपमि०। अनन्ता, अनन्तमूल।

काष्ठशालि (सं० पु०) रक्तशालि, लालधान।

काष्ठशारिवा (सं० स्त्री०) श्वेतशारिवा, सफेद सतावर।

काष्ठस्तम्भ (सं० पु०) काष्ठेन निर्मितः स्तम्भः। काष्ठका स्तम्भ, लकड़ीका खंभा।

काष्ठा (सं० स्त्री०) काशते प्रकाशते, काश-क्थन् प्रत्ययेन त्वलम्-टाप्। १ दिक्, जानिब, तर्फ। २ स्थिति, हालत। ३ सीमा, हद। ४ उत्कर्ष, बड़ाई।

"पुरुषान्न परं किञ्चित् सा काष्ठा सा परा गतिः।" (कठ श्रुति)

५ समयविशेष, कोई वक्त। सुश्रुतसंहिता और विष्णुपुराणके मतसे १५ लघुनिमेषमें १ काष्ठा होती है। किन्तु मनुने १८ निमेषको ही १ काष्ठा माना है।

"निमेषा दश चाष्टौ च काष्ठा त्रिंशत्तु ताः कला।" (मनु १।६४)

६ कश्यपकी कोई पत्नी। (भागवत ६।६।२५) ७ दारुहरिद्रा।

काष्ठागार (सं० क्ली०) काष्ठनिर्मितं आगारम्, मध्यपदलो०। काष्ठगृह, लकड़ीका मकान।

काष्ठागुरु (सं० क्ली०) पीतवर्ण अगुरु पीला-अगर। वह कटु, उष्ण, लेपमें रूक्ष और कफघ्न होता है (राजनिघण्टु)

काष्ठामलकी (सं० स्त्री०) काष्ठधात्री, छोटा आंवला।

काष्ठाम्बुवाहिनी (सं० स्त्री०) अम्बूनां जलानां वाहिनी, काष्ठनिर्मिता अम्बुवाहिनी, मध्यपदलो०। जलसेचनके लिये काष्ठनिर्मित पात्रविशेष, द्रोणी।

काष्ठालु, काष्ठालुक देखो।

काष्ठालुक (सं० क्ली०) काष्ठमिव कठिनं आलुकम् मध्यपदलो०। काष्ठवत् कठिन कन्दविशेष, लकड़ी जैसी कड़ी एक आलू। वह मधुररस, शीतल, गुरु, शुक्र एवं स्तन्यवर्धक और रक्तपित्तनाशक होता है। (सुश्रुत)

काष्ठासन (सं० पु०) घुण, घुन।

काष्ठासन (सं० क्ली०) काष्ठनिर्मितं आसनम्, मध्यपदलो०। काष्ठका आसन, लकड़ीको चौकी वगैरह।

काष्ठिक (सं० त्रि०) काष्ठमस्यास्ति, काष्ठ-ठन्। १ बहु काष्ठयुक्त, बहुत लकड़ी रखनेवाला। (पु०) २ काष्ठवाहक, लकड़िहारा।

काष्ठिका (सं० स्त्री०) काष्ठ-अल्पार्थे ङीप्, काष्ठी स्वार्थे कन्-टाप् प्रत्यय। १ क्षुद्र काष्ठखण्ड, लकड़ीका छोटा टुकड़ा। २ काष्ठकदलीवृक्ष, कठकेलेका पेड़।

काष्ठरसा (सं० स्त्री०) कदली वृक्ष केलेका पेड़।

काष्ठिला (सं० स्त्री०) १ कदलीवृक्ष, केलेका पेड़। २ राजार्क, बड़ा मदार।

काष्ठी (सं० त्रि०) काष्ठं अस्यास्ति, काष्ठ-इनि। बहु काष्ठयुक्त, लकड़ीवाला।

काष्ठील (सं० पु०) काष्ठिना इल्यते क्षिप्यते, काष्ठि-इल् कर्मणि घञ्। राजार्कवृक्ष, बड़ा मदार। २ कुलिशमत्स्य, एक मछली।

काष्ठीला (सं० स्त्री०) कुत्सिता ईषत् वा अष्ठीलेव, कोः कादेशः। १ राजार्क, बड़ा मदार। २ कदलीवृक्ष, केलेका पेड़।

काष्ठीलिका, काष्ठीला देखो।

काष्ठेक्षु (सं० पु०) काष्ठवत् कठिनकाण्ड इक्षुः, उपमि०। श्वेतेक्षु० सफेद ऊख। वह कान्तारके समान गुणयुक्त और वातकोपन होता है।

काष्ठोडुम्बरिका (सं० स्त्री०) काष्ठप्रधाना उडुम्बरिका, मध्यपदलो०। काकोडुम्बरिका, कठगूलर।

| | | |
|---|---|---|
| कासिम् वरीद १म | ... | १४९२ ई० |
| अमीर वरीद | ... | १५०४ " |
| अली वरीद ( प्रथम नवाव )... | | १५४२ " |
| इब्राहीम वरीदशाह | ... | १५६२ " |
| कासिम वरीद शाह २य | ... | १५६९ " |
| अली वरीद शाह २य | ... | १५७२ " |
| अमीर वरीद शाह २य | ... | १६०९ " |

कासिम वरीद शाह २य—अहमदाबाद बीदरके एक नवाव। १५६९ ई० को इन्हें अपने भ्राता इब्राहीम वरीदशाहका उत्तराधिकार मिला था। किन्तु १५७२ ई०को ३ वर्ष राज्य करनेके पीछे इनका मृत्यु हुआ। फिर इनके पुत्र २य मीर्जा अली वरीदने राज्य पाया था। उन्होंने २७ वर्ष राज्य चलाया। १६०९ ई०को २य अमीर वरीदने इन्हें मार राज्य अधिकार किया। यह अपने वंशके अन्तिम नवाब थे।

कासिमबाजार—बंगालके मुर्शिदाबाद जिलेका एक पुराना शहर। वह अक्षा २४° ८´ ४०´´ उ° और देशा० ८८° १७´ पू० गंगाके तट पर अवस्थित है। ई० १८ श शताब्दको वहां पोर्तगीजों, फरासीसियों और अंगरेजों की कोठी थी। रेशमका बड़ा व्यापार होता था। आज-कल वह बात नहीं। कासिमबाजारमें कई बड़े बड़े जमीन्दार रहते हैं।

कासियारि—बङ्गालका एक प्राचीन ग्राम। वह मेदनीपुरसे प्रायः ३०० मील दूर दक्षिण-पश्चिम अवस्थित है। वहां अनेक प्राचीन कीर्तियोंके भग्नावशेष पड़े हैं। उनमें कुरुम्बर दुर्गका वहिःप्राचीर आज भी बहुत कम बिगड़ा है। वह रक्तवर्ण बालुका-प्रस्तरसे बना है। कुरुम्बर दुर्ग प्रायः १० फीट ऊंचा है। प्राचीरके बगलमें चार मेहराबोंवाला बरामदा है। अभ्यन्तरकी पूर्वदिक्के प्रान्तभागमें शिवमन्दिर बना है। उक्त मन्दिरके अन्तवर्ती किसी कूपमें शिवलिङ्ग प्रतिष्ठित है। ठीक मन्दिरके सामने पश्चिम प्रान्तमें एक मसजिद है। वहां उड़ीया भाषामें खोदित शिलालिपि लगी है। उसके पाठसे समझ पड़ता है कि औरङ्गजेबके राजत्वकाल मुहम्मद ताहरने वह मसजिद बनवायी थी, ११०२ हिजरीको उसका निर्माणकार्य शेष हुआ।

पूर्वदिक् एक गभीर दीर्घिका ( तलैया ) है। उसे योगेश्वरकुण्ड कहते हैं। वह कुण्ड कुम्भीरसे परिपूर्ण है। वहां मुगलपाड़ा नामकी एक पल्ली (गांव) है। उसमें मुगलों द्वारा निर्मित अनेक मसजिदें और इमारतें खड़ी हैं। मुगलोंके शासनकाल कासियारि ग्राम उत्तर वाणिज्यका केन्द्रस्थल और तहसीलदारोंका सदर थाना था। किसी मसजिदमें अरबी भाषामें खोदित एक प्रस्तरलिपि है। उससे भी मालूम पड़ता है कि वह औरङ्गजेबके समय बनी थी। ध्वंसावशेषके मध्य किसी स्थान पर एक मुसलमान फकीरकी प्रस्तरमूर्तिका भग्नखण्ड पड़ा है। उसके गात्रमें फारसी भाषामें खोदित एक शिलालिपि है। उसमें भी औरङ्गजेबका ही समय मिलता है।

कासियारिसे कुछ दक्षिण मुगलमारी ग्राम है। मुसलमानोंने सर्वप्रथम कुरुम्बरके हिन्दुओंको हरा मन्दिरादि ध्वंसकर उनके स्थानमें मसजिद बनायी थी। फिर मराठोंने मुगलमारीमें ही मुसलमानोंको पराजय किया। सम्भवतः उक्त पराजयके पीछे ही मुगलमारी नाम पड़ गया।

कुरुम्बरके सम्बन्धमें स्थानीय प्रवाद इस प्रकार है—उड़ीसाके देवराजवंशीय महाराज कपिलेश्वरने यह मन्दिर बनवाया था। फिर उन्होंने इसमें गगनेश्वर नामक शिवलिङ्ग स्थापन किया। कहते हैं वह स्थान पहले जंगलसे घिरा था। सुवर्णरेखा बहरही थी। उस समय वहां बाघराज नामक कोई राजा रहे। बाघराज नामसे ही सम्भवतः बाघभूमि परगना कहाया है। उनके अनेक दुग्धवती गायें थीं। उनको लेकर कोई रक्षक प्रतिदिन सुवर्णरेखाके पश्चिम तीर चराने जाता था। कुछ दिन पीछे एक गायका दुग्ध प्रत्यह घटने लगा। राजाने सुनकर सोचा सम्भवतः रक्षक क्षुधातुर होनेपर वनमें दुहकर पी जाता होगा। उन्होंने किसीदिन रक्षकोंको वृथा विस्तर तिरस्कार किया था। रक्षक तथा तिरस्कृत हो दूसरे दिन दूध घटनेका पता लेनेके लिये उसी गायके पीछे पीछे फिरता रहा। गायने वनमें जाकर प्रथम पेट भर घास खायी, फिर

